# राजस्थानी-हिन्दी शब्द कोश

तृतीय खण्ड

[ व से ह ]

सम्पादक :

प्रा० बदरीप्रसाद साकरिया
प्रो० भूपतिराम साकरिया

पंचशील प्रकाशन, जयपुर

# प्रकाशकीय

राजस्थानी-हिन्दी शब्द कोश का यह तृतीय भाग भाषाविदो तथा साहित्य प्रेमियों के सम्मुख रखते हुए हमे अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है। ऐसे बड़े कामो मे सामान्य व्यवधानों का आना स्वाभाविक बात है परन्तु हमें इस बात का बडा संतोष है कि इस कोश के प्रथम दोनो भागो की विद्वानों और पाठकों ने बड़ी सराहना की और शिक्षाविदो ने भी सहर्ष इसे प्रामाणिक कोश मान कर अपनाया। इससे हमारा उत्साह बना रहा और बड़ी राशि खर्च करके भी इस वृहत् कार्य को हम सम्पन्न कर सके।

इस कोश के प्रथम भाग में 'अ' से 'न', द्वितीय भाग में 'प' से 'ल' और तृतीय भाग मे 'व' से 'ह' तक के अक्षर हैं। इस प्रकार तीन भागों मे यह कोश सम्पूर्ण हुआ है। प्रथम व द्वितीय भागों की भूमिका में राजस्थानी भाषाकी विशेषता, कोश निर्माण प्रक्रिया तथा सम्पादकों की सूझबूझ और विद्वतापूर्ण साधना के फल-स्वरूप इस कोश में संजोई गई विशेषताओं आदि पर विद्वान सम्पादक श्री बदरीप्रसाद जी साकरिया द्वारा प्रकाश डाला जा चुका है। अतः यहां इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि यह कोश आचार्य बदरीप्रसाद जी साकरिया तथा उनके सुपुत्र भूपतिराम जी साकरिया की सुदीर्घ साधना का प्रतिफल है। विद्वान सम्पादकों ने इसके निर्माण में ऐसी पद्धति को अपनाया है जिससे यह कोश विद्वानों तथा सामान्य पाठकों दोनों ही के लिए उपयोगी बन गया है। राजस्थानी भाषा और साहित्य की इस ग्रंथ के प्रकाशन से यदि कुछ भी सेवा हो सकेगी तो इससे हमें बड़ा सन्तोष होगा।

इस कार्य को सम्पन्न करने में जिन महानुभावो ने प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष रूप मे हमें सहयोग दिया है, उनका मैं अपनी ओर से तथा सम्पादको की ओर से आभार प्रकट करता हूं।

मूलचंद गुप्ता

| | |
|---|---|
| | अनुकरण |
| | अव्यय |
| (आ० क्रि०) | आज्ञासूचक क्रिया |
| (उदा०) | उदाहरण |
| (उप०) | उपसर्ग |
| (ए०व०) | एक वचन |
| (का०) | काव्य |
| (क्रि०) | क्रिया |
| (क्रि०भ०) | क्रिया भविष्यत् काल |
| (क्रि०भ०का०) | क्रिया भविष्यत् काल |
| (क्रि०भू०) | क्रिया भूतकाल |
| (क्रि०भू०का०) | क्रिया भूतकाल |
| (क्रि०वि०) | क्रिया विशेषण |
| (जैन०) | जैन धर्म सम्बन्धी |
| (जैस०जैसल०) | जैसलमेरी |
| (ज्यो०) | ज्योतिष शास्त्र |
| (तृ० पु०) | तृतीय पुरुष |
| (दे०) | देखिये |
| (द्वि० पु०) | द्वितीय पुरुष |
| (न०) | नर जाति संज्ञा |
| (न०ब०व०) | नर जाति बहुवचन |
| (ना०) | नारी जाति संज्ञा |
| (ना०ब०व०) | नारी जाति बहुवचन |
| (पद०) | वाक्यपद, वाक्यांश |
| (प्र० या प्रत्य०) | प्रत्यय |
| (प्र०पु०) | प्रथम पुरुष |
| (ब० व०) | बहुवचन |
| (ब० वा०) | बहुवाची प्रयोग |
| (भ०क्रि०) | भविष्यत् क्रिया |
| (भू०) | भूतकाल |
| (भू०कृ०) | भूतकाल कृदन्त |
| (भू०क्रि०) | भूतकाल क्रिया |
| (मुहा०) | मुहावरा |

| | |
|---|---|
| (वव्य०) | वर्ण व्यतिक्रम |
| (वि०) | विशेषण |
| (वि०न०) | विशेषण नर जाति |
| (वि०ना०) | विशेषण नारी जाति |
| (विभ०) | विभक्ति |
| (वि०वि०) | विशेष विवरण |
| (वि०सर्व०) | विशेषण सर्वनाम |
| (व्या०) | व्याकरण |
| (शिला०) | शिलालेख |
| (सर्व०) | सर्वनाम |
| (सं०) | अर्थ संख्या |
| (साहि०) | साहित्य |

---

# व

व—संस्कृत परिवार की राजस्थानी वर्ण-माला का उनतीसवाँ व्यंजन, जिसका उच्चारण दांत व ओठ की सहायता से किया जाता है।

व—(अव्य०) और।

वइराट—दे० विराट।

वई—(अव्य०) सम्प्रदान कारक की विभक्ति। लिये। वास्ते। निमित्त।

वकटी—(ना०) जिसके सेवन से स्थिति वक्र हो जाय वह भंग। भाँग। (संकेत शब्द)

वकर—(न०) १. रोब। धाक। २. वक्रता।३. निर्दयता। ४. बलि। बलि-दान। ५. क्रोध। (वि०) टेढ़ा। वक्र। आँटीलो।

वकरणो—(क्रि०) १. क्रोध करना। गुस्से होना। २. विकराल होना। ३.कहना। बोलना। ४. प्रगट होना। ५. आपे से बाहर होना। ६. बिगड़ना। ७. टेढ़ा बोलना। ८. अंट-संट बोलना। ९. क्रोध में किसी रहस्य को खोल देना। १०. आवेश में नहीं कहने की बात को कह देना। ११. भूत-प्रेत का (किसी में आवेश द्वारा) अपना परिचय देना।

वकळ—(वि०) १. व्यर्थ की बकवाद करने वाला। प्रलापी। २. विकल।

वकस—(ना०) छाती। वक्ष।

वकार—(न०) 'व' अक्षर।

वकारणो—(क्रि०) १. ललकारना। युद्ध के लिये आह्वान करना। उत्साहित करना। ४. चिताना, चेतावनी देना। ५. सावधान करना। सूचित करना।७. उत्तेजित करना। सक्रोध प्रेरित करना। ९. बुलाना

वकारांत—(वि०) जिसके अन्त मे अक्षर हो।

वकालत—(ना०) वकील का काम। वकीलात।

वकील—(न०) १. धाराशास्त्री। म कायदा शास्त्री। २. प्रतिनिधि।

वक्तव्य—(न०) भाषण। कथन।

वक्ता—(वि०) १. भाषण करने वाला। वक्ता। २. कथा करने वाला।

वक्तीवक्त—(अव्य०) १. ठीक वक्त ठीक समय पर। २. अचानक अकस्मात। ३. आवश्यकता के सम वगतो-वगत।

वक्र—(वि०) टेढ़ा। बाँका। वाँको।

वक्रता—(ना०) बाँकापन। टेढ़ाई। बाँकाई। वळ।

वक्रतुंड—(न०) गणेश। गजानन।

वक्र-दृष्टि—(ना०) १. क्रोध अथवा की नजर। २. टेढ़ी नजर।

वक्रोक्ति—(ना०) १. एक काव्यालकार, जिसमे काकु अथवा श्लेष से वाक्य का भिन्न अर्थ करने मे आता है। २. कटाक्ष वचन।

वक्ष—(न०) छाती।

वक्षस्थल—१ छाती। २ स्त्री-स्तन।

वखरण—(न०) १ बखान। तारीफ। २. निंदा।

वखत—(ना०) १. वक्त। समय। २. मौका। अवसर। ३. भाग्य। ४. फेरा। चक्कर। वार। ५ फुरसत। नवरास।

वखत-बे-वखत—(अव्य०) १. जब जी चाहे। २ जब कभी। ३ समय-असमय। ४. समय-कुसमय।

वखतसर—(अव्य०) १. समय पर। २. योग्य समय।

वखतावर—(वि०) १. धनवान। २. भाग्यशाली।

वखताँ-विलद—(वि०) भाग्यशाली।

वखतो-वखत—दे० वक्तोवक्त।

वखाण—(न०) १. व्याख्यान। २. उपदेश। ३. प्रशंसा। तारीफ। बखान। ४ कीर्ति। यश। ५. वर्णन।

वखाणणो—(क्रि०) १ प्रशंसा करना। तारीफ करना। २. वर्णन करना। ३. यशगान करना। ४. व्याख्यान देना। ५. विस्तार से कहना। ६ गालियाँ देना।

वखाणन—(न०) १. उपदेश। २. प्रशंसा करने की क्रिया या भाव। (वि०) प्रशंसा करने योग्य।

वखाणियोड़ो—(भू०कृ०) १. बखान किया हुआ। प्रशंसित। २. व्याख्यान दिया हुआ। ३. वर्णित।

वखार—(न०) भंडार। कोठार। बखार।

वग—(ना०) १. पहिचान। जान-पहिचान। ओळखाण। २. पक्ष। दल। ३. अवसर। मौका। संयोग। ४. सुविधा। अनुकूलता। ५. ढंग। ६. सिफारिश। लागवग। ६. उपाय। मार्ग। ८. भेद। वर्ग। वग।

वगड़—(न०) १. जंगल। वन। वगड़। २ गली का चौक या मार्ग। ३. बड़ा बाड़ा। वगड़। ४. खुली जगह। मैदान।

वगड़ो—(न०) जंगल। वन। रोही।

वगणो—(क्रि०) १. लूटना। २. मागना। ३. गिरती हुई वस्तु को हाथ मे ग्रहण करना। पकड़ना। झेलणो।

वगत—दे० वखत।

वगत-बे-वगत—दे० वखत-बे-वखत।

वगतर—दे० बगतर।

वगतसर—दे० वखतसर।

वगतावर—दे० वखतावर।

वगतो-वगत—दे० वखतो-वखत।

वग-देणो—(मुहा०) १. मौका देना। २. सुविधा देना।

वग-पड़णो—(मुहा०) मौका हाथ लगना। मौका लगना।

वग-वसीलो—(न०) १. बड़े आदमी की जान पहिचान। २. किसी बड़े आदमी की सहायता। ३. सिफारिश। ४. जान-पहिचान।

वग-वाळो—(वि०) १. सिफारिश वाला। २. पक्ष वाला। ३. किसी बड़े से संबंध रखने वाला।

वगाड़—दे० वगाड़ो।

वगाड़ो—(न०) १. बिगाड़। नाश। २. बरबादी। ३. हानि।

वगीचो—दे० बगीचो।

वगे—*(ग्रव्य०)* लिये । वास्ते । *(वि०)* गायब । ग्रलोप ।
वगेकरणो—*(मुहा०)* १. ठिकाने लगाना । २. गायब करना । छिपा देना ।
वगेची—दे० वगेची ।
वगैरे—*(ग्रव्य०)* १.वगैरा । इत्यादि । २.ग्रौर ३. दूसरे ।
वगोणो—दे० वगोवणो ।
वगोवणा—*(न०ब०व०)* १. निंदा । २. फजीती । ३. वाद-विवाद । ४. लड़ाई । कजियो ।
वगोवणो—*(क्रि०)* १. निन्दा करना । बुराई करना । भांडणो । २. बदनाम । करना । ३. नाश करना ।
वग्ग—दे० वर्ग सं० १. २, ६, ७ ।
वघ—*(न०)* वाघ । शेर ।
वघ-वाव—*(ना०)* व्याघ्र गंध । बाघ के शरीर की गंध । बाघ स्पर्शी वायु ।
वघार—दे० बघार ।
वघारणी—*(ना०)* १. हींग । २. बघारने का काम ।
वघारणो—*(क्रि०)* बघारना । छौंकना ।
वच—*(न०)* १. वचन । २. बीच । मध्य । ३. एक ग्रौषधि । *(ग्रव्य०)* बीच में ।
वच-गाळै—*(ग्रव्य०)* १. बीच में । २, ग्रध-बीच में । ३, मध्य काल में ।
वच-गाळो—*(न०)* १ बीच का समय । २. बीच का भाग । ३. बीच । मध्य ।
वचन—*(न०)* १. मुख से निकलने वाले सार्थक शब्द । २. उक्ति । कथन । ३. वचन । बोल । ४. प्रतिज्ञा । कौल । ५. व्याकरण में वह विधान जिसके द्वारा शब्द के रूप मे एक या ग्रनेक का बोध होता है । शब्द का संख्या-दर्शक भाव । एक वचन । द्विवचन । बहुवचन ।
वचन-तीर—दे० वचन-बाण ।
वचन देणो—*(मुहा०)* प्रतिज्ञा करना । कौल करना ।
वचन-बाण—*(न०)* कटु वचन । वचन रूपी तीर ।
वचन-भंग—*(न०)* कह करके फिर जाना । प्रतिज्ञा-भंग ।
वचन-वीर—*(वि०)* ग्रपनी बात पर ग्रड़ा रहने वाला । जबान का पक्का ।
वचन-सिद्ध—*(वि०)* १. वह जिसका वचन सिद्ध हो जाय । जो कहे सो हो जाय वह (पुरुष) । ऐसा सिद्ध जिसकी वाणी सफल हो जाय । २. सत्यभाषी ।
वचनहारणो—*(मुहा०)* १. कह कर पलट जाना । २. धोखा देना ।
वचनात्—दे० वचनायतं ।
वचनायतं—*(ग्रव्य०)* प्राचीन समय में राजा-महाराजाग्रों की ग्रोर से लिखाये जाने वाले पत्र या परवानों इत्यादि का एक पारिभाषिक शब्द, जिसका ग्रर्थ वचनानुसार, या ग्राज्ञानुसार होता है ।
वचनामृत—*(न०)* १. ग्रमृत के समान वचन । २ उपदेशामृत ।
वचनिका—*(ना०)* १. राजस्थानी भाषा का एक काव्य प्रकार जिसमें गद्य-पद्य दोनों का समावेश होता है । २ राजस्थान का गद्य-पद्यमय काव्य-ग्रन्थ । ३. राजस्थानी का ग्रनुप्रास युक्त गद्य-काव्य । ४. ग्रवतरणिका । ५. छोटा इतिहास प्रसंग ।
वचनिका राठौड़ रतनसिंघजी-री—*(न०)* जगा खिड़िया कृत रतलाम के राजा राठौड़ रतनसिंह का ग्रौरंगजेब के साथ युद्ध वर्णन का गद्य-पद्य मय डिंगल ग्रंथ ।

वचाडणो—(क्रि०) १. पढवाना। २. पढना। पाठ करना। ३. बचाना। उबारना।
वचावणो—दे० वचाडणो।
वचीजणो—(क्रि०) पढा जाना।
वचेट—(वि०) १. विचला। बीच का। २. तीन में से बीच का। ३. वह जो पहले और तीसरे के बीच में जन्मा हुआ हो।
वचेटियो—दे० वचेट।
वच्छ—(ना०) १. छाती। वक्ष। २. बच्चा। ३. बछड़ा।
वच्छळ—दे० वत्सल।
वछ—(ना०) १. बछड़ा। २ बच्चा। वत्स।
वछनाग—(ना०) एक विषैला कंद। वत्सनाभ।
वछ-वारस—(ना०) भादो शुक्ला १२ को मनाया जाने वाला स्त्रियों का एक उत्सव तथा व्रत, जिस दिन गोवत्स की पूजा की जाती है और दान आदि दिये जाते है। वत्सद्वादशी।
वछळ—दे० वत्सळ।
वछूटणो—(क्रि०) १. गर्भपात होना। २. अलग होना। ३. प्रसव होना।
वछेरी—(ना०) १. छोटी घोडी। बछेरी। जवान घोड़ी। २. घोडी का बच्चा।
वछेरो—(ना०) १. छोटा घोड़ा। २. घोड़े का बछड़ा। घोडी का बछड़ा। बछेरा।
वछोड़णो—(क्रि०) १. नाश करना। २. मार डालना। ३. त्यागना। छोड़ना। ४. अलग होना। ५ अलग करना। ६. छोड़ देना।
वज—(ना०) एक वनस्पति।
वजणो—(क्रि०) १. लड़ना। युद्ध करना। २. बाजे का बजना। बजना।

वजन—(ना०) १. तौल। तोल। २. बाट। बटखरा। ३. भार। बोझ। ४. परिमाण। ५. प्रभाव। ६. प्रमाण। ७. प्रावम्य। प्रतिष्ठा।
वजनदार—(वि०) १. भारी। बोझिल। २. प्रामाणिक। ३. प्रभाव डालने वाला। ४. प्राबरूदार। प्रतिष्ठित।
वजर—(ना०) १. इंद्र का शस्त्र। वज्र। २. बिजली। ३. लोहा। ४. हीरा। ५. तम्बाकू। (वि०) १. मूर्ख। २. कठिन। ३. विकट। घोर।
वजर-किंवाड़—(ना०) १. बहुत मजबूत किवाड़। वजरकिंवाड़। २. लोहे का किवाड़।
वजरटीक—(ना०) स्त्रियों का एक गहना। वजरटी।
वजर-ठोट—(वि०) १. महामूर्ख। २. वह जिसको खूब मेहनत करने पर भी पढना लिखना न आवे। वजरठोठ।
वजर-तुंड—(ना०) गरुड़। वज्रतुंड।
वजर-धर—(ना०) इंद्र। वज्रधर।
वजर-धुनि—(ना०) १. बादलों की घोर गर्जना। २. बिजली गिरने का शब्द। बिजली की कड़कड़ाहट।
वजराग—(ना०)१. वज्राग्नि। २. बिजली। ३. बादल की भयंकर गर्जना। ४. घोर आपत्ति।
वजरेसरी—दे० वज्रेश्वरी।
वजवजणो—(क्रि०) १. ठसकना। ठमक दिखाना। इतराना। २, गर्व करना। ३. किसी की मान-मर्यादा या लाज-शरम नही रखना। ४. समाज या वातावरण के अनुकूल नही चलना। ५ किसी की नही मानना।

वजह—(न०) कारण । सबब ।
वजंतरी—दे० वजंत्री ।
वजाड़णो—(क्रि०) बजाना । बजाणो । बजावणो ।
वजावणो—(क्रि०) वाद्य आदि का बजाना । बजाना । बजावणो ।
वजीर—(न०) १. राज्य का मुख्य अधिकारी । प्रधान । दीवान । २. शतरंज का एक मोहरा । ३. वजीर जाति । ४. वजीर जाति का मनुष्य । गोलो ।
वजारत—(न०)वजीर का काम । वजीरी । दीवाणगी ।
वजीरण—दे० वजीरणी ।
वजीरणी—(ना०) वजीर की स्त्री ।
वजीरी—दे० वजारत ।
वजू—(ना०) नमाज पढ़ने के पहिले मुँह, हाथ, पाँव धोने की क्रिया ।
वजूद—(ना०) वास्तविकता।
वजे—दे० वजह ।
वजेदार—(वि०) १. भारी नखरे वाला । २. पक्का । खरा ।
वज्र—(न०) १. बिजली । २. हीरा । ३. इंद्र का अस्त्र । ४. लोहा । (वि०) १. दृढ़ । मजबूत । २. कठोर ।
वज्रपात—(न०) १. बिजली का गिरना । २. आफत । संकट ।
वज्राग—(ना०) १. वज्राग्नि । २. घोर विपत्ति । बड़ी आफत ।
वज्रांग—दे० वज्रांगी ।
वज्रांगी—(न०) हनुमान । वज्रांग । बजरंग । बजरंगबली । बजरंगी ।
वज्रेश्वरी—(ना०) १. देवी । २. एक बौद्ध देवी ।
वज्रोली—(ना०) हठ योग की एक मुद्रा ।

वट—(न०) १. ऐंठन । मरोड़ । २. रस्सी का बल । ३. गर्व । अभिमान । ४. क्रोध । ५. टेक । प्रण । ६. आबरू । प्रतिष्ठा । ७. रौब । धाक । ८. प्रताप । तेज । ९. मार्ग । ११. वटवृक्ष । बड़ ।
वट काढणो—(मुहा०) १. मारपीट करके बदला लेना । २. रस्सी आदि की ऐंठन खोलना । ३. गर्व चूर्ण करना ।
वटकियो—(न०) कटोरो । वाटको ।
वटकी—दे० वाटकी ।
वटको—दे० वाटको ।
वट खोलणो—दे० वट काढणो सं० २ ।
वट भरीजणो—(मुहा०) १. गर्व करना । २. गुस्सा करना । ३. बल पड़ना ।
वटणो—(क्रि०) १. माल की बिक्री होना और उसकी कीमत मिलना । २. रोटी-पापड़ आदि का बेला जाना । ३. वटना । वल देना । ४. सधना । पटना । बनना । ५. रौब जमना । ६. अधिकार चलना । ७. माना जाना । ८. पिसना । ९. पीसा जाना ।
वटदार—(वि०) १. घमंडी । अभिमानी । २. रोबवाला । रोबीलो ।
वट-पूनम—(ना०) १. ज्येष्ठ-पूर्णिमा । जेठी-पूनम । २. इस दिन की जाने वाली वट-पूजा । ३. वट पूजा का दिन ।
वटमार—(न०) १. लुटेरा । २. लूटमार ।
वटमारी—(ना०) लूट । लूट-खसोट । बटमारी ।
वटळ—(वि०) भ्रष्ट । दे० विटल ।
वटळणो—(क्रि०) १. अपने से हलकी जाति या विधर्मी के यहाँ भोजन-पानी करने या हाथ का खाने से भ्रष्ट हो जाना ।

२. हलकी जाति या दूसरे धर्म में मिल जाना। ३ शास्त्र वर्जित का सेवन करना। अभक्ष भोजन करना। दे० विटळणो।

वटळावणो—(क्रि०) १. खान-पान आदि से किसी को भ्रष्ट करना। २. धर्म भ्रष्ट करना। ३ बलात् दूसरी जाति या धर्म मे ले आना या लेजाना।

वटळियोड़ो—(वि०) भ्रष्ट। दे० विटळियोड़ो।

वटळीजणो—दे० वटळणो।

वटलोई—(ना०) वटलोई। देगची।

वटवाळ—(न०)१. मारवाड़ राज्य के समय का कस्टम खाते का कर्मचारी। बटवाल। २. लुटेरा।

वटवो—(वि०) १. मूर्ख। २ अविवेकी। दे० वटुम्रो।

वट-सावित्री-व्रत—(न०) जेठ पूर्णिमा को वट वृक्ष और सावित्री के पूजन का सौभाग्यवती स्त्रियों द्वारा मनाया जाने वाला एक पर्व। एक व्रत।

वटाऊ—दे० वाटेरू।

वटाळ—(वि०) १. धर्म भ्रष्ट। २. वर्ण-संकर। ३. कलंकित।

वटाळणो—(क्रि०) १. भ्रष्ट करना। २. बट्टा लगाना। कलंक लगाना। ३. धर्म भ्रष्ट करना। दूसरे धर्म में मिलाना। दे० विटाळणो।

वटाळो—(वि०) १. वट्टे वाला। खोट वाला। २. वर्णसंकर। ३. भ्रष्ट। ४. कलंकित।

वटाव—(न०) १. वह छूट या कमी जो किसी वस्तु के क्रय-विक्रय या लेन-देन (परिवर्तन) में की जाती है। बट्टा। वटाव। २. बेचे हुए माल पर ग्राहक को दी जाने वाली छूट। कमीशन। दस्तूरी। आढ़त। ३. आमदनी। ४. नफा। लाभ।

वटाव-खातो—(न०) १. उपज और खर्च का खाता। उपज और खर्च। २. बेचान खाता। ३. नफा खाता। ४. नफो। लाभ।

वटावणो—(क्रि०) १. बड़े सिक्के को छोटे सिक्कों में बदलना। २. रुपये, नोट आदि का रेजगारी में बदलवाना। ३. हुंडी, चैक आदि को रोकड़ रुपयों में बदलना। वटाना। ३. गुंथवाना। बटवाना। वटाना।

वटुओ—(न०) १. रुपये-पैसे रखने की कई खानों वाली एक जेबी थैली। २. एक लोकगीत। ३. पोवाई का काम करने वाला। पटवा। (वि०) १. बेसमझ। मूर्ख। २. अविवेकी।

वट्ट—(न०) १. मार्ग। राह। बाट। २. कटोरा। वाटको।

वट्टड़ी—(ना०) १. मार्ग। पगडंडी। बाट। २. रीति। रिवाज। परंपरा।

वट्टो—(वि०) १. कलंक। २. मिलावट। बट्टा। ३.मिलावट की वस्तु। ४ मिलावट की हुई हलकी किस्म की वस्तु। वट्टा। ५. किसी वस्तु की परस्पर अदला-बदली करने-कराने में (वस्तु के गुणावगुण की दृष्टि से) मिलने वाली कम कीमत। परिवर्तन में भोगा जाने वाला नुकसान।

वठी—(क्रि० वि०) वहाँ। उधर। उस ओर। उठै। ओठै।

वठीने—(क्रि०वि०) उधर। वहाँ। उठीने।

वठीलो—(वि०) वहाँ का। उस ओर का। उठीरो। ओठेरो। उठीनलो।

वठै—(क्रि०वि) वहाँ । उधर । उस जगह । श्रोठै । उठे ।

वड—(वि०) १. बड़ा । २. महत् । ३. विस्तृत । विशाल । ४. वयोवृद्ध । ५. ५. उत्तम ।

वड़—(न०) वटवृक्ष । बड़ ।

वड-ग्राच—(वि०) १. आजानबाहु । २. दानी ।

वड़कली—(ना०) मूंज या भाखरखड़ की रस्सी । मूंज । मूंजोड़ो ।

वड-कँवार—(ना०) ज्येष्ठ पुत्री । बड़ी कुंवरी । बड़ी लड़की ।

वड-काग—(न०) बड़ा कौग्रा । डोड-कागलो । हाडो ।

वड-काज—(न०)१. देश, जाति और धर्म के लिये किया जाने वाला बलिदान । २. बड़ा कार्य । ३. वीर मृत्यु । ४. युद्ध । ५. परोपकार । ६. पुण्य काम ।

वड-काम—दे० वड काज ।

वड-कुमार—(न०) १. बड़ा लड़का । २. बड़ी लड़की ।

वड़को—(न०) बडेरा । पूर्वज । बड़को ।

वड़कोळो—(न०) वड का फल ।

वड़कोळियो—दे० बड़कोळो ।

वड-खेत—(न०) १. श्रेष्ठ कुल । उच्च-वंश । २. अच्छी नस्ल । ३. युद्ध-भूमि ।

वड-गमण—(न०) १. मृत्यु । २. वीर मृत्यु ।

वड-गाढ—(न०) महा पराक्रम । (वि०) महापराक्रमी ।

वड-गात—(वि०) १. बड़े कुटुम्ब वाला । २. बड़े शरीर वाला । मोटा । ३. वीर । ४. प्रतिष्ठा वाला । (न०) मोटा शरीर ।

वड-गाळ—(ना०) १. निंदा । अपकीर्ति । २. कलंक । ३. पर्वत श्रेणियों के बीच का बड़ा मार्ग । ४. युद्ध में पीछे पाँव रखने का कलंक । ५. प्रतिज्ञा करके फिर जाने की बदनामी ।

वड-गिर—(न०) १. हिमालय पर्वत । २. आबू पर्वत । अर्बुद गिरि ।

वड-गूजर—(न०) एक जाति ।

वड-गूंदो—(न०) एक वृक्ष और उसका फल । बड़ा लिसोड़ा ।

वड-गोतण—(वि०) १. बडे कुल की । उच्च वंश की । २. बड़े कुटुंब वाली । ३. स्वमानी । (ना०) १. उच्च कुल की समधिन । २. समधिन । (संबोधन या लोकगीतों में) ।

वड-गोती—(वि०) १. उच्च कुलोत्पन्न । बड़े कुल का । २. बडे कुटुंब वाला । ३. प्रतिष्ठित । (न०) समधी ।

वड-गोद—(ना०) १. मृत्यु । २. ईश्वर की शरण । श्रीहरि शरण ।

वड-चाक—(न०) १. विष्णु भगवान का सुदर्शन चक्र । २. बड़ा चक्र ।

वड-चावो— (वि०) १. सुप्रसिद्ध । सुविख्यात । (न०) बड़ा पुत्र । मोभी ।

वड-छळ—(न०) बड़ा युद्ध । महायुद्ध ।

वड-छात—(न०) बड़ा राजा । महाराजा ।

वड-जमाई—(न०) बड़ा दामाद ।

वड-जाग—(न०) १. महा यज्ञ । २. युद्ध । राड़ ।

वड-जाम—(न०) बड़ा पुत्र । मोभो बेटो ।

वड-जोध—(न०) १. बड़ा योद्धा । २. बड़ा पुत्र ।

वड-डाच—(न०) काल । महाकाल ।

वड-ढोल—(न०) १. युद्ध का ढोल । २. बड़ा ढोल । मादळ ।

वड़णी—(ना०) १. मजदूरन। मजूरणी। २ दैनिक मजदूरी वाली। दैनगियाणी। वड़ी करने वाली स्त्री। ३. वड़िया को स्त्री।
वड़णो—(क्रि०) १. घुसना। पैठना। वडना। घुसणो। २. अन्दर जाना।
वड-थोक—(न०) १. बडी सेना। २. बड़ा समूह। ३. बड़ी बात।
वड-दाता—(न०) वड़ा दानी।
वड-दातार—दे० वड दाता।
वड-दानी—(न०) १. महादानी। २. बलिराजा। ३. प्रात. स्मरणीय कर्ण।
वडदावणो—दे० बड़दावणो।
वड-दूत—(न०) यमदूत।
वड-धाम—(न०) १. वड़ा तीर्थ। २. स्वर्ग।
वड-नदी—(ना०) गंगा नदी।
वड-नस—(न०) ऊ ट।
वड-नाग—(न०) शेषनाग।
वड-नाम—(न०) प्रसिद्धि। कीर्त्ति। ख्याति।
वड-नामी—(वि०) बड़ी कीर्ति वाला। विख्यात।
वड-नाळ—(ना०) तोप।
वड-नीर—(न०) समुद्र। सागर।
वड-नेवर—(न०) १. बेड़ी। २. हथकड़ी-बेड़ी।
वडपण—(न०) बड़प्पन। बडापणो। २. उदारता। ३. गंभीरता। ४. गौरव। ५. श्रेष्ठता।
वडपण-चीलो—(न०) १. पुरखों द्वारा निर्देशित मार्ग। बडेरां-रो-मार्ग। बडेरों की परंपरा। बड़ो की रीति-भांति। २. श्रेष्ठ परम्परा।
वड-पंख—(न०) गरुड़।
वड़-पात—(न०) १.वड़ा कवि। २.पठ पत्र।
वड़-पान—(न०) वट पत्र।
वडपुर—(न०) १. दिल्ली। २. बड़ा शहर।
वड-फण—(न०) शेष नाग।
वडफर—(ना०) ढाल। सेटक। फाडण।
वड-फळ—(न०) १.मतीरा। २. कुम्हड़ा। ३. सुफल।
वड-फाग—(न०) युद्ध।
वड-वेड़ो—दे० वरहेड़ो।
वड-वेहड़ो—दे० वरहेड़ो।
वड-वोर—(न०) एक जाति का बड़ा बेर।
वड-वोरड़ी—(ना०) बड़े बेर वाला बेरी वृक्ष।
वड-वोल—(न०) १. आत्मश्लाघा। २. डींग। शेखी। ३. श्रेष्ठ वाणी। ४. ताना। व्यंग। मेणो।
वड-वोलो—(वि०) १. डींग हांकने वाला। २. आत्मश्लाघी। ३. वकवादी।
वड-भाख—(ना०) संस्कृत भाषा। देव-वाणी।
वड-भाग—(न०) बड़ा भाग्य। सौभाग्य। बड़ा भाग।
वड-भागण—(वि०) १. बड़े भाग्यवाली। नसीब वाली। २. सौभाग्यशालिनी। ३. पति, सम्पत्ति और आज्ञाकारी पुत्रो वाली।
वड-भागी—(वि०) भाग्यशाली। प्रारब्ध-वान। बड़े भाग्य वाला।
वड-भात—(न०) बारात को दिया जाने वाला विशेष भोज।
वडम—(वि०) १. बड़ा। वडो। २. श्रेष्ठ। चोखो।

वड-मन—दे० वडमनो ।

वड-मनो—*(वि०)* १. उदार । २. दानी । ३. गंभीर ।

वडम-बोल—दे० वड-बोल ।

वड-मुख—*(न०)* १. राजा । २. सूर्य । *(वि०)* १. दंभी । २. शेखी मारने वाला । ३. बड़े मुंह वाला ।

वड-मेधा—*(न०)* ब्रह्मा । *(वि०)* मेधावी ।

वड-मोल—*(वि०)* बहु-मूल्य ।

वड-याग—दे० वड जाग ।

वड-राग—*(ना०)* सिंधु राग ।

वड-राड़—*(ना०)* बड़ा युद्ध ।

वड-रिख—*(न०)* महर्षि ।

वड-रीत—*(ना०)* श्रेष्ठ परम्परा ।

वड-लीक—दे० वडरीत ।

वड़लो—*(न०)* वड़ । वटवृक्ष । बड़ ।

वड-लोह—*(न०)* १. बड़ा प्रहार । २. शस्त्र । ३. तलवार ।

वड-वहू—*(ना०)* बड़े पुत्र की पत्नी । बड़ी बहू ।

वडवा -*(ना०)* १. घोड़ी । अश्वी । २. वंशावली लिखने वाला । भाट । वाड़व ।

वडवाग—दे० वडवानळ ।

वडवाग्नि—दे० वडवानळ ।

वड-वाट—*(ना०)* १. वीर-गति । मोक्ष । २. बड़ा मार्ग । ३. उदारता ।

वड-वात—*(न०)* १. यश । कीर्ति । २. गुण । ३. महत्व ।

वडवानळ—*(ना०)* समुद्र की अग्नि । वडवाग्नि ।

वड-वार—दे० वडवार ।

वडवाळ—*(ना०)* वड़ की शाखा । बड़ की जटा ।

वड-वीर—*(वि०)* १. शूरवीर । बड़ा बहादुर । २. बड़ा भाई ।

वड-संख—*(न०)* १. श्रीकृष्ण का पांचजन्य शंख । २. ढपोर शख । डफोळ संख ।

वड़साळो—*(न०)* १. समाधान का प्रयत्न । २. समाधान की बातचीत । विस्टाळो ('विष्टि' से उत्पन्न 'विस्टाळो' का व्यतिक्रम । विस्टाळो>वस्टाळो>वसटाळो>वटसाळो>वडसाळो ) । यथा—'श्रंगद वड़साळो' नामक सांया झूला रचित एक काव्य-ग्रंथ ।

वड-सासु—*(ना०)* १ ससुर की माता । २. सास की जिठानी ।

वड-सुसरो—*(न०)* १. ससुर का पिता । २. ससुर का बड़ा भाई ।

वडहड़ो—*(वि०)* श्रेष्ठ कुल का । ऊंचे कुल वाला । दे० वरहेड़ो ।

वड-हथ—*(वि०)* १. श्राजानुबाहु । २. शूरवीर । ३. बलवान । ४. दृढ़ । मजबूत ।

वडाई—*(ना०)* १. वड़प्पन । बड़ाई । २. प्रशंसा । ३. कीर्ति । ४. शेखी । डींग । ५. अभिमान । घमंड । गरब ।

वडाउडि—दे० वडा-वडी ।

वडाऊ—दे० वडेरो ।

वडापणो—*(न०)* १. बड़प्पन । २. श्रेष्ठता ।

वडार—*(न०)* कन्या पक्ष की ओर से बारातियों को दिया जाने वाला एक विशेष भोज । बृहदाहार । बडो भात । बड़हार । बढ़ार ।

वडारण—*(ना०)* १. सम्मानित दासी । २. रानी की दासी । ३. खवास । दासी । ४. गोली । खवासण ।

वडाळ—(वि०) १. बड़ा। बडो। बड़ो। २. श्रेष्ठ। उत्तम। वडाळो।

वडाळ-भुजाळ—(न०) १. बड़ी भुजाओं वाला। २. अनेक भुजाओं वाला। ३. सर्वशक्तिमान। ईश्वर। (वि०) आजानबाहु। बहहृय।

वडा-लूघड़िया—(न०ब०व०) मंगेतर के लिये दूसरी बार ले जाये जाने वाले वस्त्राभूषण।

वडाळो—(वि०) १. प्रसिद्ध। प्रख्यात। २. बड़ा (पद, आयु आदि में)। ३. बुजुर्ग। वडील। वडेरो। ४. बड़ा। ५. श्रेष्ठ। वडाळ।

वडा-वडी—(अव्य०) बड़े से बड़ा। बड़े से बड़ा और उससे भी बड़ा, इस प्रकार एक-दूसरे से बड़ा होने का क्रम। वड़ा-वडी।

वडिया—(ना०) १. घर की सबसे बड़ी वडेरी। बाप की माँ। दादी। २. ताई।

वडियाजी—दे० वडिया।

वड़ियो—(न०) १. मजदूर। मजूर। २. दैंणगियो। दैनिक पारिश्रमिक पर काम करने वाला व्यक्ति।

वडी—(ना०) १. पुरुष की प्रथम विवाहिता पत्नी। २. दूसरी पत्नी के पहले विवाही हुई पत्नी। ३. बड़ी बहू। (वि०) बड़ी। मोटी।

वड़ी—(ना०) १. रस्सी। २. मूंज की रस्सी। ३. रस्सी का बंधन। ४. मजदूरी। ५. मुंगोरी। बड़ी। ६. शरीर का जोड़। संधि। सांध।

वडी-दुलायची—(ना०) बड़ी इलायची।

वडी-जान—(ना०) १. बारात को दिया जाने वाला एक बड़ा भोज। २. बड़ी बारात। ३. दो बारातों में से बड़ी लड़की को विवाहने वाले वर की बारात।

वडी-जेळ—(ना०) १. सख्त सजा। २. बड़ा जेलखाना।

वडी-ड्योढ़—(ना०) १. देव मंदिर। २. राजा या बादशाह का दरबार।

वडी-तीज—दे०(ना०) १. भाद्रपद कृष्ण पक्ष की तृतीया। २. इस दिन सौभाग्यवती स्त्रियों द्वारा किया जाने वाला व्रत-उपवास। (इस व्रत में चंद्रोदय के बाद सत्तू का अल्पाहार करने का महात्म्य कहा जाता है।)

वड़ी-पापड़—(न०) मुंगोरी और पापड़।

वड़ी-मजूरी—(ना०) मजदूर का काम। मजदूरी। मजूरी।

वडील—(वि०) १. पूज्य। २. बडेरा। गुरुजन। वडेरो।

वड़ी-वड़ी—(अव्य०) १. अंग-प्रत्यंग। जोड़ प्रति जोड़ (अंग की)।

वड़े—(अव्य०) १. के द्वारा। से। २. लिये। वास्ते। भणी। भणा।

वडेर—(न०) १. आईजी द्वारा प्रवर्तित आईपंथ का मूल स्थान बिलाड़ा (मारवाड़) में बने इस पंथ के महलात। २. बिलाड़े की आईजी का स्थान। ३. वह घर जिसमें बडेरा रहता था या रहता हो। ४. (बँटवारे आया हुआ) वह घर जिसमें कुटुंब का बड़ा रहता हो। वड़ेर।

वडेरी—(ना०) १. वंश की सबसे बड़ी स्त्री। २. वंश की कोई पूर्व स्त्री। ३. बड़ी-बुढ़िया।

वडेरो—(न०) १. वंश का सबसे बड़ा पुरुष। गुरुजन। वडील। बडेरो। २.

वंश का कोई पूर्व पुरुष। पूर्वज। ३. वयोवृद्ध। (वि०) प्रधान।

वडो—(वि०) १. बड़ा। २. बुजुर्ग। वृद्ध। बूढ़ो।

वड़ो—(न०) पकौड़ा। बड़ा। (वि०) 'परत' या 'परतवाला' अर्थ में संख्या वाचक शब्दों के अंत में लगने वाला एक प्रत्यय। जैसे–एकवड़ो दोवड़ो (बेवड़ो), तेवड़ो इत्यादि।

वडो-करणो—(मुहा०) १. सधवा स्त्रियों का कोहनी के ऊपर के चूड़े (चूड़ियों का सैट) को हाथ में से निकालना। ('चूड़े को उतारना या निकालना' कहना अशुभ समझा जाता है।) २. राजकरणो। सम्मान देना। ३. दीपक बुझाना। ४. किवाड़ बंद करना।

वडो-दिन—दे० बड़ो दिन।

वडो-धाम—दे० वड-धाम।

वडो-प्रव—दे० मोटो प्रव।

वडो-भात—दे० वड-भात।

वड़ोलियो—(न०) वट वृक्ष का फल।

वडो-साथ—(न०) १. किसी समाज में मत-भेदों के कारण बने दो पक्षों में से बड़ा पक्ष। २. बड़ा समाज। ३. बड़ा समूह।

वडो-हुकम—दे० वड़ो हुकम।

वढ—(न०) १. शस्त्र की धार। २. लड़ाई। युद्ध। ३. चोट। प्रहार। ४. रीस। क्रोध। ५. शत्रुता। दुश्मनी। ६. समझाने या मना करने पर और अधिक हठ पकड़ना। ७. करौत से चीरने का निशान। वेढो। ८. करौत से काटा हुआ टुकड़ा (लकड़ी आदि का)। ९. अभिमान। गर्व। १०. हठ। जिद।

वढ-चढणो—(मुहा०) १. मना करने या समझाने पर और अधिक उग्र बनना। २. अधिक रोस में भरना। ३. खूब क्रोध करना। ४. अभिमान करना। ५. हठ पकड़ना। जिद करना।

वढणो—(क्रि०) १. लड़ना। झगड़ना। तकरार करना। २. मारा-मारी करना। ३. उपालंभ देना। ओळमो देणो। ४. धमकाना। ५. कटना। चिरना। कटणो।

वढार—दे० वडार।

वढियार—(न०) साचोर (मारवाड़) की सीमा के निकट आया हुआ उत्तर गुजरात (बनासकांठा) के भूतपूर्व राधनपुर राज्य का प्रदेश।

वढो—(न०) लकड़ी आदि पर करौत या या किसी औजार से बना हुआ लम्बा निशान। निशान।

वढोकणी—दे० लड़ाकण।

वढोकणो—(वि०) झगड़ालू। लड़ाकू। कजियाखोर।

वण—(न०) १. कपास। २. कपास का पौधा। वणोकड़ो। ३. वन। ४. चेचक के फोड़े का निशान। ५. चेचक का फोड़ा। (अव्य०) एक उपसर्ग जो अभाव या विपरीत अर्थ को सूचित करता है। रहित, बिना, बगैर। (सर्व०) उसने। (वि०) उस।

वणकर—(वि०) कपड़ा बुनने का धंधा करने वाला। मेघवाळ।

वणज—दे० विणज।

वणजारण—दे० वणजारी।

वणजारी—(ना०) बनजारे की स्त्री।

वणजारो—(न०) १. बैलों की पीठ पर माल लाद कर देश—परदेश ले जाने

वाला व्यापारी । २. वनजारा जाति का मनुष्य । बनजारा ।

वणणो—(क्रि०) १. बुनना । २. बनना । बणणो ।

वणत—(न०) पारस्परिक संबंध । दे० वणतर ।

वणतर—(ना०) बुनावट । वणावट ।

वण-धाये—(अव्य०) उस ओर । उठीनै । बीनै ।

वणराइ—(ना०) १. वनराजि । वनश्रेणी । २. अनेक भाँति के घने वृक्षों वाला वन । घने वृक्षों वाला जंगल प्रदेश ।

वणराय—दे० वणराइ ।

वणरी—(सर्वंवि०) उसकी । उणरी । बींरी ।

वणरो—(सर्वंवि०) उसका । उणरो ।

वण-लोभी—(वि०) लोभरहित । निर्लोभी ।

वणसणो—(क्रि०) १. विनाश होना । नष्ट होना । २. विनाश करना ।

वणसाणो—(क्रि०) १. विनाश करना । नष्ट करना । २. विनाश होना ।

वणसियोड़ो—(भू०कृ०) विनष्ट । नष्ट ।

वणाई—(ना०) १. बुनाई । २. बुनने का काम या मजदूरी । वणतर । ३. बनावट ।

वणाक—दे० वणाक ।

वणाक-पूजा—दे० वणाक पूजा ।

वणाट—दे० वणावट ।

वणाधिप—दे० वनाधिप ।

वणाव—(न०) १. भेष । बनाव । २. बनावट । ३. शृंगार ।

वणावट—(ना०) १. बुनने का काम । २. बुनने का ढंग । ३. बुनावट । ४. बनाने का ढंग ।

वणास—(न०) विनाश । नाश ।

वणांरी—(सर्वंवि०) उनकी । उणांरी । वांरी ।

वणांरो—(सर्वंवि०) उनका । उणांरो । वांरो ।

वणिआवणो—(मुहा०) १. समझ में आना । २. काम आना । ३. हो जाना । ४. बन जाना । ४. बन सकना । ५. बन आना । हो सकना ।

वणिक—(न०) १. बनिया । वाणियो । २. व्यापारी । बेपारी ।

वणिक-पुत्र—(न०) १. बनिये का लड़का । २. बनिया । वाणियो ।

वणियाणी—दे० विणियाणी ।

वणियाणी-जायो— दे० विणियाणी जायो ।

वणीगो—(वि०) गणी । बात वणीगो । (सर्व०) उसका ।

वणोकड़ी—(ना०) कपास का पौधा । कपाह । वणोखड़ी । वण ।

वणोखड़ी—दे० वणोकड़ी ।

वत—(ना०) १. बात । २. वस्तु । (न०) गाय, भैंस आदि पशु धन । वित । (अव्य०) १. तरह । भाँति । २. 'उत' या 'श्रोत' का एक रूप । पुत्र । जैसे—आसावत(आसा का पुत्र) । ३. वंशज ।

वतकर—(न०) १. धनमाल । २. खास बात ।

वतकाव—(ना०) १. बात । वृत्तान्त । २. प्रसंग । ३. वर्णन । ४. बातचीत ।

वतन—(न०) १. मूल गाँव या देश । २. रहने की जगह । निवास स्थान ।

वतनी—(वि०) निवासी । रहवासी ।

वतरणी—(न०) १. लेखनी । कलम । २. स्लेट पर लिखने की खड़िया लेखनी ।

सलेट-पैंरा । ३. रज-पट्ट (पाटे) पर लिखने की एक लकड़ी की कलम । पाठशाला मे जीखा की पाटी पर लिखने की फरास (झाऊ) आदि वृक्षों की टहनी की लेखनी । वर्तनो । वरतनो । वत्तो ।

वतरो—*(वि०)* उतना । उतरो । उत्तो । *(न०)* १. सामर्थ्य । शक्ति । २. औकात । बिसात । ३. धन-माल । ४. विशेषता ।

वतळ—*(ना०)* १. वार्तालाप । बातचीत । २. संगोष्ठी । ३. मन बहलाने की बातचीत । वंतळ ।

वतळावरण—१. बोलने का ढग । २. वतलाने का ढंग । ३. बातचीत । ४. वतलावन । वतकाव । दे० वतळावरा ।

वतळावरणी—दे० वतळावरा ।

वतियो—*(न०)* १. वस्तु । २. दूम ।

वतूळो—*(न०)* वातचक्र । भतूळियो । भूसेळो ।

वत्तेरो—*(वि०)* १. अनुमान से अधिक । २. तुलना मे अधिक । (वधतेरो का संक्षिप्त रूप) ।

वत्तो—*(वि०)* अधिक । ज्यादा । घणो । (वधतो का संक्षिप्त) ।

वत्स—*(न०)* १. बालक । २. वछड़ा ।

वत्सर—*(न०)* वर्ष । वरस ।

वत्सल—दे० वत्सळ ।

वत्सळ—*(वि०)* छोटों तथा आश्रितो के प्रति स्नेह रखने वाला । वत्सल ।

वत्सळ-भगतां—*(न०)* भक्त-वत्सल ।

वद—न०) कथन । बोल । *(ना०)* १. कृष्णपक्ष । वदि । २. वद । वदगांठ ।

वद-गांठ—*(ना०)* जांघ की जोड़ मे होने वाला एक फोड़ा । वद । वदगांठ ।

वदणो—*(क्रि०)* १. कहना । बोलना । २. वर्णन करना । ३. मानना । आज्ञा पालन करना । ४. स्वीकार करना । मानना । ५. विवाद करना । ६. बढ-बढ कर बोलना । ७. शर्त करना । करार करना । होड़ मारना । बाजी लगाना । ८. जिद करना ।

वदन—*(न०)* १. मुख । मूंढो । मांहडो । २. चेहरा । ३. शरीर । देह । डील । ४. भग ।

वद-पखें—*(न०)* चांद्रमास का कृष्णपक्ष ।

वदळणो—दे० वदळणो ।

वदळाणो—दे० वदलाणो ।

वदळायोड़ो—दे० वदळायोडो ।

वदळावणो—दे० वदळावणो ।

वदळियोड़ो—दे० वदळियोड़ो ।

वदळी—दे० वदळी ।

वदळै—*(अव्य०)* १. वदले में । परिवर्तन मे । २. लिये । खातिर । वास्ते । ३. प्रतिफल स्वरूप ।

वदळो—*(न०)* १. प्रतिकार । वदलो । साटो । २. विरोध । ३. एवज । विनिमय । ४. फेरफार । हेराफेरी । ५. नतीजा । परिणाम । ६. सट्टे के व्यापार का एक नियम जिसमें वायदे के रूप मे खरीदी या बेची हुई वस्तु को कायम रख कर केवल भाव के उतार चढ़ाव के नफे नुकसान का भुगतान होता है ।

वदाण—*(ना०)* चारपाई को कसने के लिये पैताने की ओर लगाई जाने वाली रस्सी । अदवान । वदामण ।

वदामण—दे० वदाण ।

वदा-वदी—*(ना०)* वाद-विवाद । बोल-चाल । झगड़ा । वाग्युद्ध ।

वदि—(ना०) चाँद्र-मास का कृष्ण-पक्ष। वदी। (वि०) कृष्ण-पक्ष का।

वदी—(ना०) १ कृष्ण-पक्ष। वदपख। २. जामा पर पहनने का एक स्वर्ण आभूषण। एक प्रकार की सोने की लंबी माला जो दोनों कंधों पर पहनी जाकर दाहिने कंधे की बाँयी ओर और बाँये कंधे की दाहिनी ओर जामे पर लटकती रहती है। वढी। बदी। (वि०) कृष्ण-पक्ष से संबद्ध। कृष्ण-पक्ष का।

वदीतो—(वि०) १. प्रसिद्ध। विख्यात। २. विदित। प्रगट। जाहिर।

वध—(ना०) १ कत्ल। मारण। खून। २. वृद्धि। बढ़ावा।

वधकर—(वि०) १. श्रेष्ठ। २. सुंदर। ३. तुलना में अधिक या श्रेष्ठ। वधतो।

वधकी—(वि०) १. अच्छी। बढिया। ग्रधकी। इधकी। २ तुलना में श्रेष्ठ। ३.अधिक। ज्यादा। इधक। ४. कीमती।

वधको—(वि०) १. तुलना में बढ़िया या अधिक। २. अच्छा। बढ़िया। इधको। ३. अधिक। ४. मूल्यवान। कीमती। ५. उत्तम। श्रेष्ठ।

वध-घट—(ना०) १. न्यूनाधिक। अधिक और कम। कम-ज्यादा। घणो-थोड़ो। २. वस्तुओं के भावों में बढ़ा-घटी। ३. चढाव-उतार। चढ़-उतर। घट-वध।

वधणी—(ना०) १. हिक्का। हिचकी। २. बढ़ने की क्रिया।

वधणो—(क्रि०) १. बढ़ना। अधिक होना (परिमाण में)। २. फूलना। ३. (मार्ग में) आगे बढना। ४. पद में या धन में बढ़ना। ५. मारना। वध करना। हत्या करना। (वि०) बढ़ने वाला।

वधती वेल—(ना०) १. उन्नत दशा। २ वंश-वृद्धि। ३ श्रेष्ठ कुल।

वधती - (वि०) १ अधिक। ज्यादा। वतो। २. बढ़ता हुआ। ३. श्रेष्ठ। वधको।

वधतो-आंक—दे० तीओ-आंक।

वधरणो(क्रि०) १. वृद्धि पाना। बढ़ना। २. सधवा स्त्री के हाथ की चूड़ी का टूटना। (सौभाग्य का चिन्ह होने के कारण 'चूड़ी का टूटना' कहना अशुभ समझा जाता है।) ३. देवता के आगे (प्रसाद चढ़ाने के लिए) नारियल का तोड़ा जाना।

वधराळ—(ना०) वृषण का एक रोग।

वधाई—(सं०) १. मंगलाचार। २. खुशी के समाचार। मंगल समाचार। शुभ संदेश। बधाई। ३. शुभ अवसर पर दिया जाने वाला उपहार। ४. किसी शुभ समाचार पर कहा जाने वाला आनंद प्रगट करने वाला वचन। ५ वृद्धि। ६. उत्सव। ७. स्वस्ति वचन। मंगल-वचन।

वधाईदार—(वि०) बधाई देने वाला। वधाउड़ो।

वधाउओ—दे० वधाउड़ो।

वधाउड़ो—(ना०) १. बर्र के जैसा एक पतंगा जो वर्षा आने के पहले दिखाई देता है और वर्षा आने का सूचक माना जाता है। २. बधाई देने वाला। ३. शुभ समाचार कहने वाला। ४. बरात में से भेजा जाने वाला वह व्यक्ति जो बरात के गाँव के निकट आ जाने की सूचना कन्या-पक्ष वालों को देता है। वधाऊ।

वधाउवो—दे० वधाउड़ो।

वधाऊ—दे० वधाउड़ो।

वधाणो—दे० वधावणो।

वधांपो—दे० वाधेपो।

वधामणां—(न०व०व०) १. वधाई का संदेश। २. वधाई संबंधी उत्सव। ३. पुत्र जन्मोत्सव। ४. पुत्र विवाहोत्सव। ५. विवाहोत्सव। ६. गुरु तथा पूज्य जन आदि के आगमन पर मनाया जाने वाला स्वागतोत्सव। ७. किसी मंगल कार्य का आयोजन। ८. मांगलिक पदार्थों की भेंट-पूजा और गाजे बाजों के साथ किया जाने वाला स्वागत। स्वागत। मंगलाचार। ९. प्रशंसा। तारीफ। १०. विजय-समारोह। विज्योत्सव। ११ खुशामद। निहोरा। दे० वधावणा।

वधामणो—(न०) वधाई का गीत। वधावा।

वधारणो—(क्रि०) १. वढाना। २. नारियल का भोग धरने के लिए देवता के सम्मुख उसे तोड़ना। ३. सधवास्त्री के हाथ की चूड़ी को तोड़ना। ४. बचत करना।

वधारो—(न०) १. पद, प्रतिष्ठा, जागीरी आदि में की जाने वाली वृद्धि। वृद्धि। २. पदवृद्धि। ३. उपहार वृद्धि। ४. विशेष उपहार। पुरस्कार में वृद्धि या विशेषता। ५. नफा। लाभ। ६. पोतेबाकी। वेलेन्स। ७. उन्नति। तरक्की।

वधावणा—(न०व०व०) १. शुभ कार्य। मंगल कार्य। २. मंगल कार्य के निमित्त देव-पूजन के लिये की जाने वाली तैयारी। ३. मगल-गीत। ४. वधावणा नामक एक स्वागत-गीत। ५. स्वागत। ६. हर्ष ७. उपहार। ८. भेंट। ९. पुत्र-जन्म और विवाह आदि अवसरों पर जागीरदार की ओर से उसकी प्रजा से लिया जाने वाला एक कर। दे० वधामणा।

वधावणो—(क्रि०) १ किसी के उत्कर्ष के प्रति हर्ष प्रगट करना। २. स्वागत करना। ३. आगंतुक सम्माननीय पुरुष को मांगलिक पदार्थों से विधि-पूर्वक पूजा आदि करके शोभा यात्रा के साथ घर लाना। ४. दूल्हे-दुलहिन, गुरु, तीर्थ-यात्री इत्यादि सम्माननीय व्यक्तियों के गृह प्रवेश के समय द्वार पर सधवा माता, वहिन या पुत्री इत्यादि द्वारा उनके दाएँ-बाँएँ जळ सिंचन करके स्वागत करना। ५. वढ़ाना। उन्नत करना। ६. खींच कर लंबा करना। ७. जोड़ना। ८. फैलाना।

वधा-वधी—(ना०) १. माल को नीलाम करने में एक दूसरे से बढ़कर कीमत लगाने की क्रिया। २, एक दूसरे से बढ़ने की होड़।

वधावो—(न०)१.बढ़ाने की क्रिया। बढ़ावा। २. वढ़ाने की सामग्री। वृद्धि। ४. विवाह, उत्सव आदि पर गाया जाने वाला एक लोक गीत। वधावो। ५. स्वागत-गीत। ६. पुत्र-जन्म, विवाह आदि शुभ कार्य।

वधिक—(वि०) १. माप, तौल, गुण आदि में चढ़ता हुआ। २. अधिक। ज्यादा। ३. तुलना में श्रेष्ठ। ४. वध करने वाला। हिंसक। ५. व्याध। शिकारी।

वधिये-घटिये—(अव्य०) १. घटने पर। २. कम-ज्यादा होने की में।

वधियोड़ो—*(वि०)* १. बढ़ा हुआ। उन्नत। २. शेष रहा हुआ। बचा हुआ। ३. लंबायमान। ४. सम्पन्न। संठियोड़ो।

वधू—*(ना०)* १. बहु। पत्नी। बहु। २ पुत्रवधू। बहु।

वधे-लाभ—*(अव्य०)* नाज आदि किसी वस्तु की राशि को तोलने-मापने के समय पहले तोल या माप को तोलने-मापने वाले के द्वारा दी जाने वाली सज्ञा। प्रारम्भ। लाभ की प्राप्ति हो इस भाव का उद्गार। २. कार्यारंभ के प्रथम चरण का मंगल या लाभ-सूचक नाम। ३. याचक या भिखारी द्वारा भीख माँगते समय या भीख मिलने पर कहा जाने वाला आशीर्वादात्मक पद।

वधैया—*(वि०)* बधाई देने वाला। बधाउड़ो।

वधोतर—*(न०)* १. बढ़ता अंक या संख्या। २. दो चार, छः इत्यादि युगल संख्याओं को गिनने पर शेष मे एक रह जाने का शुभ फल। दे० वधतो आंक। *(वि०)* कुछ अधिक। अधिक।

वधोतरी—*(ना०)* १. उत्तरोत्तर होने वाली बढती या उन्नति। २. वृद्धि। वढोतरी।

वन—*(न०)* १. जंगल। अरण्य। २. दस नामी संन्यासियों का एक भेद।

वन-खंड—*(न०)* वन का कोई भाग। वन। जंगल।

वन-खंडी—*(ना०)* १. एक वैष्णव सम्प्रदाय। २. उक्त सम्प्रदाय के साधुओं की जमात। ३. उक्त जमात का साधु।

वनचर—*(न०)* १. बन्दर। २. वन मे रहने वाला। जंगली। जंगली प्राणी।

वनचारी—दे० वनचर।

वनजी—*(न०)* बनो। दुलहे का आदर सूचक नाम। दुल्हा।

वनड़ी—*(ना०)* दुलहिन। बीनणी। बनी।

वनड़ो—*(न०)* दुलहा। बींद। बीन।

वनणा—दे० वंदणा।

वनता—*(ना०)* १. स्त्री। वनिता। लुगाई। बैर। २. प्रिया।

वनथळी—*(ना०)* १. वनस्थली। २. मरु-प्रदेश। थंथळी। ३. वन प्रदेश।

वन-देवता—*(न०)* वन का अधिष्ठाता देव।

वन-माळ—दे० वन के फूलों की लंबी माला।

वन-माळा—दे० वनमाळ।

वन-माळी—*(न०)* १. श्री कृष्ण। २. बागवान। माली। माळी।

वन-में-जाणो—*(मुहा०)* शौच निवृत्ति के लिए वन में जाना। पाखाना फिरने को जाना। टट्टी जाना। जंगळ जाणो। झाड़े जाणो। (रघूवाड़ी भाषा)।

वनरमाळ—*(ना०)* १. मांगलिक अवसरों पर द्वार पर बांधी जाने वाली फूल-पत्तों आदि की झालर। बंदनवार। वंदन-माल। २. माला-बंधन। ३. वन्द्रमाल।

वन-राइ—दे० वणराइ।

वन-राज—*(न०)* सिंह। व्याघ्र।

वन-राजि—दे० वणराइ।

वन-राव—*(न०)* १. सिंह। २. शेर। बाघ।

वन-रोही—*(न०)* जंगल। वन। सीम। रोही।

वन-वगड़ो—*(न०)* जंगल। वन। वगड़ो।

वन-वास—*(न०)* १. वन मे रहना। अरण्य-वास। २. बस्ती छोड़ कर वन मे रहने का दिया जाने वाला दण्ड।

वन-वासी—*(वि०)* वन मे रहने वाला।

वनवासो—दे० वनवास ।

वन-वेलड़ी—(ना०) जंगली बेल । वन-लता ।

वनश्री—(ना०) १. वन की शोभा । २. वृक्ष, लता, पुष्प इत्यादि से शोभित वन ।

वनस्थली—(ना०) १. अरण्य प्रदेश । वन प्रदेश । २. मरु प्रदेश । ३. जयपुर जिले में प्राया हुआ लड़कियों के लिए एक प्रसिद्ध विद्याधाम । वनस्थली विद्यापीठ ।

वनस्पति—(ना०) वृक्ष लतादि ।

वना—(न०) पुत्र या छोटे बच्चों के लिये दुलार का सबोधन शब्द । बना ।

वनाजी—दे० वनजी ।

वनात—(ना०) एक प्रकार का ऊनी वस्त्र । बनात ।

वनाधिप—(न०) १. सिंह । वनराज । २. वन देवता ।

वनायुध—(न०) शस्त्र ।

वनारणो—(क्रि०) १. फल, साग, सब्जी आदि को साफ-सूफ करके छीलना-काटना । समारना । २. साफ करके छीलना-काटना । काटना ।

वनामा—दे० वनजी ।

वनिता—(ना०) १. स्त्री । महिला । २. पत्नी । ३. प्रिया ।

वनी—(ना०) १. दुलहिन । बींदणी । बीनणी । २. जंगल । ३. वानप्रस्थी । ४. विवाह का एक लोकगीत ।

वनो—(न०) १. दूल्हा । बींद । बींदराजा । २. विवाह सम्बन्धी एक लोक गीत ।

वनोरो—दे० वंदोळो ।

वनोळो—दे० वंदोळो ।

वनोळो—दे० वंदोळो ।

वनो-वनी—(न०) दुलहा-दुलहिन । बींद-बींदणी ।

वन्नर—(न०) वंदर । बांदरो । वानर ।

वन्नर-माळ—दे० वदरमाळ या वनरमाळ ।

वप—(न०) शरीर । वपु ।

वपण—(न०) १. केश काटना । हजामत । २. बीज बोना । बुवाई ।

वपणी—(ना०) नाई की दूकान । क्षौरी ।

वपता—(न०) १. पिता । बाप । जामी । २. विपदा । विपत्ति ।

वपधर—(न०) शरीर धारण करने वाला । वपुधर । शरीरी । देहधारी ।

वपराण—दे० वपरास ।

वपराणो—दे० वपराणो ।

वपरावणो—दे० वपरावणो ।

वपरास—(ना०) १. उपयोग । २. किसी चीज को काम मे लाने का भाव या रिवाज । ३. माल का उठाव । ४. खर्च या बिकरी ।

वपळ—(वि०) १. अधिक बोलने वाला । लापर । २. वातुल । ३. झूठा । लबाड़ ।

वपळो—दे० वपळ ।

वपु—(न०) शरीर । देह । डील ।

वफादार—(वि०) १. ईमानदार । २. कर्तव्य-पालक । ३. स्वामीभक्त । ४. विश्वासी । ५. आज्ञापालक ।

वफादारी—(ना०) १. ईमानदारी । २. कर्तव्य-पालन । ३. स्वामी-भक्ति । ४. निष्ठा । ५. आज्ञापालन ।

वभो—दे० विभो ।

वमणो—(क्रि०) १. फिरना । चक्कर लगाना । २. वमन करना । करना ।

वमन—*(ना०)* उलटी। कै।

वमळ—*(न०)* १. अकेले में विचारों का उठना या उठने वाले विचार। २. विचारों का घेर, चक्कर या उलझन। ३. विचार-तरंग। विचार-वमळ।

वमेक—*(न०)* १. विवेक। २. शऊर। ३. समझ।

वय—*(ना०)* उम्र। ऊमर। आयु। अवस्था।

वय-खोवरा—*(वि०)* अकर्मण्यता से आयु को व्यर्थ नष्ट करने वाला। *(न०)* आयु का नष्ट करना।

वयरा—*(न०)* १. वचन। बोल। २. विनती। ३. प्रतिज्ञा। कौल। वैण।

वयरा-सगाई—*दे०* वैणसगाई।

वयस्क—*(वि०)* वय प्राप्त। बालिग।

वयंड—*(न०)* हाथी। गज।

वयो-वृद्ध—*(वि०)* १. आयु में वृद्ध। वृद्ध। बूढ़ो। २. बड़ा। बडेरो। *(न०)* बडोल। पुरखा।

वर—*(न०)* १. दुलहा। वर राजा। बींद। २. वरदान। ३. पति। *(वि०)* १. सुन्दर। २. श्रेष्ठ। उत्तम। *(अव्य०)* जैसा। भाँति।

वर-अंग—*(न०)* १. भग। योनि। २. सिर। मस्तक। माथो।

वरक—*(न०)* १. धातु का पतला पत्तर। बरक। २. पुस्तक का पन्ना।

वरकरणो—*(क्रि०)* १. जोश में बोलना। चिल्लाना। २. नाराज होना। बिगड़ना। ३. रोना।

वर-कन्या—*(न०ब०व०)* १. विवाहने वाले लड़का-लड़की। वर और कन्या। २. दुलहा-दुलहिन।

वरकसी—*(ना०)* १. शत्रुता। २. द्वेष। ३. विरोध। ४. भिड़ंत। ५. मुकाबला। ६. मोरचा। ७. वाद-विवाद। झगड़ा। ८. एक कर।

वरकी—*दे०* वरकी।

वरको—*(न०)* १. आतंक। दबदबा। रोब। धाक। २. वरक। पृष्ठ। पन्ना। पानो। ३. भय।

वरख—*दे०* वरस।

वरखा—*(ना०)* वर्षा। मेह। बरसात।

वरखा-जळ—*(न०)* वर्षा का पानी। पालरपाणी।

वरखावळ—*(ना०)* १. वर्षा की झड़ी। २. कई दिनों तक बरसने वाली वर्षा। वर्षा। वर्षावलि।

वरखिलाफ—*दे०* बरखिलाफ।

वरखे—*(न०)* १. वर्ष। सम्वत। *(अव्य०)* वर्ष में।

वरग—*(न०)* १. वर्ग। समूह। २. श्रेणी ३. जाति। *दे०* वर्ग।

वर-गहली—*(वि०)* पति प्रेम में पागल बनी हुई। वरगेली।

वरगे-वैर—*(न०)* १. जाति-वैर। सहज-वैर। स्वाभाविक शत्रुता। जैसे, बिल्ली की चूहे से। २. फलित ज्योतिष के अनुसार मनुष्यों में परस्पर विरुद्ध वर्गों की शत्रुता।

वर-घोड़ो—*(न०)* दूल्हे की शोभा-यात्रा।

वरजरणो—*(क्रि०)* १. किसी को किसी बात या काम करने के लिये रोक देना। मना करना। २. रोकना। अवरोधना। ३. त्यागना।

वरजनाऊ—*(वि०)* १. वर्ज्य। त्याज्य। निषिद्ध। वर्जनीय। २. वर्जन करने वाला। ३. रोकने वाला। बरजाऊ।

वरजनीक—(वि०) वर्ज्य । अस्वीकार करने योग्य ।

वरजाऊ—दे० वरजनाऊ ।

वरजांग—दे० वज्रांग ।

वरजित—(वि०) १. मना । २. वन्द । ३. छोड़ा हुआ । तजा हुआ । ४. मना किया हुआ । वर्जित ।

वरजियोड़ो—दे० वर्जित ।

वरजोड़—(न0) १. गाँठ । २. गठ-बंधन । गठ-जोड़ा ।

वरड़ो—दे० वरढो ।

वरढणो—(क्रि०) कृपक का बोहरे की लेन-देन का सम्पूर्ण रूप से चुकारा करना ।

वरढो—(न0) १. आसामी (कृपक या कर्ज-दार) से माल-सामान (बैल, गाय, ऊंट, अन्न, गाडी इत्यादि) लेकर बोहरे (ऋणद) की ओर से दिये हुये कर्जे का चुकता हिसाब । बेबाक लेन-देन । २. आगामी के कर्जे में रुपये, अन्न व अन्य माल सामान आदि लेकर बोहरे और आसामी का किया जाने वाला लेन-देन का संबंध-विच्छेद । ३. एक कर । ४. घाव । प्रहार । ५. निशान । घेडो ।

वरण—(न0) १. हिन्दू जाति के चार भेद—ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र । धर्ण । २. अक्षर । वर्ण । ३. रंग । ४. भेद । प्रकार । ५. जाति । ६. समाज । ७. चारण, भाट, ढाढी आदि कीर्ति वाचक । ८. किसी को किसी काम के लिये चुनना । ९. आवरण । १०. कुल । वंश । ११. ऊंट ।

वरणणो—(क्रि०) १. वर्णन करना । कहना । २. बतलाना ।

वरण-संकर—दे० वर्णसंकर ।

वरणावरणी—दे० वर्णावर्णी ।

वरणी—(ना0) १. कर्मकांड, यज्ञ या अभिषेक आदि धार्मिक अनुष्ठानों में ब्राह्मण के द्वारा मंत्र, जप या पाठ आदि कराने की योजना । २. उक्त धार्मिक कर्म के लिए की जाने वाली ब्राह्मण की नियुक्ति । ३. ब्राह्मण के द्वारा दुर्गा पाठ, रुद्री पाठ वा मंत्र पाठ का आयो-जन ।

वरणो—(क्रि०) १. विवाह करना । वरण करना । २. मन से पति मान लेने का संकल्प करना । पति मानना । ३. पति रूप में किसी एक को पसन्द करना ।

वरत—(ना0) १. पुरवट खींचने की मोटी रस्सी । सूंड वाले चरसे का मोटा रस्सा । नहन । बरत । २. हौदे को कसने की मोटी रस्सी । ३. उपवास । व्रत । ४. प्रतिज्ञा । संकल्प । ५. मृत्यु ।

वरतणी—दे० वर्तनी ।

वरतणो—(क्रि0) १. व्यवहार करना । २. व्यवहार में लाना । काम में लाना । बरतना । ३. वर्तमान होना । ४. प्रगट करना । ५. प्रसिद्ध होना । ६. बनना । ७. होना । ८. रीति का पालन करना । दे० वतरणो ।

वरतन—(न0) १. वेतन । २. नौकरी का खाना-पानी आदि के रूप में मिलने वाला एवजाना । ३. वर्तन । व्यवहार । ४. आचरण । ५. रीति । ६. बरतन । पात्र । वासण ।

वरतमा—(न०) १. मार्ग । वर्त्म । २. रथ के पहियों की लकीर । लीक । ३. किनारा । ४. [illegible] आंख की पलक ।

वरत-वरतोळिया—(न०) १. स्त्रियों के द्वारा किये जाने वाले प्रोत्सव व पार्वण व्रत-उपवास। २. कन्याओं या स्त्रियों के व्रत-उपवास। ३. छोटे-मोटे व्रत इकासने। ४. तीज त्यौहारों के व्रत उपवास।

वरतारो—(न०) १. देवता का प्रावेश। २. भविष्य कथन। ३. वर्ष का भविष्य कथन। ४. घटना। वृत्तान्त। वाकिया।

वरताव—(न०) बर्ताव। व्यवहार।

वरतावणो—(क्रि०) १ काम में लाना। व्यवहार में लाना। बरताना। २. बाँटना। वितरण करना। ३. सबमें बाँट कर किसी वस्तु का उपयोग करना या उसे बिताना। ४. समाप्त करना। ५. प्रवर्त करना।

वरतियो—(न०) १. जैन साधु। जती। २. जादू टोना करने वाला जैन जती। (वि०) व्रत रखने वाला। व्रती।

वरतियोड़ो—(भू०कृ०) काम में लाया हुआ।

वरती—(ना०) स्वभाव। प्रादत। विरती। दे० वृत्ति।

वरतीक—(न०) वर्तमान। विद्यमान।

वरतीजणो—(क्रि०) १. काम में लाया जाना। बरता जाना। २. प्रगट होना। ३. उपयोग होना। ४. वर्तमान होना। ५. प्रवर्त होना। ६. यापन होना। व्यतीत होना। बीतना। ७. बाँटा जाना। ८. खर्च होना।

वरतुल—(न०) १. गोलाकार। वर्तुल। कूंडाळो। २. गोल। वृत्त।

वरतो—दे० वरतो या वरतणो।

वरथ—दे० बरथा।

वरथा—दे० वृथा।

वरद—(वि०) १. वरदान देने वाला। २. मंगलकारी। ३. शुभ। (ना०) १. विवाह में गीत गाती हुई स्त्रियों का कुम्हार के यहाँ मंगल-मृद-कलश लेने को जाना। २. विवाह के पूर्व मंगल-कलश का स्थापन। ३. सम्पूर्ण वैवाहिक कार्य की संज्ञा। ४ शुभ दिन।

वरदराज—(न०) श्रीगणेश।

वरदळ—(न०) १. वर और कन्या की आयु का उतना अन्तर जो पाणिग्रहण करने के योग्य हो। वर और कन्या की आयु का योग्य अन्तर। २. दोनों की विवाह योग्य अवस्था। ३. वर और कन्या की गुण, लक्षण, आयु तथा स्वास्थ्य इत्यादि से योग्य जोड़ी। ४. वर पक्ष और कन्या पक्ष में समधी बनने की समानता। ५. श्रेष्ठ पक्ष।

वरद-वड़ी—(ना०) विवाह के आरम्भ में मूंग की वड़ी (मुंगोरी) बनाकर वैवाहिक कार्य प्रारम्भ करने की एक मांगलिक विधि जो वृद्धि कारक और वरदायक समझी जाती है। वरध-वड़ी।

वरद-विनायक—(न०) १. विवाह में गाया जाने वाला मंगला-चरण लोक-गीत। २. विवाह में स्थापित किये जाने वाले श्रीगणेश।

वरदा—(ना०) सरस्वती। (वि०) वर देने वाली।

वरदाई—(वि०) १. विरुद प्राप्त करने वाला। २. वरदान प्राप्त। ३. विरुद प्राप्त। ४. वर देने वाला। ५. उत्तम। श्रेष्ठ। ६. यशस्वी। वरदाळ।

वरदाता—(वि०) वर देने वाला। वरदायक।

वरदान—(न०) १. देवी, देवता या संत महात्माओं के द्वारा प्रसन्न होकर आशा पूरी करने का दिया हुआ वचन। देवता, महा पुरुष आदि द्वारा मनोरथ-पूर्ति या अभीष्ट-सिद्धि। २. लाभ पहुंचाने वाली बात।

वर-दायक—(वि०) वर देने वाला। वरदेत। वरदाता।

वरदायरण—दे० वरदायणी।

वरदायणी—(वि०) वर देने वाली।

वरदायिनी—(वि०) वर देने वाली। वरदायणी। (ना०) सरस्वती। शारदा।

वरदायी—दे० वरदाई।

वरदाळ—दे० वरदाई।

वरदी—(ना०) १. एक प्रकार का पहिनावा जो किसी विभाग के कार्यकर्त्ताओं के लिए नियत हो। गणवेश। युनिफार्म। वर्दी। २. खबर। ३. आज्ञा। हुक्म।

वरदेत—दे० वरदायक।

वरध-—(वि०) वृद्धि। (ना०) १. विवाह के पूर्व की एक मंगलविधि। २. वृद्धि। ३. दे० वरद (ना०) सं० १, २, ३। ४. विवाह का मांगलिक लोक-गीत।

वरध-वड़ी—दे० वरद-वड़ी।

वरना—(अव्य०) १. नहीं तो। २. अथवा ३. अथवा तो। या तो।

वरपाड़—(न०) १. शत्रु। दुश्मन। २. दैत्य। ३. दुष्ट।

वर-वेड़ो—दे० वरहेड़ो।

वरम—(न०) सूजन। दे० वर्म।

वरमाळ—दे० वरमाळा।

वरमाळणो—(क्रि०) १. वरमाला पहिनाना। २. वर पसंद करके उसे माला पहिनाना।

वर-माळा—(ना०) स्वयंवर में पसन्द किये हुये वर को कन्या द्वारा पहिनाई जाने वाली माला।

वर-राजा—(न०) दुलहा। बींद।

वर-लाछ—(न०) विष्णु। लक्ष्मीपति।

वरवड़ी—(ना०) एक लोक देवी। २. चारणों की एक देवी। (वरुड़ी)। वर-वड़ी।

वरस—(न०) १. वर्ष। साल। ३६० दिन या बारह महीनों का समय। २. जमाना। समय। दे० वर्ष

वरस-गांठ—(ना०) जन्म तिथि। जयंती। वर्षगांठ। जन्म दिन।

वरसणो—(क्रि०) १. बरसना। वर्षा होना। २. दान देना। ३. क्रोध करना।

वरस-दिन—(अव्य०) पूरे वर्ष का समय।

वरस-दिहाड़ो—दे० वरस-दिन।

वरस-फळ—(न०) १. शुभा-शुभ ग्रहों का वर्ष भर का फल। २. उक्त विवरण की पुस्तिका। (ज्यों)

वरस-व्यावणी—(वि०) प्रति वर्ष बच्चे को जन्म देने वाली।

वरसा—(ना०) वर्षा। मेह। वृष्टि। बरखा।

वरसाऊ—(वि०) बरसने वाला। (बादल)। दे० वरसाळू।

वरसाण—दे० वरसासण।

वरसात—(न०) वर्षा। बरसात।

वरसाती—(ना०) १. वर्षा मे पहिनने का कोट आदि वस्त्र। रेन कोट। २. मोटर आदि खड़ा करने का बंगले के आगे का भाग। (वि०) वर्षा सम्बन्धी। वर्षा का।

वरसाद—*(न०)* वर्षा । मेह । विरखा ।

वरसाळू—*(वि०)* १. वर्षा का । वर्षा संबंधी । २. वर्षा से उत्पन्न होने वाला। ३. वर्षा ऋतु संबंधी । वर्षा ऋतु का ।

वरसाळो—*(न०)* वर्षा ऋतु । चौमासा । वराळो ।

वरसासण—दे० वर्षाशन ।

वरसी—*(ना०)* १. किसी संत, महापुरुष आदि की निधन तिथि । पुण्य तिथि । मृत्यु-तिथि । २. मृतक की वार्षिक तिथि पर की जाने वाली क्रिया । ४. वरसी पर किया जाने वाला भोज । वरसी का जीमन ।

वर-सीत—*(न०)* सीतापति श्रीराम ।

वरसीतप—*(न०)* जैनों का एक वार्षिक तप ।

वरसूंद—*(ना०)* १. वर्ष भर की आमदनी का हिसाब करके निकाली जाने वाली धर्मादे की निश्चित धनराशि । वरसबसूंद । २. धर्मादे के रूप में निकाला जाने वाला ब्याज का अमुक भाग । विसूंद । ४. राज्य कर के रूप में लिया जाने वाला आमदनी का दशवां भाग । ५. वर्षाशन ।

वरसोदण—*(न०)* १. वर्ष में आने वाला एक त्योहार । २. इस त्योहार पर किया जाने वाला चावल-भोजन ।

वरसोदियो—*(वि०)* १. वर्ष भर बना रहे या चले जितना । २. एक वर्ष से संबंधित । वर्ष का । ३. वर्षा का । ४. वर्षा के जल से भरा हुआ । ५. वर्षा के पानी का ।

वरसो-वरस—*(क्रिव्य०)* १. प्रत्येक वर्ष । २. प्रति वर्ष ।

वर-हाण—*(ना०)* १. अयोग्य, विवेकहीन तथा रोगी इत्यादि अपलक्षणों वाला कंवारा लड़का जो वर बनने के योग्य न हो । कन्या के पाणिग्रहण के लिये अनुपयुक्त वर । २. हानि वाला वर । अयोग्य तथा पुरुषत्वहीन पति । ३. ३. वर की अप्राप्ति ।

वरहास—*(न०)* घोड़ा । अश्व ।

वरहेड़ो—*(न०)* १. मिट्टी का बना हुआ एक छोटा चित्रित मंगल-कलश । वड़वेड़ो । २. कलश के ऊपर छोटा (मंगल) कलश । ३. वह दोहरा छोटा कलश (कलश के ऊपर छोटा कलश) जिससे वर के स्वागत की एक विधि सौभाग्यवती स्त्रियों द्वारा संपन्न की जाती है । वरवेड़ो । दे० सामेळो ।

वरंग—*(न०)* १. सिर । उत्तमांग । वरांग । उतवंग । उतमंग । माथो । २. भग ।

वरंडी—दे० १. वंडी । २. एक विलायती शराब । ब्रांडी ।

वरंडो—*(न०)* १. बरामदा । २. छाया हुआ खुला भाग । पडाळ । ओसरी ।

वराख—*(न०)* भग । योनि । जननेंद्रिय । (क्रोध में) ।

वराचक—दे० वराधक ।

वराड़ो—*(न०)* रस्सा । मोटी रस्सी । रींढू ।

वरात—*(ना०)* बरात । जान ।

वराधक—*(वि०)* १. बळशाली । जबरदस्त । बलाधिक । २. श्रेष्ठ ।

वरामणी—दे० ब्राह्मणी ।

वरामी—*(ना०)* ब्राह्मी नामक वनस्पति ।

वराळ—*(ना०)* १. भाप । वाष्प । वाफ । २. हृदय का उबाल । मनोवेग । बळार ।

वराळो—दे० वरसाळो ।

वरासण—(न०) श्रेष्ठ आसीन । उच्चासन । उच्चपद ।

वरासत—दे० विरासत ।

वराह—(न०) १. शूकर । सूअर । २. विष्णु का तीसरा अवतार । वाराहावतार । ३. वह कल्प जिसमे वाराह का अवतार हुआ ।

वराह-अवतार—(न०) विष्णु का वराह रूप में तीसरा अवतार । वाराहावतार ।

वराह-कल्प—वह कल्प जिसमें विष्णु का वाराह अवतार हुआ था । वाराह काव्य

वराह-पुराण—(न०) अठारह पुराणों मे से एक पुराण । वाराह पुराण ।

वरांग—(वि०) सुन्दर अवयवों वाला । (न०) १. सिर । माथो । २. योनि । ३. हाथी ।

वरांगना—(ना०) १. सुन्दर अंगों वाली स्त्री । २. वारांगना । वेश्या । पातर ।

वरि—(अव्य०) १. मानो । २. भांति । ३. पर । ४. के । ५. ऊपर । ६. के ऊपर । (वि०) १. सुन्दरी । २. पतिव्रता । (कृ०) १. वर कर के । वरण करके । २. विवाह कर के ।

वरियाम—(वि०) श्रेष्ठ । उत्तम । वरिष्ठ ।

वरियाळी—(ना०) सौंफ ।

वरिष्ठ—(वि०) १. सर्वोत्तम । श्रेष्ठ । २. सबसे बड़ा ।

वरी—(ना०) १. विवाह के समय वर पक्ष की ओर से वधू के लिये दिये जाने वाले (विशेष प्रकार के कीमती) वस्त्राभूषण । २. श्रेष्ठता ।

वरीख—(ना०) १. पांव । पद । २. चाल । ३. ऊँट की एक चाल । वीख । हलकी दौड़ । ४. वर्ष । ५. पदचिह्न ।

वरीस—(न०) १. वर्ष । २ बरसने वाला । ३. दानी । दाता ।

वरीसण—(वि०) १. बरसाने वाला । २. बख्शीश करने वाला । देने वाला । ३. दान देने वाला ।

वरीसणो—(क्रि०) १. देना । दान देना । २. बरसना ।

वरुग्रो—(न०) मिट्टी का जलपात्र । सकोरा । करवो ।

वरुण—(न०) १. जल का अधिष्ठाता देवता । जलेश । प्रचेता । २. पश्चिम दिशा का दिक्पाल ।

वरूथ—(न०) १. सेना । २. ढाल । ३. कवच । ४. पाखर । ५. रथ का कवच । ६. झुंड । समूह ।

वरूथणी—(ना०) सेना । वरूथिनी ।

वरेण्य—(वि०) १. पूजनीय । २. श्रेष्ठ । ३. प्रधान । ४. पसंद करने योग्य ।

वरो—(न०) १. आवश्यकता २. बिसात । हैसियत । सामर्थ्य । ३. श्रेष्ठता । ४. तेज । ओज । ५. उपयोग ।

वरोटी—(ना०) १. वर की ओर से (बरात, संबंधी और मित्रजनों आदि को) दिया जाने वाला बृहद भोज ।

वरोठी—दे० वरोटी ।

वरोळ—(ना०) १. विचार । २. विचारधारा । विचारों का चक्कर । विरोळ । ३. भ्रमर । भौंरा । ४. नाश ।

वरोळणो—(क्रि०) १. विचारना । विरोळणो । २. बरबाद करना ।

वर्ग—(न०) १. बड़े समुदाय का एक २. समान-गुण-धर्म वालों, वस्तुओं या व्यक्तियों का समूह

कक्षा । ३. शब्द-शास्त्र में एक ही स्थान से उच्चरित होने वाला वर्ण समूह । जैसे क वर्ग । वह समान्तर चतुर्भुज जिसकी चारों भुजाएँ तथा कोण बराबर हों । ५. दो समान अंकों का गुणन-फल । ६ किसी एक जाति के पशुओं का झुंड । ७. झुंड । समूह । टोळो ।

वर्गीकरण—(न०) वर्ग बनाने की क्रिया ।

वर्चस—(न०) १. अधिकार । वर्चस्व । २. श्रेष्ठता । ३. बल । पराक्रम । ४. तेज । दीप्ति । ५. वीर्य ।

वर्चस्व—दे० वर्चस ।

वर्जित—(वि०) १. छोड़ा हुआ । त्यागा हुआ । २ रोका हुआ । ३. कुपथ्य । ४. मना किया हुआ । वरजियोड़ो ।

वर्ण—(न०) १. हिन्दू समाज के चार विभाग (ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र) । २ हिंदू समाज के चार विभागों में से कोई एक विभाग । ३. लघुतम ध्वनि इकाई तथा इसका लिपि चिन्ह । ४. वह अक्षर जो शब्द के साथ नहीं लगा हुआ हो । अकेला अक्षर । अक्षर । ५. रंग । ६. रूप । ७. प्रकार । भेद ।

वर्णन—(न०) १. सविस्तार कहा जाने वाला वृत्तान्त । बयान । २. प्रशंसा । ३. चित्रण ।

वर्णन करणौ—(मुहा०) १. विस्तार-पूर्वक कहना । वर्णन करना । २. बखान करना । प्रशंसा करना । वखाणणो ।

वर्ण-माला—(ना०) किसी भी भाषा के मूलाक्षरों की क्रमबद्ध अक्षर माला । वर्ण-माला ।

वर्ण-वार्धक्य-विधान—(न०) वर्ण गुण अथवा उसमें वृद्धि करने की विधि । जैसे—'विसर' का 'विमहर' । गुण वृद्धि विधान । (व्या०)

वर्ण-विचार—(न०) वर्णों का आकार, उच्चारण और संधि आदि के नियमों वाला व्याकरण विभाग ।

वर्ण-विपर्यय (न०) शब्दों में वर्णों का उलट-पुलट हो जाने की क्रिया, जैसे—'मतलब' का 'मतबळ' ।

वर्ण-वृद्धि-विधान—दे० वर्ण-वार्धक्य-विधान ।

वर्ण-व्यवस्था—(ना०) १. हिन्दू समाज के चार वर्णों की विभाजन रीति । २. चार वर्णों द्वारा हुई समाज व्यवस्था । चार हिन्दू वर्णों की समाज व्यवस्था ।

वर्ण-सगाई—(ना०) १. कविता में सजातीय वर्णों का आवर्तन । २. तुकान्त में सजातीय वर्णों का आवर्तन । वर्ण-संबंध । दे० वैण-सगाई ।

वर्ण-संकर—(वि०) १. भिन्न वर्ण के स्त्री-पुरुष से उत्पन्न । २. व्यभिचार द्वारा उत्पन्न । (न०) इस प्रकार उत्पन्न हुआ पुरुष ।

वर्ण-स्थान—(न०) मुँह में का स्थान जहाँ से वर्ण बोला जाता है ।

वर्णनातीत—(न०) जिसका वर्णन न हो सके ।

वर्णानुक्रम—(न०) वर्णमाला के अक्षर-क्रम के अनुसार बनाया हुआ क्रम । वर्णानुक्रमणिका ।

वर्णानुक्रमणिका—दे० वर्णानुक्रम ।

वर्णानुप्रास—(न०) सजातीय वर्णों का आवर्तन । एक शब्दालंकार । (साहि०) ।

वर्णावर्णी—(ना०) १. अनेक वर्णों के लोगों का शंभु मेला । २. वर्णों की अभेदता । वर्ण व जातियों का मिश्रण ।

चेपणो । ३ दूर करना । अलग करना ।

विलगावणो—दे० विलगाणो ।

विलच्छण—दे० विलक्षण ।

विलच्छणो—दे० विलक्षण ।

विलज—*(वि०)* निर्लज्ज । विलजो ।

विलजो—दे० विलज ।

विलपणो—*(क्रि०)* विलाप करना । रोना ।

विलम—*(न०)* १. विलंब । देर । मोड़ो । २. मोह । ३. आकर्षण । *(वि०)* १. २. मोहित । आकर्षित ।

विलमणो—*(क्रि०)* १. मोहित होना । २. आकर्षित होना । ३. विलंब होना । देर होना । ४. ललचाना । ५. उत्साहित होना । ६. विफल होना । ७. गद्-गद् होना । ८. प्रसन्न होना । खुश होना । ९. हर्षित होना ।

विलमाणो—दे० विलमावणो ।

विलमायोड़ो—*(वि०)* १. मोहित । मुग्ध । २. स्नेहाधीन । ३. आकर्षित । ४. अभिभूत ।

विलमावणो—*(क्रि०)* १. मोहित करना । मुग्ध करना । २. आकर्षित करना । ३. मोहित होना । ४. आकर्षित होना । ५. मीठी बातों से वश में कर लेना । अभिभूत करना । विलमाना । ६. हर्षाना । हर्षित करना । राजी करना ।

विलय—*(न०)* १. एक वस्तु का दूसरी वस्तु में समा जाना । २. लीन होना । ३. घुल जाना । ४. विघटित होना । ५. घुलमिल जाना । ६. छोटे राज्य का बड़े राज्य में मिल जाना । ७. आत्मा का परमात्मा में मिल जाना । ८. सृष्टि का मूल तत्वों में मिल जाना । प्रलय । ९. ध्वंस । नाश । १०. मृत्यु ।

विलळो—*(वि०)* १. भद्दा । खराब । २. अवांछनीय । बेहूदा । ३. आचार । भ्रष्ट । पतित । ४. गंदा । मैला-कुचेला । ५. हर समय खाने को ललचाने वाला । लोलुप । ६. व्यर्थ ।

विळविळाट—*(न०)* १. विलाप । रुदन । बळवळाट । २. वियोग जनित-विलाप । ३. रुदन ।

विलस—*(न०)* १. शोभा । २. विलास । ३. आनन्द । मोज ।

विलसणो—*(क्रि०)* १. उपभोग करना । आनंद से भोगना । २. विलास करना । आनद करना । ३ शोभा पाना । फबना । ४. भोगना ।

विलंग—दे० विलंगणी ।

विलंगड़ी—दे० विलंगणी ।

विलंगणी—*(ना०)* १. कपड़े टांगने की तनी । अरगनी । तणी । अळगणी । २. टांड । पछीत । टांस ।

विलद—दे० बुलंद ।

विलंब—*(न०)* देर । वार । ढील । मोड़ो ।

विलंबणो—*(क्रि०)* १. विलंब करना । २. देर करना । ३. देर होना । मोड़ो हुणो । दे० विलमणो ।

विलाग—दे० वेलाग ।

विलागणो—*(क्रि०)* दे० विलगणो ।

विलाणो—*(क्रि०)* १. विलीन होना । २. नष्ट होना । विलाना । ३. लुप्त होना । ४. मरना ।

विलाप—*(न०)*१. बिलख-बिलखकर रोना । २. रुदन । रोना । ३. क्रंदन ।

विलाप करणो—*(क्रि०)* १. बिलख-बिलख कर रोना । क्रदन करना । रोना । २. दुख करना ।

विलापणो— दे० विनाश करणो ।

विलापात—(न०) १. रोना-धोना । २ आत्मीय के वियोग का रुदन । ३. वियोग दुख के कारण निरन्तर बना रहने वाला रुदन । विलाप ।

विलाय जाणो—दे० विलाणो ।

विलायत—(न०) १. समुद्र पार का देश । २. यूरोप । ३. इंगलैण्ड । ४ विदेश । ५. यूरोप का कोई देश । ६. सात विलायतों में से कोई एक ।

विलायती—(वि०) १. विलायत का । २. विलायत का रहने वाला । ३. विलायत का बना हुआ । ४. विलायत संबंधी । ५. विदेशी ।

विलालो—(वि०) १. शौकीन । २ मौजी । ३. रसिक । ४. उदार । ५. मजाकी । परिहास-प्रिय । दिल्लगीबाज । ६. खुश-मिजाज ।

विलायणो—दे० विलाणो ।

विलावल—(ना०) एक राग (संगीत) । बिलावल ।

विलास—(न०) १. प्रेम-क्रीड़ा । क्रीड़ा । २. सुख-भोग । ३. शृंगार-चेष्टा । ४. स्त्री-प्रग की कामोत्तेजक चेष्टाएं । ५. आनंद । हर्ष । ६. मनोरंजन । विनोद । ७. शृंगार-क्रीड़ा । ८. मोहक हाव-भाव । ९. खेल ।

विलासणो—(क्रि०) १. प्रेम-क्रीड़ा करना । २. मनोरंजन करना । ३. कामोत्तेजक चेष्टाएं करना । ४. उपभोग करना ।

विलासी—(वि०) १. कामासक्त । विषयी । कामुक । विषयासक्त । २. भोगी । ३. प्रवृत्तिवाला । ४. मौजी । आनंदी ।

विळिया—दे० वेळा ।

विलीन—(वि०) १. पूरी तरह से लीन । २. अदृश्य । लुप्त । गायब । ३. गुप्त । ४. नष्ट । ५. मृत ।

विलुप्त—(वि०) १. लुप्त । २. नष्ट । ३. अदृश्य । गायब ।

विलुब्ध—(वि०) १. मोहित । आसक्त । २. लिपटा हुआ । चिपटा हुआ । ३. आलिंगन किया हुआ । ४. विशेष प्रकार से लुब्ध । ५. लुभाया हुआ ।

विलूमणो—दे० विलूंबणो ।

विळूंधणो—(क्रि०) १. घेरा लगाना । २. विलुब्ध होना । ३. आसक्त होना । ४. आश्रित होना ।

विलूंबणो—(क्रि०) १. विलुब्ध होना । आसक्त होना । लुभाना । २. लीन होना । ३. लिपटना । ४. गलबहियां लेना । गले लगना । आलिंगन करना । ५. लहराना । झूमना ।

विलूंबो—(वि०) १. आसक्त । २ लीन । ३ लिपटा हुआ । (भू०क्रि०) लिपट गया ।

विलै—दे० विलय ।

विलोकणो—(क्रि०) १. देखना । २. जांचना । परीक्षा करना । अवलोकन करना । ३. कृपा दृष्टि रखना ।

विलोचन—(ना०) १. आंख । नेत्र । लोचन । २. दृष्टि । (वि०) लोचन रहित ।

विलोड़णो—(क्रि०) १. हिलाना । २. मथना । विलोड़ना । मथन करना । मथणो । ३. नाश करना । ४. हैरान करना ।

विलोणो—दे० विलोवणो ।

विलोप—(न०) १. लोप । गायब । अदर्शन । २. रद्द । ३. नाश । ४. बाधा । रुकावट । ५. हानि । नुकसान । ६. उल्लंघन ।

विलोपणो—(क्रि०) १. लोप करना । गायब करना । २. उल्लंघन करना ।

२. नाश करना । मिटाना । ४. रुकावट डालना । बाधा डालना ।

विलोपन—*(न०)* १. लुप्त होने या करने की क्रिया या भाव । लुप्त । गायब । २. नाश । ३. रद्द ।

विलोम—*(वि०)* १. विपरीत । प्रतिकूल । उलटा । २. ऊपर से नीचे की ओर जाने-उतरने वाला । ३. केश रहित । *(न०)* १. विपरीत क्रम । २. सर्प । ३. श्वान । कुत्ता । कूतरो । ४. रहँट । अरट । ५. वरुण ।

विलोमज—*(वि०)* उच्च जाति की स्त्री और नीच जाति के पुरुष से उत्पन्न (संतान) ।

विलोल—*(वि०)* १. चंचल । अस्थिर । २. सुन्दर । ३. ढीला । ४. अस्त-व्यस्त ।

विलोवणो—*(क्रि०)* १. मंथन करना । २. दही को मथना । बिलोना । *(न०)* १. बिलोने का काम । २. बिलोने का पात्र । दही मथने का मटका । बलोणो ।

विवनो—*(वि०)* १. दुखी । २. मृत । ३. बदरंग । विवर्ण । ४. कांतिहीन । ५. नीच । ६. पागल । गैरसो ।

विवनोम—दे० विवनो ।

विवर—*(न०)* १. बिल । दर । २. गुफा । ३. छिद्र । छेद । विमरा । ठीडो ।

विवरण—*(न०)* १. विवेचन । स्पष्टीकरण । २. वृत्तान्त । ३. विस्तृत वर्णन । ब्योरा । ४. व्याख्या । टीका ।

विवरावणो—*(क्रि०)* १. विस्तृत वर्णन करना । २. व्याख्या करना ।

विवरो—*(न०)* १. जानकारी । ज्ञान । २. भेद । ३. अतर । दे० विवरण ।

विवर्जन—*(न०)* १. त्याग । २. रोक । मनाही । रुकावट । ३. उपेक्षा । ४. अनादर । अपमान ।

विवर्जित—*(वि०)* १. उपेक्षित । २. अनादृत । ३. निषिद्ध । ४. रोका हुआ । मना किया हुआ । ५. बंद ।

विवश—*(वि०)* १. बेबस । मजबूर । २. पराधीन । ३. व्याकुल । ४. अशक्त ।

विवसणो—*(क्रि०)* १. पराधीन होना । २. मजबूर होना ।

विवसाय—दे० व्यवसाय ।

विवसाव—दे० व्यवसाय ।

विवह—*(वि०)* अनेक प्रकार का । विविध प्रकार का ।

विवह-करि—दे० विवहपरि ।

विवह-परि—*(अव्य०)* १. विविध प्रकार से । भाँति-भाँति से । २. विस्तार-पूर्वक ।

विवह-विध—*(अव्य०)* १. विविध विधि । २. भाँति-भाँति ।

विवहार—दे० व्यवहार ।

विवहारियो—दे० व्यवहारी ।

विवहारी—दे० व्यवहारी ।

विवहार्यो—दे० विवहारियो ।

विवाण—दे० विमाण ।

विवाद—*(न०)* १. चर्चा । २. झगड़ा । ३. कहा-सुनी । ४. तकरार । ५. मुकदमा । ६. तर्क-वितर्क ।

विवादास्पद—*(वि०)* १. जिसके संबंध में विवाद चल रहा हो या चल सकता हो । २. संदिग्ध ।

विवादी—*(वि०)* १. विवाद करने वाला । २. झगड़ा करने वाला ।

विवाह—*(न०)* शादी । परिणय । पाणि-ग्रहण । ब्याव । वीवा ।

विवाहणो—*(क्रि०)* १. विवाह करना । २. विवाह होना । शादी होना ।

विवाह-वाजन—*(न०)* १. विवाह और उसके संबंध की धाम-धूम । २. विवाहादि मांगलिक उत्सव । ब्याव-बाजण ।

विवाहोत्सव—*(न०)* विवाह और उससे संबंधित उत्सव । विवाह समारंभ ।

विविध—*(वि०)* अनेक प्रकार का । भांति-भांति का । विवाह ।

विविध-संग्रह—*(न०)* मलसीसर के भूरसिंह शेखावत द्वारा संकलित-संपादित एक ऐतिहासिक काव्य-संग्रह । २. विविध प्रकार का संग्रह ।

विवृत—*(वि०)* १. फैला हुआ । विस्तृत । २. खुला हुआ । ३. जिसकी व्याख्या की गई हो । ४. पूरा मुंह खोलकर बोला जाने वाला स्वर । 'आ' स्वर (व्या०) ।

विवेक—*(न०)* १. भले-बुरे का ज्ञान । २. सत्यज्ञान । ३. विवेचन शक्ति । ४. अच्छी बुद्धि ।

विवेक रहित—*(वि०)* १. बिना विवेक का । २. मूर्ख । ३. अज्ञानी ।

विवेकहीन—*(वि०)* १. मूर्ख । अविवेकी । २. अज्ञानी ।

विवेकी—*(वि०)* १. भले-बुरे को समझने वाला । २. भले-बुरे की समझ या ज्ञानी । ज्ञान रखने वाला । विवेकवान । ३. बुद्धिमान ।४. ज्ञानी

विवेचक—*(वि०)* विवेचन करने वाला ।

विवेचन—*(न०)*१. विचारपूर्वक किया हुआ निर्णय । २. तर्क-वितर्क । ३. मीमांसा । ४. सम्यक् परीक्षण ।

विश—*(ना०)* १. समस्त प्रजा । २. वैश्य ।

विशद—*(वि०)* १. विस्तार सहित । सुस्पष्ट । २. निर्मल । स्वच्छ । उज्ज्वल । विसद ।

विशाखा—*(न०)* १. सत्ताईस नक्षत्रों में से सोलहवां नक्षत्र । २. छोटी शाखा ।

विशारद—*(वि०)* १. विशेषज्ञ । २. पंडित । ३ श्रेष्ठ । *(न०)* एक विद्या उपाधि ।

विशाल—*(वि०)* १. आकार, प्रकार आदि की दृष्टि से बहुत बड़ा । २. विस्तृत, मोटा या ऊंचा । ३. विस्तीर्ण । ४. भव्य ।

विशांपति—*(न०)* राजा ।

विशिख—*(न०)* १. बाण । २. सुई । *(वि०)* शिखाहीन ।

विशिष्ट—*(वि०)* १. विशेषता वाला । २. असामान्य । असाधारण । ३. विलक्षण । ४. अद्‌भुत । ५. यशस्वी । ६. प्रसिद्ध । ७. प्रति शिष्ट ।

विशिष्टता—*(ना०)* १. विशिष्ट का भाव या गुण-धर्म । २. विशेषता ।

विशिष्टाद्वैत-मत—*(न०)* श्री रामानुजाचार्य प्रतिपादित एक दार्शनिक सिद्धान्त जिसमें जीवात्मा और जगत, ब्रह्म से भिन्न होने पर भी अभिन्न माने गये हैं । जीव और जगत ब्रह्म के विशेषण हैं और संसार मिथ्या नहीं है । विशेषणयुक्त अद्वैत ।

विशुद्ध—*(वि०)* १. जिसमें कोई मिलावट न हो । बिना मिलावट का । २. पूर्ण शुद्ध । अत्यन्त शुद्ध ।

विशृंखल—*(वि०)* १. जिसमे कड़ी या शृंखला न हो। २. नियन्त्रण बाहर। ३ अस्त-व्यस्त। ४. उच्छृंखल। ५ बिखरा हुआ। टूटा हुआ।

विशेष—*(वि०)* १. अधिक। विपुल। २. असाधारण। ३. विलक्षण। *(न०)* १. अन्तर। २ प्रकार। ३. विचित्रता।

विशेषण—*(न०)* १. संज्ञा या सर्वनाम शब्द की विशेषता बताने वाला शब्द *(व्या०)*। २. वह जिससे किसी प्रकार की विशेषता सूचित हो।

विशेषता—*(ना०)* १. अधिकता। २. विलक्षणता। ३. असाधारणता।

विशेष्य—*(न०)* विशेषण द्वारा जिसकी विशेषता बताई जाय वह शब्द। वह संज्ञा-शब्द जिसके साथ कोई विशेषण लगा हो। (व्या०)

विश्रवा-ऋषि—*(न०)* पुलस्त्य ऋषि के पुत्र और रावण के पिता का नाम।

विश्रंभ—दे० विसंभ।

विश्राम—*(न०)* १ थकावट दूर करने के लिए बैठने-लोटने इत्यादि की क्रिया या स्थिति। काम करते हुए थक जाने के कारण काम को छोड़कर रखा जाने वाला थोड़े समय का अवकाश। २. आराम। विसामो। विसराम। ३. सुख। शान्ति। ४. विश्राम लेने का स्थान। ५. मृत्यु।

विश्रांत—*(वि०)* १. जो विश्राम कर रहा हो। २. जिसकी थकावट मिट गई ३ थका हुआ। ४. शांत।

विश्रांति—*(ना०)* १ विश्राम। आराम। २. अन्त।

विश्रुत—*(वि०)* १. प्रख्यात। प्रसिद्ध। २. जाना हुआ। ३. सुना हुआ।

विश्लेषण—*(न०)* १. सूक्ष्म छानबीन। २. किसी बात के अन्तर्निहित तत्वों का पृथक्करण। अलगाव। ४. वियोग। ५. विघटन।

विश्व—*(न०)* १. संसार। जगत। २. सृष्टि। ३. ब्रह्मांड। ४. लोक। ५. भूमि। पृथ्वी।

विश्व-करण—*(न०)* विश्व की रचना करने वाला। ईश्वर। २. ब्रह्मा।

विश्वकर्मा—*(न०)* १. विश्व की रचना करने वाला एक देव। २. देवों का शिल्पशास्त्री। ३. ईश्वर। ४. ब्रह्मा। ५. शिव। ६. सूर्य। ७. बढ़ई। सुथार। ८. लोहार। ९. सूत्रधार। राज। कड़ियो।

विश्व-कोष—*(न०)* ज्ञान सर्व विद्या-कोश। सग्रह कोश। एनसाइक्लोपीडिया।

विश्वतोमुख—*(वि०)* सर्व ओर मुखवाला। ईश्वर। परब्रह्म।

विश्वनाथ—*(न०)* १. महादेव। शिव। २ परमेश्वर। ३. काशी के शिवजी का ज्योतिर्लिंग।

विश्व-भरण—*(न०)* विश्व का पालन करने वाला। विष्णु।

विश्व-विख्यात—*(वि०)* जगत-प्रसिद्ध।

विश्व-विद्यालय—*(न०)* बहुत बड़ी शैक्षणिक संस्था। विद्यापीठ। यूनिवर्सिटी।

विश्व-वृक्ष—*(न०)* वृक्ष के उदाहरण रूप विस्तार वाला विश्व। २. परमात्मा। परमेश्वर। ३. ब्रह्म।

विश्वसनीय—*(वि०)* विश्वास करने योग्य। विश्वासपात्र।

विश्वस्त—दे० विश्वसनीय।

विश्वंभर—(न०) १. विश्व का भरण-पोषण करने वाला। ईश्वर। २. विष्णु।

विश्वात्मा—(न०) १. ब्रह्मा। २. शिव। ३. विष्णु ४. सूर्य। ५. ईश्वर।

विश्वामित्र—(न०) एक प्रसिद्ध महर्षि।

विश्वास—(न०) १. भरोसा। एतबार। २. निष्ठा। श्रद्धा। ३. प्रतीति।

विश्वास-घात—(न०) १. विश्वास रखने वाले के साथ धोखाधड़ी का आचरण। २. दगाबाजी।

विश्वास-घाती—(वि०) विश्वासघात करने वाला।

विश्वासी—(वि०) १. विश्वासपात्र। २. विश्वास करने वाला। ३. विश्वास रखने वाला।

विश्वासु—दे० विश्वासी।

विष—(न०) जहर। विस।

विष-कन्या—(ना०) १. प्राचीनकाल में वह युवती जिसके शरीर में बाल्यकाल से ही इसलिए विष प्रविष्ट कर दिया जाता था कि उसके साथ संभोग करने वाला तत्काल ही मर जाय। बिसकन्या २. अत्यन्त घातक कन्या।

विष-कंठ—(न०) शिव। नीलकंठ। महादेव।

विष-कामिनी—(ना०) वह नारी जिसका शरीर-सम्पर्क विषैला बना दिया गया हो। विषांगना। विस-कामणी। विस-कामण। २. अत्यन्त घातक स्त्री।

विष-धर—(न०) सर्प। साँप। नाग।

विषम—(वि०) १. जो सम या समान न हो। २. दो भागों में पूरी तरह बँट न सकने वाली संख्या। एकी। ३. विकट। दुस्साध्य (कार्य)। ४. न्यूनाधिक। ५. ऊबड़-खाबड़ (जगह या मार्ग) ६. अनमेल। बेमेल। ७. असंगत। ८. भयंकर। (न०) १. संगीत का एक ताल। २. एक अर्थालंकार।

विषम-ज्वर—(न०) जूड़ी बुखार। मलेरिया।

विष-मंत्र—दे० विषमन्त्र।

विषय—(न०) १. ज्ञानेन्द्रियों द्वारा गृहीत होने वाले पदार्थ। २. भौतिक पदार्थ। ३. कारबार। ४. इन्द्रिय-जन्य आनन्द। ५. संभोग। रतिक्रीडा। ६. ग्रन्थ, लेखादि में विवेच्य वस्तु या विचार। मजमून। ७. प्रकरण। प्रसंग। ८. उद्देश्य, हेतु। ९. देश। जनपद।

विषय-भोग—(न०) कामभोग।

विषय-वस्तु—(ना०) १. उपन्यास, काव्य आदि की कथा। २. ग्रन्थ आदि का विचारणीय वस्तु तत्व। ३. खास मुद्दे की बात। ४. मुद्दा। ५. तात्पर्य। आशय।

विषय-वार—(अव्य०) विषयों (प्रसंग, विचार इत्यादि) के अनुसार।

विषय-वासना—(ना०) विषय-भोग की इच्छा या कामना।

विषया—(वि०) विष के समान।

विषयानुक्रमणिका—(ना०) ग्रंथादि में विवेचित विषयों की अनुक्रम-सूची। अनुक्रमणिका।

विषयी—(वि०) विषयासक्त। इन्द्रिय-लोलुप। कामी।

विषाक्त—(वि०) १. विषयुक्त। जहरीला। २. दूषित।

विषाण—(न०) १. सींग। सींगड़ो। २. हाथी का दाँत। ३. सींग का बाजा।

विषाद—(न०) १. संताप। २. मन का दुख। ३. शोक। ४. खेद। ५ निराशा।

विष्टि—(ना०) १. बेगार। वेठ। २. समाधान की बातचीत। विस्टाळो। ३. समाधान का प्रयत्न। धाटाधाट। ४ समाधान।

विष्टिकार—दे० विसटाळू।

विष्ठा—(न०) १. गुप्त द्वार से विस्टत मल। पाखाना। टट्टी। भिस्टो।। गू। बीट। गोबर।

विष्णु—(न०) त्रिदेवों में से जग का भरण-पोषण करने वाला प्रधान देव। त्रिमूर्ति में सृष्टि का पालन-पोषण करने वाला स्वरूप।

विष्णु-पत्नी—(ना०) १. लक्ष्मी। लिछमी। २. पृथ्वी। धरती। जमी।

विष्णु-पुराण—(न०) अठारह पुराणों में से एक पुराण।

विष्णु-लोक—(न०) वैकुंठ। स्वर्ग।

विष्णु-सहस्रनाम—(न०) विष्णु के हजार नामों का वर्णन करने वाला एक प्रसिद्ध स्तोत्र।

विस-कन्या—दे० विषकन्या।

विस-कामण—दे० विष-कामिनी।

विस-कामणी—दे० विष-कामिनी।

विसख—दे० विशिख।

विसटाळू—(वि०) समाधान कराने वाला। विष्टिकार। विठागर।

विसटाळो—(न०) समाधान की बातचीत। २. टटे, विवाद आदि का किसी मनुष्य का बीच में पड़कर कराया जाने वाला समाधान ३. समाधान का प्रयत्न। विष्टि। वड़साळो। ४. नाराज को मनाने का काम। (वि०) १. समाधान की बात-चीत करने वाला। समाधान कराने वाला। विष्टिकार। विष्टि कराने वाला। विस्टाळू।

विसतरण—(वि०) विस्तार करने वाला। (अव्य०) विस्तार करने के लिए।

विसतरणो—दे० विस्तरणो।

विसतारण—दे० विसतरण।

विसथणो—(क्रि०) साथ वालों से अलग होना। साथ वालों से छूट जाना।

विसथो—(वि०) १. साथ वालों से अलग। अकेला। २ छूटा हुआ। अलग पड़ा हुआ।

विसद—दे० विशद।

विस-धर—दे० विषधर।

विसन—(न०) १. विष्णु। २. व्यसन।

विसनी—(वि०) व्यसनी।

विसनूव—दे० १. वैष्णव। २ विष्णु।

विसनोई—(न०) १. जाभोजी द्वारा प्रवर्तित २९ नियमों को पालन करने वाला एक लोक सम्प्रदाय। २. विसनोई मत को मानने वाली एक कृषक जाति। ३. विसनोई जाति का व्यक्ति। सिनानी।

विसर—(न०) १. निन्दा। बुराई। २. निंदात्मक कविता। भूंडा। ३. व्यंग्यात्मक काव्य। विषकर या विषहर काव्य। ४. भूल। विस्मृति। ५. नाश। ६. मृत्यु। ७. जीत। ८. तुष्टीदान के नहीं मिलने पर सुनाया जाने वाला। निन्दात्मक काव्य। ९. साँप। विषधर।

विसरणो—(क्रि०) १. भूल जाना। भूलना। विसरना। २. बदनाम करना। अपकीर्ति करना। विसुरना।

विसराणो—(क्रि०) १. भुला[illegible] विसराना। २ किसी[illegible]

निंदात्मक कविता सुनाना । विसर-काव्य सुनाना । २. निंदा करना । ३. अपशब्द कहना ।

विसराम—दे० विश्राम ।

विसरामणो—(क्रि०) १. विश्राम लेना । २. मरना । ३. मर जाना । शरीर त्याग करना । ३. जीवन से विश्राम लेना ।

विसरावणो—दे० विसराणो ।

विसरात—दे० विश्राति ।

विसर्ग—(न०) १. 'ह्' (अर्ध 'ह') के समान उच्चरित तथा वर्ण के आगे ' : ' इस रूप में प्रयुक्त अर्द्ध'ह'का चिन्ह । २. दान । ३. त्याग । ४. मृत्यु ।

विसर्जन—(न०) १ दान । २. परित्याग । ३. समाप्ति । ४. विदा करना । ५. यज्ञ, उत्सव या पूजा में आहूत या स्थापित देवादि को प्रस्थान कराने या जलाशय में प्रवाहित करने की क्रिया ।

विसव—दे० विश्व ।

विसव-विरख—(न०) विश्व-वृक्ष ।

विसवार—दे० वेसवार ।

विसवा-वीस—दे० वीस-विसवा ।

विसवास—दे० विश्वास ।

विसवासी—दे० विश्वासी ।

विसवासू—दे० विश्वासु ।

विसवो—दे० विसवो ।

विसहर—(न०) १. व्यंग्यात्मक कविता । २. निंदात्मक कविता । विसर । ३. विषको हरने वाला । ४. विष को हरने वाली औषधि । ५. विषधर । सर्प । साँप ।

विसहर-तिथ—(ना०) भादों वदी पाँचम । नाग-पंचमी । विषहर-तिथि । विषधर-तिथि । नाग-पूजा का पर्व या दिन ।

वि.सं.—(न०) 'विक्रम-सम्वत' का छोटा रूप । वर्ष (सम्वत्) के अंक लिखे जाने के पूर्व विक्रम-सम्वत् को सूचित करने, वाला उसका संक्षिप्त नाम तथा रूप गया – वि.सं. २०१६ ।

विसंगत—(वि०) असंगत । बेमेल । जो संगत न हो । जिसकी संगति न बैठती हो ।

विसंभ—(न०) १. दृढ़ विश्राम । विश्रम । २. प्रत्यय । ३. निश्चय । ४. आधार । ५. प्रेम । ६. प्रेम-विषाद । ७. विश्वंभर ।

विसुभर—दे० विश्वंभर ।

विसात—(न०) १. महत्ता । २ मूल्य । मोल । ३. औकात । गुंजाइश । हैसियत । बिसात । ४. गिनती । गणना । प्रतिष्ठा । ५. गिनती में लिया जाय ऐसा प्रतिष्ठा वाला व्यक्तित्व । ६. सामर्थ्य । शक्ति । ७. विसाती की कपड़े पर फैलाई हुई फुटकर सामग्री जो जमीन पर बैठकर बेचता है । विसायत ।

विसाती—दे० विसायती ।

विसामित—दे० विश्वामित्र ।

विसामो—दे० विश्राम ।

विसायत—दे० विसात ।

विसायतियो—(न०) घूमकर या जमीन पर बैठकर सामान बेचने वाला । कपड़े पर रख और जमीन पर बैठकर फुटकर माल बेचने वाला व्यक्ति । विसाती । मनिहार । फुटकरियो । मणियारो । बिसायती ।

विसायती—दे० विसायतियो ।

विसार—(ना०) भूल । (अव्य०) भूल करके ।

विसारणो—*(क्रि०)* १. भूलना । विस्मृत करना । २. भुलाना । बिसारना ।

विसाळ—दे० विशाल ।

विसावण—*(न०)* वैर । शत्रुता ।

विसावणो—*(क्रि०)* १. शत्रुता करना २. उत्पन्न करना । पैदा करना । ३. फैलाना । ४. मन में स्थान देना । ५. व्यवसाय करना । *(न०)* शत्रुता । दुश्मनी ।

विसास—दे० विश्वास ।

विसासणो—*(क्रि०)* विश्वास करना । भरोसा करना ।

विसाहणो—दे० विसावणो ।

विसांई—*(ना०)* विश्राम । विश्रांति ।

विसांपत—दे० विशांपति ।

विसिया—दे० विषया ।

विसी—*(वि०)* उसी प्रकार की । वैसी ।

विसूकणो—*(क्रि०)* गाय, भैंस का दूध देना बन्द करना ।

विसूचिका—*(ना०)* हैजे का रोग । विशूचिका ।

विसूरणा—*(न०ब०व०)*१. निंदा । बुराई। २. शोकोद्‌गार । ३. शोक-कविता ।

विसूरणो—*(क्रि०)* १. निंदा करना । बुराई करना । २. शोक प्रदर्शित करना । दे० विसूरणा ।

विसूंद—दे० वरसूंद । दे० वीसूंद ।

विसूंदरी—*(ना०)*छिपकली । गृह-गोधिका । विस्तुइया । विछूंदरी ।

विसेख—दे० विशेष ।

विसेखणो—*(वि०)* १. विशेष रूप से प्रशंसा करना । २. विशेता प्रकट करना।

विसेखियो—*(वि०)* १. विशेष रूप से प्रशंसित । विख्यात । २. विशेष रूप से प्रशंसित हुआ है । *(क्रि०भू०)* १. विशेष प्रशंसित हुआ या किया गया । २. तुलना में विशेष बतलाया गया ।

विसं- *(अव्य०)* १. से । २. अन्दर । मे ।

विसो—*(वि०)* वैसा । उस प्रकार का ।

विस्टाकारो—*(ना०)* १. गाली । २. कलंक । लाञ्छन । ३. अपमान ।

विस्टाळ—दे० विसटाळ ।

विस्टाळो—दे० विसटाळो ।

विस्टी—दे० विष्टि ।

विस्टो—दे० विष्ठा ।

विस्तर—दे० विस्तरो । १. अग्नि । २ विस्तार ।

विस्तरणो—*(क्रि०)* १. विस्तृत होना । फैलना ।

विस्तरो—*(न०)* बिछौना । बिस्तरा । पथरणो ।

विस्तार—*(न०)* १. प्रसार । फैलाव । २. विशालता । ३ बढावा । ४. बाल-बच्चे । पुष्कल परिवार ।

विस्तारण—*(ना०)* विस्तार करने की क्रिया । *(वि०)* विस्तार करने वाला ।

विस्तारणो—*(क्रि०)* १. प्रसार करना । फैलाना । २ बढाना । ३. लंबाना ।

विस्तारी—*(वि०)* १. बाल-बच्चों वाला । २. अधिक बाल-बच्चों वाला । ३. बड़े कुटुम्ब वाला । पुष्कल परिवार वाला । ४. विस्तार वाला । ५. विस्तार करने वाला ।

विस्तृत—*(वि०)* १. विस्तार वाला । २. फैला हुआ ।

विस्फोट—*(न०)* १. आग, गैस, दारू इत्यादि का जोर की आवाज के साथ फूटना । २. रहस्योद्‌घाटन होना । ३. फोड़ा । फुंसी ।

विस्फोटक—*(वि०)* १. विस्फोटित होने वाला । २. विस्फोट करने वाला ।

विस्मय—*(न०)* आश्चर्य । अचमा । अचंभो ।

विस्मय-कारक—(वि०) आश्चर्य-जनक ।

विस्मयादि-बोधक—(न०) वाक्यों में आश्चर्य, खुशी, भेद इत्यादि का द्योतक अविकारी शब्द (व्या.) ।

विस्मरण—(न०) भूलना । याद नहीं रहना । स्मृतिभ्रंश । पांतरो ।

विस्मृत—(वि०) १. भूला हुआ । २. भुलाया हुआ । विस्मृति से उतरा हुआ । पांतरियोड़ो । भूलोड़ो ।

विस्मृति—(ना०) विस्मरण । भूल जाना । पांतरो ।

विस्यान—(वि०) वैसा । वैड़ो । ग्रोड़ो । (क्रि०वि०) उसी प्रकार । वैसे ।

विस्यो—दे० विसो ।

विस्वकरमा—दे० विश्वकर्मा ।

विस्व-विरख—दे० विश्व-वृक्ष ।

विस्वामित—(न०) विश्वामित्र ऋषि ।

विह—(न०) १. विधाता । ब्रह्मा । विधि । २. प्रकार । ३. भेद ।

विहग—(न०) १. पक्षी । २. घोड़ा । ३. सूर्य । ४. चंद्रमा । विहंग ।

विहद—(वि०) १. बृहद् । २. विशाद । ३. बेहद । असीम ।

विहर—(न०) १. टुकड़ा । २. खड्ग प्रहार से कटकर अलग हुआ अंग भाग । ३. विचरण । (ना०)१. भूल । विस्मृति । विसरण । पांतरो । २. लकड़ी का चूरा ।

विहरणो—(क्रि०) १. बिसरना । भूल जाना । पांतरणो । २. विचरण करना । चलना । ३. अलग होना । जुदा होना । ४. हटना । ५. अलग करना । ६. हटाना । ७. चीरना । ८. टुकड़े करना । करवत से लकड़ी काटना । वैरणो । ६. भिक्षा देना (जैन साधु को) । वैराणो । बहराणो ।

विहराणो—दे० विहरणो सं. ६ ।

विहवळ—दे० विह्वल ।

विह-विह—(वि०) विविध । विध-विध । अनेक ।

विहसणो—(क्रि०) १. उत्साहित होना । २. प्रसन्न होना । ३. हँसना ।

विहंग—(न०) १. पक्षी । २. घोड़ा । ३. सूर्य ४. चंद्रमा । ५. पर्वत । ६. विशिष्टांग । (वि०) बहादुर । वीर ।

विहंगड़ो—(न०) १. एक रागिनी । २. पक्षी । दे० विहंग ।

विहंग-दृष्टि—(ना०) १ समस्त परिस्थिति को बारीकी से एक ही बार में देख लेना या समझ लेना । २. किसी दृश्य या विषय पर डाली जाने वाली सरसरी निगाह ।

विहंगम—दे० विहंग । (वि०) विहंग के समान । विहंग की-सी । (दृष्टि) ।

विहंग-राज—(न०) गरुड़ ।

विहंगाण—(न०व०व०) १. पक्षी-समूह । २. अश्व-दल । घुड़-समूह । घुड़सा ।

विहंगावलोकन—(न०) विहग-दृष्टि से किया जाने वाला अवलोकन या निरीक्षण ।

विहंगेश—(न०) गरुड़ ।

विहंड—(न०) १. नाश । २. टुकड़ा । खण्ड । (वि०) १. नष्ट । २. घायल ।

विहंड-कंस—(न०) कंस का नाश करने वाले श्री कृष्ण ।

विहंड-खळ—(न०) १. शत्रु का नाश करने वाला वीर पुरुष । २. श्री कृष्ण । ३. श्री राम ।

विहंडणो—(क्रि०) १. नाश करना । मारना । खंडन करना । २. काटना । ३. नाश होना । ४. कटना ।

विहंड-दसाणण—(न०) श्रीराम। दशानन का नाश करने वाले।

विहंस—(न०) नाश। संहार।

विहंसणो—(क्रि०) नाश करना। दे० विहंडणो।

विहाग—(ना०) एक राग जो अर्द्ध रात्रि के बाद गाई जाती है।

विहागड़ो—(ना०) एक राग।

विहाण—(न०) १. प्रातःकाल। विहान। प्रभात। २. आने वाला प्रातःकाल ३. संध्या समय। ४. परित्याग।

विहाणे—(अव्य०) प्रातःकाल में। सवेरे।

विहाणो—दे० विहाण। दे० विहावणो।

विहामो—दे० विसामो।

विहार—(न०) १. टहलने-फिरने की क्रिया। टहलना। घूमना। २. प्रस्थान। गमन। ३. बौद्ध भिक्षुओं का मठ। संघाराम। ४. रति-क्रीड़ा। ५. भारत का एक प्रदेश।

विहारणो—(क्रि०) १. विहार करना। प्रस्थान करना (साधु का) २. चलना। फिरना। टहलना। ३. जैन साधु को भिक्षा देना। गोचरी कराणो। ४. भिक्षा के लिये फिरना। विहरणो।

विहारी—(वि०) विहार करने वाला। (न०) श्री कृष्ण।

विहावणो—(क्रि०) १. बिताना। व्यतीत करना। २. दूर करना। परित्याग करना। ३. छूटना। छूट जाना। ४ अभाव होना। नहीं होना। ५. कमी होना। ६. आवश्यकता होना।

विहाम—(न०) मुसकान। मंद स्मित। मुळकणो।

विहासणो—(क्रि०) १. हंसना। मुसकाना। मुळकणो। २. प्रकाश करना।

विहि—(ना०) विधाता। विधि। ब्रह्मा। विह। वेह।

विहित—(वि०) १. विधि अनुरूप। नियमानुसार। २. शास्त्रों द्वारा आज्ञा की हुई। शास्त्रोक्त। ३. अनुष्ठित। ४ न्याय्य।

विहीण—दे० विहीन।

विहीन—(वि०) १. रहित। हीन। वंचित। २. बिना। बगैर।

विहूण—दे० विहूणो।

विहूणो (वि०) १. विहीन। रहित। २. बिना। बगैर।

विह्वले—(वि०) १. विकल। २. गदगद।

विंझ्याचळ—(न०) विंध्याचल। विंध्यपर्वत।

विंडी—दे० वंडी दे० वरंडी।

विंताक—(न०) बैंगन। वृन्ताक। बिंताक। रींगणो।

विंदोळी—दे० वंदोळी। दे० वींदोली।

विंध्यवासिनी—दे० वींझासणी।

विंध्याचल—(न०) विंध्यपर्वत। विंझ्याचळ।

वियो—(न०) १. अफीम का रस (कसूंबा) बनाने के लिये रूई में लपेटा हुआ अफीम का टुकड़ा, जिसको पानी में मसलकर कसूंबा बनाते हैं। २. बीज। ३ कोई अनोखी वस्तु। द्रुम। ४. ऊन का धागा।

वीक—दे० वीकम।

वीकपुर—(न०) 'बीकानेर' का काव्य नाम।

वीकपुरो—(वि०) बीकानेर का निवासी।

वीकम—दे० विक्रम।

वीकमपुर—दे० वीकपुर।

वीकमपुरो—दे० वीकपुरो।

वीका-घोड़ी—(ना०) एक खेल। दे० भीला री घोड़ी।

वीकाण—(न०) 'बीकानेर' शहर का एक काव्य नाम।

वीकाणो—दे० वीकाण।

वीकानेर –दे० बीकानेर ।

वीकानेरियो—(वि०) बीकानेर का निवासी

वीख –(ना०) १. पाँव । पैर । चरण । २. पैंड । डग । कदम । ३. चाल । गति । ४ सवारी के पशुओं की एक मध्य-चाल । परोल ५. दृष्टि । डीठ । वेध । ६. विचारशक्ति । सूझ । ७. पद-चिन्ह ।

वीखड़िया –(ना०ब०व०) पद-चिन्ह । पैर के निशान । पगनिसाण । खोज ।

वीखरण—(न०) ग्रीक्ष । वीक्षण ।

वीखणो—(क्रि०) १. रुई या ऊन की गाँठें बिखेरना । जमी हुई रुई या ऊन की परतों को छितराना । पहल बनाना । २. बिखेरना । ३. चलना । ४. देखना । वीक्षण करना । ५. तरसना । ललचाना । ६. दुख देना । ७. दुख सहना ।

वीखरणो—(क्रि०) १. तितर-बितर होना । फैलना । छितरना । बिखरना । २. अलग होना । दूर होना ।

वीघो—(न०) जमीन का एक नाप । बीघा । बीस बिस्वे का रकबा ।

वीघोटी—दे० वीघोड़ी ।

वीघोड़ी—(ना०) प्रति बीघा पर लिया जाने वाला कर या लगान । बीघोटी बीघोटी ।

वीच—(न०)१. मध्य । बीच । २. किसी बीच का अंतर । ३. अंतर । फर्क । भेद । ४. बीच की जगह । मध्यभाग । (अव्य०) मध्य में । बिच में ।

वीचि—(ना०) लहर । तरंग ।

वीचोवीच—(अव्य०) ठीक बीच में । बिलकुल बीच में । बीचोबीच । वचोवच ।

वीछरण—(ना०) बिच्छू की मादा ।

वीछलणो—(क्रि०) १. धोना । २. पानी डाल, हिला कर साफ करना । खंखोळणो ।

वीछी—दे० वीछू ।

वीछू—(न०) जहरीले डंक वाला एक प्रसिद्ध छोटा कीड़ा । बिच्छू ।

वीछूड़ी—(ना०) स्त्रियों के पैर की अंगुलियों में पहने जाने वाला एक गहना ।

वीज—(ना०) १. विद्युत । बिजली । सिवण । २. वज्र ।

वीजणी—(ना०) पंखी । छोटा पंखा । बीजणी ।

वीजणू—दे० पंखो या वीजणो । हाथ को हिलाकर डाली जाने वाली हवा का साधन ।

वीजणो—(न०) पंखा । व्यजन । हाथ-पंखा । बीजणो ।

वीजळ—(ना०) १. तलवार । २. बिजली । (वि०) बिजली के समान प्रकाशमान । २. मनोहर । सुन्दर ।

वीजळसार—(न०) १. उत्तम जाति का लोह । २. वह लोह जिसको जंग नहीं लगे । स्टील । ३ कांतिसार । कांतिलोह । कान्तलोह । ४. तलवार ।

वीजळ-हथो—(वि०) खड्ग-धारी ।

वीजळी—(ना०) बिजली । दे० वीज ।

वीजूजळ—(ना०) तलवार ।

वीजूझळ—दे० बीजूजळ ।

वीझणो—(न०) १. पंखा । व्यजन । २. खाती का एक औजार । लकड़ी में छेद करने का औजार । ख्यारड़ी ।

वीटली—(न०) अजमेर के किले का नाम तारागढ ।

वीटोरो—दे० वींटोड़ो ।

वीठळ—*(न0)* १. श्री कृष्ण । २. विष्णु । विट्ठल ।

वीठळो—दे0 वीठळ ।

वीड़—*(न0)* १. जंगल । वन । सीम । २. घना जंगल । ३. गोचर भूमि ।

वीड़ो—दे0 वीड़ ।

वीढक—दे0 वेढक ।

वीण—दे0 वीणा ।

वीणणो—*(क्रि0)* १. चुनना । बीनना । चुगना । चुगणो । २. अलग-अलग करना । छांटना ।

वीणती—दे0 विनती या वीनती ।

वीणा- *(ना0)* एक प्रसिद्ध भारतीय वाद्य-यंत्र जो सभी तार या स्वर वाद्यों में श्रेष्ठ माना जाता है । बीन । वीणा ।

वीणापाणि—*(ना0)* सरस्वती । *(न0)* नारद मुनि ।

वीणा-वादिनी—*(ना०)* सरस्वती । शारदा ।

वीणी—*(ना०)* किवाड़ के पल्ले की चौड़ाई में लगाई जाने वाली आड़ी चीप । पट्टी ।

वीणो—*(न0)* स्त्रियों के शिरोकेश की एक बनावट । एक केश-विन्यास ।

वीत—दे0 वित्त । दे0 व्यतीत ।

वीतक—*(वि0)* बीती हुई घटना या बात ।

वीतणो—*(क्रि0)* १. समाप्त होना । बीतना । खूटणो २. गुजरना । ३. कटना । ४. क्षय होना । कम होना । घटना । ५. घटित होना । ६. संकट आ पड़ना । दुख पड़ना । ७. सहन करना या होना । मूर्ख बनना । ८. बनना । ९. नष्ट होना । १०. जीर्ण होना । ११. फट जाना । १२. असर होना । १३. भुगतना । १४. मरना । १५. कमजोर होना ।

वीतराग—*(वि0)* राग रहित । आसक्ति, मोह, मायादि से मुक्त । *(न0)* तीर्थंकर महावीर स्वामी ।

वीतहोत—*(ना0)* १. अग्नि । वीतिहोत्र । २. सूर्य । सूरज ।

वीती—*(वि०)* १. जिसमें बीत गई हो । २. भोगा हुआ । मुक्त । ३ बीती हुई । गत । बीतोड़ी ।

वीथि-*(ना0)* मार्ग । रास्ता । बाट । बाटड़ली ।

वीदक—दे0 वीदग ।

वीदग—*(न0)* १. विरुद गायक । २. चारण । ३. भाट ।

वीदावत—*(न०)* १ राठौड़ वीदा का वंशज । २. वीदा का पुत्र ।

वीन—दे० वीद । दे0 वीणा ।

वीनणी—*(ना0)* १. दुलहिन । २ पत्नी । ३. पुत्रवधू । ४. छोटे भाई की पत्नी ।

वीनणो—दे0 विनवणो ।

वीनती—दे0 विनती ।

वीनवणो—*(क्रि0)* विनती करना । अनुरोध करना । विनवणो ।

वीनैं—*(सर्व0)* उसको । उसे । *(क्रि0वि०)* उधर । उस ओर । *(न0)* विनय ।

वीपी—*(ना0)* लिखा हुआ मूल्य चुकाने से प्राप्त होने वाला डाक मारफत आया हुआ पारसल । डाकखाने से भेजी जाने वाली 'मूल्यदेय' पारसल इत्यादि । वी.पी. । वेल्यु-पे-एबिल ।

वीप्सा—*(ना0)* १. एक अर्थालंकार जहां एक शब्द को बार-बार कहा जाय । २. पुनरुक्ति ।

वीफरणो—*(क्रि0)* १. क्रोध से बाहर होना । २. क्रोध में बकना । अंट-संट बोलना । ३. बिगड़ना । ४. गुस्से में होना । ५. क्रोध करना । ६. बहकना

शैतानी करना। शरारत करना। ८. उत्पात करना। ९. भड़क उठना। १०. बिगड़ना। ११. विद्रोह करना। बिफरना।

वीफरेल—(वि०) १. अत्यधिक क्रोधित। २. शैतान। ३. शरारती। ४. उत्पाती। ५. बहका हुआ। ६. विद्रोही। ७. क्रुद्ध।

वीभच्छ—दे० वीभत्स।

वीभछ—दे० वीभत्स।

वीभत्स—(वि०) १. घृणाजनक। २. कुत्सित। ३. विकृत। ४. क्रूर। ५. भयावह।

वीभम—दे० विभ्रम।

वीभरणो—दे० 'वीभरणो' या 'वीफरणो'।

वीमा—(न०) विवाह। पाणिग्रहण। ब्याव।

वीमाह—(न०) विवाह। पाणिग्रहण। ब्याव।

वीमो—(न०) १. एक ऐसा विधान जिसके अनुसार तत्सम्बन्धी एक कम्पनी किसी प्रकार की हानि हो जाने की अवस्था मे निश्चित रकम ब्याज और लाभ के साथ एक मुश्त दे देने का उत्तरदायित्व अपने ऊपर इसलिए लेती है कि उसे निर्धारित समय या हानि हो जाने तक किश्तों में निश्चित रकम दी जाती रहे। क्षेम विधान। आगोप। बीमा। २. डाक विभाग की एक जिम्मेवारी। दे० बीमो सं० २।

वीर—(न०) १. बलवान पुरुष। २. साहसी व्यक्ति। ३. योद्धा। ४. भाई या पुत्र के लिए प्रयुक्त शब्द। ५. भाई। वीरो। ६. पुत्र। (वि०) १. बहादुर। २. साहसी। ३. पराक्रमी।

वीर-काव्य—(न०) १. वीर-रस का काव्य। २. वह काव्य जिसमें वीरता या वीरों का वर्णन हो। (साहि०)

वीर-केशरी—(न०) सिंह के समान बलशाली वीर पुरुष। वीरों में श्रेष्ठ वीर।

वीर-खेत—(न०) वीर-क्षेत्र। युद्ध-भूमि।

वीरगति—(ना०) १. युद्ध में मृत्यु। २. रणक्षेत्र मे वीरता पूर्वक लड़कर मरने पर प्राप्त होने वाली गति। ३. स्वर्ग।

वीर-गाथा—(ना०) वीर या वीर-रस की कथा (साहि०)।

वीर-गुरु—(न०) वीरों का गुरु। बड़ा वीर।

वीर-घंट—(न०) १. बड़ा घंट। २. हाथी के गले में (या झूल से) बंधा रहने वाला घंट।

वीर-चक्र—(न०) युद्ध मे वीरता दिखाने वाले सैनिक को दिया जाने वाला पदक। भारत गणराज्य की ओर से दिया जाने वाला एक सैनिक-पदक।

वीरज—(न०) १. वीर्य। शुक्र। २. बल। शक्ति। ३. वीर की संतान।

वीरजवान—(वि०) १. वीर्यवान। शक्तिशाली। बलवान। २. युवावीर।

वीरत—(ना०) १. वीर-वृत्ति २. वीरत्व। वीरता। वीरपणो। बहादुरी।

वीरत-वयण—(न०) १. वीर वाणी। २. वीर-हाक। वीर शब्द। ३. वीरता के वचन।

वीरत-वयणा—(ना०) वीरवाणी। ओज-वाली वाणी। २. वीरों की भाषा। ३. राजस्थानी (मारवाड़ी) भाषा। ४. वीरत्व उत्पन्न करने वाली भाषा। ५. वीर-काव्य।

वीरनंदो—(न०) १. वीर-पुत्र। २. वीर का पुत्र।

वीरपं—दे० वीरत ।

वीरपणो—(न०) वीरता । बहादुरी ।

वीर-पुरुष—(न०) वीर व्यक्ति । बहादुर पुरुष ।

वीर-पूजा—(ना०) वीरो का आदर सम्मान ।

वीरबळ—(न०) अकबरी दरबार के नौ रत्नों मे से एक रत्न-पुरुष जो शीघ्र प्रत्युत्पन्न-मति था । वीरबल ।

वीरबळी—(ना०) एक आभूषण ।

वीर-बहूटी—(ना०) लाल रंग का एक बरसाती कीड़ा जो मखमल के समान सचिक्कण और कोमल होता है । इन्द्र-वधू । इंद्रगोप । वीरघूटी । मामोलो । मामलियो ।

वीर-भद्र—(न०) १. महादेव का एक गण । २. अश्वमेध यज्ञ का घोड़ा । ३. उशीर । खस ।

वीर-भू—दे० वीर-भूमि ।

वीर-भूमि—(ना०) १. वीरो को जन्म देने वाली भूमि । वीरो का जन्मदाता प्रदेश । २. राजस्थान (मरुभूमि) का एक विशेषण ।

वीर-भोम—दे० वीर-भूमि ।

वीर-माता—(ना०) वीर पुत्र को जन्म देने वाली माता । वीर की माता । वीर-जननी ।

वीर-मादळ—(न०) युद्ध मे बजाया जाने वाला बड़ा ढोल । युद्ध-मर्दल । वीर-मर्दल । मादळ ।

वीरमायण—(न०) राव वीरमजी राठोड़ का शौर्य सम्बन्धी बहादर ढाढ़ी द्वारा रचा गया डिंगल का एक प्रसिद्ध ऐतिहासिक काव्य ।

वीर-रस—(न०) १ काव्य के नौ रसों मे से एक । २. वह काव्य या काव्य-रस जिसमे वीरता से शत्रु का दमन करके विजय प्राप्त करने का वर्णन हो ।

वीर-वधू—(ना०) १. वीर की पत्नी । २. वीरांगना ।

वीर-वर—(वि०) वीरो में श्रेष्ठ । (न०) श्रेष्ठ वीर पुरुष ।

वीर-विनोद—(न०) इतिहास के इस नाम के दो प्रसिद्ध ग्रंथ (कवि श्यामलालदास और कवि गणेशपुरी कृत) ।

वीर शय्या—(ना०) रणभूमि ।

वीर सतसई—(ना०) वीर रस के सात सौ छन्दों का ग्रन्थ ।

वीर-हाक—(ना०) युद्ध के समय वीर पुरुष की ललकार । वीर-गर्जन । वीरतर्जन ।

वीरा—(अव्य०) प्रायः स्त्रियों की ओर से परिचित या अपरिचित किसी भी पुरुष के लिए 'भाई' अर्थ को सूचित करने वाला एक सभ्य तथा स्नेह-संबोधन । (ना०) १. वीरपति और वीर पुत्रों वाली वीरांगना । २. पति और पुत्रों वाली सौभाग्यवती स्त्री ।

वीराण—(न० ब० व०) १. वीर पुरुषों का समूह । वीर-समूह । २. सेना । ३. वीरत्व । पुरुषत्व । (वि०) १. वीरों का । २. वीरान । उजाड़ ।

वीरातन—(न०) वीरत्व । वीरता । शौर्य ।

वीराधिवीर—(न०) वीरो में श्रेष्ठ वीर पुरुष । (वि०) वीरो का वीर । वीरों मे श्रेष्ठ वीर ।

वीरापण—दे० वीरापो ।

वीरापो—दे० वीरातन ।

वीरारस—दे० वीर-रस ।

वीरां-भ्रागळो—*(वि०)* वीराग्रणी। वीरों मे श्रेष्ठ।

वीरांगना—*(ना०)* अपने सतीत्व, धर्म और देश की रक्षा के लिये युद्ध करने या बलिदान होने वाली स्त्री। वीर-स्त्री। वाहुड़ी। मोटरण।

वीरो—*(न०)* १. 'भाई' अर्थ का सूचित 'वीर' शब्द का स्नेह तथा ऊन वाचक पर्याय। २. भाई। ३. माहेरा का एक लोक-गीत।

वीरोटरण—*(ना०)* वीरता। वीरत्व। शौर्य। वीरातन। विरासत।

वीर्य—*(न०)* १. शुक्र। धातु। राजा। २. बीज। ३. बल। पराक्रम।

वीर्य-वान—*(वि०)* पराक्रमी। बलवान।

वीर्य-हीन—*(वि०)* १. निर्बल। अशक्त। २. नामर्द।

वील—*(ना०)* १. रोंछ। परछत्ती। टांड। २. संकरी परछत्ती। ताक के ऊपर छोटी-मोटी वस्तु रखने के लिए बनाई जाने वाली छज्जी या छजली।

वीवा—*(न०)* विवाह। ब्याव। पाणिग्रहण।

वीवा-वाजरण—*(न०)* १. विवाह आदि २. मंगल कार्य। विवाहोत्सव। ३. विवाह आदि उत्सवों में बाजों-गाजों की धूम-धाम।

वीस—*(वि०)* गिनती में दस और दस। *(न०)* बीस की संख्या '२०' बीस।

वीसधरणाणी—*(न०)* १. रावण। २. बीस-पाणि-धर। बीस भुजाधारी।

वीस-नैण—*(न०)* रावण। दशानन।

वीस-पाणी—*(न०)* रावण। बीसहाथाळो।

वीस-वाहु—*(न०)* रावण। बीसभुज।

वीस-भुज—*(न०)* रावण।

वीसमणो—*(क्रि०)* मरना। मर जाना। विसरामणो।

वीसमों—*(वि०)* १. क्रम या गिनती से बीस की जगह पर आने वाला। बीसवाँ। *(न०)* १. प्रसूता का बीसवाँ दिन। २. बीसवें दिन की जाने वाली प्रसव-शोच-शुद्धि।

वीसमो धोणो—दे० बीसमो धोणो।

वीसरणो—*(क्रि०)* भूल जाना। विस्मृत होना। बिसरना।

वीसा-विसवा—*(अव्य०)* १. निश्चय ही निश्चित रूप से। २. शत-प्रति-शत। सौ टका। ३. जरूरी ही। ४. बहुत करके। घणो करने। ५. पूरी तरह।

वीसा-वीसी—*(वि०)* चार सौ। *(न०)* चार सौ का आंक ४००।

वीसहथ—*(न०)* रावण। *(ना०)* बीस हाथों हाथों वाली देवी।

वीस-हथी—*(ना०)* बीस भुजाळी। बीस वाली देवी।

वीसा—दे० बीसा।

वीसा सौ—*(न०)* पहाड़ा में बोली जाने वाली '१२०' की संख्या। (अंकों की गुणन सूची)।

वीसी—*(ना०)* १ बीस वस्तुओं का समूह। एक बीसी। एक कोड़ी। २. ग्रो संवत्सरों के पांच विभागों में से एक। बीस वर्ष का समय। बीसी। ३. समय। काल। वक्त। ४. मूल्य देकर भोजन करने की दूकान।

वीमूंद—*(ना०)* १. ब्याज के ऊपर दी जाने वाली धर्मादे की रकम। ब्याज के ऊपर धर्मादा। २. धर्मादा। ३. ब्याज की आय मे धर्मादे का भाग। ४ धर्मादे का विशेष सूद। विशेष-सूद। वि-सूद। दे० वरसूंद। ५. एक प्राचीन राहदारी कर जो मुलतान से जाने वाले मार्ग पर पूंगल मे लिया जाता था।

वीसो—(न०) १. जाति का उपभेद । २. सदी का बीसवां वर्ष । ३. तौल का एक मान । (वि०) १. श्रेष्ठ । उत्तम । २. असली ।

वीसोतर—(वि०) एक सौ बीस । (न०) चारण ।

वीसोतर-चारण—(न०) समस्त चारण जाति ।

वीसोतर-साख—(ना०) १. चारणों की एक सौ बीस शाखायें । २. चारण जाति ।

वीह—दे० वीस । दे० बीह ।

वीहंडणो—दे० विहडणो ।

वीहा—दे० व्याघ ।

वी—(सर्व०) उस । उण । वीं ।

वीखणो—दे० वीखणो ।

वीजणी—(ना०) पंखी । हाथ से हिलाकर हवा डालने या खाने की पंखी ।

वीजणो—(न०) पंखा । हाथ से हिला कर हवा खाने का पंखा । व्यजन ।

वीभ—(न०) १ विंध्य पर्वत । २. छेद । सुराख । वेभ ।

वीभणो—(न०)१. खाती का एक औजार । वींधणो । स्यारड़ी । २. पंखा । बड़ा हाथ-पंखा । पंखी ।

वीभाचळ—(न०) विंध्याचल पर्वत ।

वीभासण—दे० वीभासणी ।

वीभासणी—(ना०) १. एक लोक देवी । २. विंध्यवासिनी देवी ।

वींट—(ना०) १. पक्षी की विष्ठा । बीट । २. घेरा ।

वींटणो—(क्रि०) १. लपेटना । २. घेरा डालना । (न०) लपेटन । वेस्टन ।

वींटली—(न०) अजमेर के किले का एक नाम । तारागढ़ ।

वींटाकड़ो—(न०) १. गठरी । २ बिस्तरे का समेटन । बिस्तरा ।

वींटी—(ना०) अंगूठी । मुद्रिका । बींटी ।

वींटो—(न०) बधा हुआ बिस्तरा । समेटा हुआ बिस्तरा । विस्तरा । बींटा ।

वींटोकड़ो—दे० वींटाकड़ो ।

वींटोड़ो—(न०) झड़बेरी के कांटों की अनुमानतः सौ पाहियों का बड़ा ढेर अथवा उतना समूह जो बैलगाडी के ऊपर समा सके । भींटोड़ो । वींटोरो । भींटोरो ।

वींद—(न०) १. दुलहा । वर । बनड़ो । २ पति । खाविंद ।

वींदणी—(ना०)१ दुलहिन । वधू । बींनणी । बीनणी । बनड़ी । २. पत्नी ।

वींद-राजा—(न०) दुलहा । वर-राजा ।

वींद वागो—(न०) दूल्हे का जामा या पोशाक ।

वींदोटी—दे० वींदोली ।

वींदोटो—(न०) १. दूल्हे की प्रशंसा का एक राजस्थानी काव्य प्रकार । २. दुलहे की प्रशंसा का काव्य । दे० वींदोला ।

वींदोला—(न०ब०व०) दुलहा या दुलहिन की जूतियां । बींदोटा ।

वींदोलियां—दे० वींदोला ।

वींदोली—(ना०) दुलहा या दुलहिन की जूती । बींदोटी ।

वींधणो—(न०) छेद करने का खाती का एक औजार । वींभणो । (क्रि०) १. सुराख करना । छेद करना । २. हैरान करना । तंग करना ।

वींधाणो—(क्रि०) १. छिदवाना । २. तंग करवाना । हैरान करवाना । ३. हैरान होना ।

वींनै—(सर्व०)उसको । उणनै । बीनै ।

वींमरणो—(क्रि०) १. क्रोधित होना । गरम होना । भीमरणो । बींभरणो । २. बिगड़ना । नाराज होना ।

वींया—दे० 'वोवा' वा 'विवाह'।

वीयो—(न०) रूई के फाहे में लपेट कर रखी जाने वाली पिसे हुये अफीम की मात्रा, जिसे पानी में निचोड़ कर पिया जाता है। दे० वियो।

वींरी—(वि०) उसकी। उणरी। वींरी।

वींरो—(वि०) उसका। उणरो। वींरो।

वुओ—(भू०क्रि०) वेणो का 'भूतकाल'। हुआ। हो गया। हुओ।

वुछाव—(न०) १. उत्सव। उछव। २. उत्साह। उछाव।

वुजर—दे० उजर।

वुसत—(ना०) वस्तु। वस्त। चीज।

वुही—(भू०क्रि०) १. चली। २. अनुसरण किया। ३. बह गई। (ना०) एक घास।

वुहो—(भू०क्रि०) 'वहणो' का भू-कालिक १. चला। २. अनुसरण किया। ३. बह गया।

वूठणो—(क्रि०) बरसना। बरसात होना। बरसणो।

वूठां—(अव्य०) १. वर्षा होने से। बरसने से। २. बरसने पर।

वूठो—(भू०क्रि०) वर्षा हुई। बरसा। बरस गया। 'वूठणो' क्रिया का भूतकालिक रूप।

वूहो—दे० वुहो।

वृक—(न०) १. भेड़िया। २. चोर। ३. गीदड़। ४. कौआ। ५. वज्र ६. क्षत्रिय।

वृकोदर—(न०) पांडु पुत्र भीम का एक नाम।

वृक्क—(न०) मूत्राशय। गुरदा।

वृक्ष—(न०) पेड़। दरख्त। झाड़। रूंख।

वृत—(वि०) आवरित। ढका हुआ। ढकियोड़ो।

वृत्त—(न०) १. वृत्तान्त। हाल। हकीकत। २. समाचार। ३. चरित्र। ४. आचार। वर्तन। ५. घेरा। ६. घटना का विवरण। ७. स्तन का अग्र भाग। ८. अक्षर मेल छंद। (वि०) १. बीता हुआ। २. गोलाकार। गोल।

वृत्ताकार—(वि०) गोल आकार वाला। (न०) गोलाकार।

वृत्तान्त—(न०) १. समाचार। २. विवरण। हकीकत। ३. घटना, विषय, स्थिति, वस्तु इत्यादि का वर्णन।

वृत्ति—(ना०) १. मन की अवस्था। मन का व्यापार। २ स्वभाव। ३. जीविका। ४. पारिश्रमिक। ५. ग्रंथ इत्यादि की टीका। व्याख्या। कारिका। ६. रचना शैली। ७. शब्द की अर्थबोधक शक्ति। ८. सहायतार्थ दिया जाने वाला धन। ९. जीवन निर्वाह का साधन। १० काम। धंधा।

वृथा—(वि०) व्यर्थ। फजूल। निष्फल। निरर्थक। बिरथा। (अव्य०) १. बिना प्रयोजन के। २ भूल से। ३. मूर्खता से।

वृद्ध—(वि०) १. बुड्ढा। बूढ़ा। २. बढ़ा हुआ। ३. बड़ा। ४. श्रेष्ठ। (न०) १. बूढ़ा आदमी। डोकरो। २. पंडित। विद्वान।

वृद्धा—(वि०) १. बूढ़ी। २. बड़ी। (ना०) बूढ़ी औरत। बुढ़िया। डोकरी।

वृद्धावस्था—(ना०) बुढ़ापा। वृद्धत्व।

वृद्धि—(ना०) १. बढ़ती। अधिकता २. विकास। ३. उन्नति। ४. विस्तार। ५. उत्कर्ष। ६. ब्याज। सूद।

वृश्चिक—(न०) १. एक विष-कीट। बिच्छू। २. आठवीं राशि। (ज्यो०)

वृष—(ना०) १. बारह राशियों में दूसरी राशि। (ज्यो.) १. सांड। २. बैल।

वृषण—(न०) अंडकोश।

वृषभ—(न०) १. सांड। २ दे० वृष सं. २.

वृषभ-भुज—(न०) शिव।

वृषभ-ध्वज—(न०) शिव।

वृष्टि—*(न०)* वर्षा । मेह । बरसात । बिरखा।
वृहत्—*(वि०)* १. बहुत बड़ा । २. विशाल।
वृहस्पति—*(न०)* १. देवगुरु वृहस्पति । २. वेदकालीन एक नास्तिक ऋषि । अत्यन्त विद्वान व्यक्ति ।
वृहस्पति-वार—*(न०)* १. बुध-वार के बाद का दिन । गुरु-वार । २. सूर्य-परिवार का सबसे बड़ा ग्रह । ३. जो ग्रहों मे से एक ग्रह ।
वृंद—*(न०)* १. झुंड । टोला । समूह । टोळो । २. राशि । ढेर । ढिगलो ।
वृंदा—*(न०)* १ तुलसी । २. राधा । राधिका । ३. एक तपस्विनी का नाम ।
वृंदावन—*(न०)* १. मथुरा के पास श्रीकृष्ण की क्रीड़ा-स्थली । गोकुल के पास का तुलसी-वन । २. वृंदा की तपो भूमि ।
वे—*(सर्व०)* 'वो' (हिन्दी 'वह') का बहु-वचन या सम्मान सूचक शब्द । *(अव्य०)* १. उपसर्ग, जिसका शब्द के पहिले लगने से उसका विपरीतार्थ हो जाता है । बे । २. बिना । बगैर ।
वे-अकल—*(वि०)* बुद्धिहीन । नासमझ ।
वे-अकली—*(ना०)* नासमझी ।
वे-अदब—दे० बे-अदब ।
वे-अदबी—दे० बे-अदबी ।
वे-आदर—दे० बे-आदर ।
वे-आब—*(वि०)* १. बिना पानी । जल रहित । २. बिना चमक का । ३. कान्ति-हीन । दे० बे-आबरू ।
वे-आबरु—दे० बे-आबरू ।
वेइ—*(अव्य०)* १. सम्प्रदान कारक का शब्द । २. लिये । वास्ते । निमित्त । ३. वगैरा । इत्यादि ।
वे-इजत—दे० बे-इज्जत ।
वे-इजती—दे० बे-इज्जती ।
वे-इतबार—दे० बे-इतबार ।
वे-इनसाफ—दे० बे-इन्साफ ।
वे-इनसाफी—दे० बे-इन्साफी ।
वे-ईमान—दे० बेईमान ।
वेईमानी—दे० बेईमानी ।
वेउणी—दे० वेउंडी ।
वेऊंगो—*(वि०)* १. बेशऊर । फूहड़ । २. मद्ध विक्षिप्त । *(ना०)* वेऊंगी ।
वेउंडी—*(ना०)* छोटी भिंडी (पाली) द्वारा घेरा हुआ चूल्हे के आगे का भाग जिसमें चूल्हे की राख इकट्ठी होती है। वेवणी । बेवणी ।
वेऊणी—दे० वेउडी ।
वे-कदर—दे० बेकदर ।
वे-कदरी—दे० बेकदरी ।
वे-कदरो—दे० बेकदरो ।
वेकर—दे० वेकळू ।
वे-करार—दे० बे-करार।
वे-करारी—दे० बे-करारी ।
वे-करियो—*(न०)* एक घास ।
वेकरो—*(न०)* मोटी रेती । कंकड़ वाली रेती । बजरी ।
वेकळू—*(ना०)* बालू रेत । पांशु । पांहु ।
वे-कसूर—दे० बेकसूर ।
वे-काज—दे० बेकाम ।
वे-कावू—दे० बेकाबू ।
वे-काम—दे० बेकाम ।
वे-कायदे—दे० बे-कायदे ।
वे-कार—दे० बे-कार ।
वेकूब—*(वि०)* बे-वकूफ । मूर्ख ।
वेकूबी—*(ना०)* बे-वकूफी । मूर्खता ।
वेख—*(ना०)* १. बुद्धि । सीख । ३. विचार-शक्ति । सूझ ।

वे-खटके—दे० वेखटके ।

वेखणो—(क्रि०) १. देखना। २. तपासना। देखणो ।

वे-खता—दे० बे-खता ।

वे-खबर—दे० बे-खबर ।

वेखरी—(ना०) १. वाणी की चौथी कोटि (परा, पश्यती, मध्यमा और वैखरी) । २. मुँह से उच्चारित शब्द । बोलने की शक्ति । ३. सरस्वती। वैखरी ।

वेखा—(न०) १. ढिलाई । सुस्ती । दीर्घसूत्रता । २. विलंब । देरी । ३ व्यर्थ समय खोना ।

वेखाई—(वि०) वेखा करने वाला । ढीला । दे० वेखा ।

वेखा करणो—(मुहा०) १. फालतू बातें करके देर करना । २. व्यर्थ समय गँवाना । ३. सुस्ती से काम करना ।

वे-खातर—(वि०)१. बे-खबर। २. बे-होश। (न०) आश्वासन। तसल्ली (विरुद्धार्थ)।

वेखाळो—(वि०) दीर्घसूत्री । ढीला । सुस्त । वेखो ।

वेखो—दे० वेखाळो ।

वेग—(क्रि०वि०) शीघ्र । जल्दी । (न०) १. प्रवाह । बहाव । २. गति । ३. मल-मूत्रादि शरीर के मलों का शरीर से बाहर निकलने की प्रवृत्ति । ४. सिर का एक रोग । ५. कनपट्टी में होने वाली एक भारी वेदना । ६. श्वास । ७. ताप । ८. तेजी । ९. जोर । १०. शीघ्रता ।

वेगड़—दे० बेगड़ी स० २.

वेगर—(न०)बकरी के काटे हुए बाल। जट।

वे-गरजी—दे० बे-गरजी ।

वेगळो—(वि०) १. दूर । २. जुदा । न्यारो ।

वेगागळ—(न०) घोड़ा । अश्व ।

वेगार—दे० बेगार ।

वेगारी—दे० बेगारी ।

वेगाळ—(न०) घोड़ा । अश्व ।

वेगाळो—(वि०) १. वेगवान । उतावला । (न०) घोड़ा ।

वे-गुना—दे० बे-गुनाह ।

वेगेरो—दे० वेगो ।

वेगो—(न०) शीघ्रता । त्वरा । (क्रि०वि०) १. शीघ्रता से । जल्दी से । शीघ्र । २. तुरन्त । वेगेरो ।

वे-घर—दे० बे-घर ।

वे-घाट—(वि०) बेडौल । कुरूप ।

वेचणो—(क्रि०) बेचना। मूल्य लेकर बदले में वस्तु को देना । विक्रय करना ।

वेचवाळ—(वि०) बेचने वाला । वेचू । वेचाळ ।

वेचवाळी—(ना०) १. माल बेचने की क्रिया । २. माल बेचने की इच्छा या आवश्यकता ।

वेचाऊ—(वि०) १. बेचने योग्य । २. बेचने वाला ।

वेचाक—(न०) बीमार । अस्वस्थ । मांदो ।

वेचाण—(न०) बेचने की क्रिया । बेचना।

वेचाणो—दे० वेचावणो ।

वेचाळ—दे० वेचवाळ ।

वेचावणो—(क्रि०) बिकवाना । बेचाना । बिकवाणो ।

वेचू—दे० वेचवाळ ।

वे-चेते—दे० बे-चेते ।

वेछाड़—दे० बेछाड़ ।

वेछाड़णो—(क्रि०) १. समतल करना । २. विच्छिन्न करना । विच्छेद करना । ३. अलग करना । ४. मारना ।

वे-जा—(वि०) अनुचित । बे-जा । अजुगतो।

वे-जान—दे० बे-जान ।

वे-जाब्ता—*(वि०)* १. बिना कानून। २ बिना व्यवस्था। ३. अनुचित।

वेजार—*(वि०)* तंग। परेशान। बेजार।

वे-जोड—दे० बे-जोड।

वेजो—दे० वेजो।

वेभ—*(न०)* सुराख। छिद्र। ठीडो।

वेभको—दे० वेभ।

वेठ—*(ना०)* १. बेगार। बिना पैसों का परिश्रम। २. जबरदस्ती लिया जाने वाला काम। ३. उपाधि। ४. परस्पर का मुफ्त का काम।

वेठ काढणो—*(मुहा०)* १. बेगार निकालना। २ काम को अच्छी तरह से और अच्छा नही करना।

वेठणी *(ना०)* १. वेठ मे काम करने वाली स्त्री। २. वेठिया की स्त्री।

वेठणो—*(क्रि०)* १. सहन करना। खमणो। २. निबाहना। ३. वेठ निकालना। ४ वेठ सहन करना। ५ सम्हालना। ६ भुगतना।

वेठियो—*(न०)* वेठ का काम करने वाला। बेगारी। विष्टिक।

वेड़णो—*(क्रि०)* १. काटना। २. निवारण करना। रोकना। ३ दूर करना। ४. खेत मे बाजरी आदि की पूंखो को तोड़ना। दे० वेडणो।

वेडलो—*(न०)* स्त्रियों के कान मे पहिनने का एक गहना।

वेडूंबो—*(न०)* १. छोटा मतीरा। २. गोल और छोटी ककड़ी। ३. गड़ा हुआ मतीरा। *(क्रि०)* १. बिना सूरत शक्ल का। २. मूर्ख।

वे-डोळ—दे० वे-डोळ।

वेढ—*(ना०)* युद्ध। लड़ाई।

वेढक—*(वि०)* १. युद्ध करने वाला। २. वीर। बहादुर। ३. भयंकर। *(न०)* १ युद्ध। २. योद्धा। वेढी। ३. बिना ढक्कन का।

वेढणी—*(ना०)* वीरांगना। *(वि०)* युद्ध करने वाली।

वेढणो—दे० विढणो।

वे-ढब—दे० बे-ढब।

वेढमी—*(ना०)* पिट्ठी भर कर बनाई हुई पूरी या घी से सान कर बनाई हुई एक प्रकार की बढिया रोटी। पिट्ठी, मसाले आदि भरी तवा-रोटी। बेढई। बेढा रोटी। बेढापुड़ी।

वेढंग—दे० वेढंगो।

वेढंगो—दे० वेढंगो।

वेढाळो—*(वि०)* १. बिना ढंग का। २. अव्यवस्थित। दे० वेढाळ।

वे-ढाळ—*(न०)* १. रण-कुशल व्यक्ति। योद्धा। २. युद्ध-प्रिय वीर। वेढीमणो।

वेढां-करंगी—*(वि०)* १. युद्ध करने वाला। योद्धा। २. युद्ध-कुशल।

वेढी—*(न०)* योद्धा। वेढक। वेढीगारो।

वेढीगार—दे० वेढीगारो।

वेढीगारो—*(न०)* योद्धा। वेढी। वेढक।

वेढीमणो—*(न०)* १. जबरदस्त वीर। वेढीमणो। २. युद्ध प्रिय वीर। *(वि०)* पराक्रमी।

वेढीलो—दे० वेढीमणो।

वेढो—*(न०)* १ अंगुली की जोड़ में (हथेली की ओर में) आड़ी रेखा। अंगुली के जोड का निशान। पर्व। पोर। पेरवो। २. अंगुली की दो गांठो के बीच का भाग। ३. गांठ। ग्रंथि। पर्व। ४. ईख, ज्वार आदि के डंठल की गांठ या जोड़। ५. लकड़ी आदि पर औजार से किया हुआ निशान।

वेण—(न०) १. बांस । २. बांसुरी । वेणु । मुरली । बंसरी । दे० वेणी ।

वेणी—(ना०) १. स्त्रियों के केशों की गुंथी हुई चोटी । २. शिखा । चोटी । ३. नदियों का संगम । ४. नदी । ५. नदी का प्रवाह । जल प्रवाह । ६. स्त्रियों के जूड़े में बांधने की पुष्पों की माला ।

वेणी-माधव—(न०) श्री कृष्ण ।

वेणी-संहार—(ना०) १. वेणी संवरण । २. द्रोपदी के वेणी संवरण संबंधी भट्ट नारायण द्वारा रचित एक संस्कृत नाटक ।

वेणु—(ना०) बांसुरी । मुरली । बंसी । बंसरी । (न०) बांस ।

वेत—(ना०) १. संतान । औलाद । २. पशु-संतति । बछड़ा-बछड़ी । ३. बेंत । वेत्र । वेतर । ४. सवारी के ऊंट, घोड़ा आदि ।

वेतन—(न०) तनख्वाह । मासिकी । माहवारी । तनखा । पगार ।

वे-तमीज— दे० बे-तमीज ।

वेतर—(न०) १. मादा-पशु को होने वाला गर्भाधान का समय । २. मादा-पशु की गर्भाधान कराने की इच्छा । ३. मादा पशु को रहा हुआ गर्भ । ४. आसन्न-प्रसूता मादा-पशु । तुरन्त बियाने वाली गाय-भैंस आदि । ५. मादा-पशु का एक बार का प्रसव । ६. गाय-भैंस का बछड़ा-बछड़ी । बाछड़ो ।

वे-तरतीब—दे० बे-तरतीब ।

वे-तरह—दे० बे-तरह ।

वे-तरीके—दे० बे-तरीके ।

वे-तरीको—(वि०) बिना तरीका । बिना ढंग । बेढंगो ।

वे-ताज—(वि०) १. बिना ताज का । बे-ताज । २. बिना राज्य का ।

वे-ताव—दे० बे-ताव ।

वेताळ—(न०) १. बैताल । २. भाट, बंदी आदि । (वि०) जिसमें ताल का ध्यान नहीं रखा गया हो । बेताल । (संगीत) । दे० बेताळ ।

वेतुको—दे० बेतुको ।

वेत्र—(ना०) बेंत । छड़ी । दे० वेतर ।

वे-थाग—दे० बे-थाग ।

वेद—(न०) १. आर्यों (हिन्दुओं) के, दुनिया में सबसे प्राचीन दर्शन एवं धर्म ग्रंथ । [ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद] श्रुति । निगम । २. ज्ञान । ३. शास्त्रीय ज्ञान । सत्यज्ञान । ४. चार की संख्या । [वि.वि. चारों वेदों में ऋग्वेद सृष्टि का सबसे प्राचीन ग्रंथ माना गया है] ।

वेदक—(न०) हिन्दू । आर्य-हिन्दू । दे० वेदग ।

वे-दखल—दे० बे-दखल ।

वे-दखली—दे० बे-दखली ।

वेदग—दे० वेदक ।

वेदज्ञ—(न०) १. वेदों को जानने वाला । २. ब्रह्मज्ञानी ।

वेद-त्रयी—(ना०) ऋक्, यजु, और साम ये तीन वेद ।

वेद-ध्वनि—(ना०) वेद-घोष । वेदों का परस्पर पढ़ना ।

वेदन—दे० वेदना ।

वेदना—(ना०) १ कष्ट । तकलीफ । दुख । पीड़ा । २. बीमारी । रोग ।

वेदपाठ—(न०) वेदों का पढ़ना । वेदाध्ययन ।

वेदपाठी—(वि०) वेदों का पाठ करने वाला ।

वेदपित—(न०) अग्नि ।
वेद-मंत्र—(न०) १ वेदों के मंत्र । २. वेदों के मूलमंत्र । (न०) किसी वेदकी ऋचा ।
वेद-माता—(ना०) १. गायत्री । २. सरस्वती । शारदा ।
वे-दर—(वि०) १. बिना घर । बेदर । २. बिना इज्जत ।
वेदवंत—(न०) वेदज्ञ ।
वेद-वाक्य—(न०) १. वेदो का प्रमाणभूत आदेश । २. सत्य-कथन । ३. अनुलंघनीय आदेश ।
वेद-विद्—(न०) १. वेदज्ञ । २. विष्णु ।
वेद-विहित—(वि०) १. वेद प्रतिपादित । वेदों में कही हुई । २. जिसकी वेदों ने आज्ञा की है ।
वेदव्यास—(न०)वेदों के संग्रहकर्ता,मंत्र द्रष्टा संपादक एवं पुराणों तथा महाभारत के रचयिता महर्षि पाराशर के पुत्र महर्षि वेदव्यास । कृष्ण-द्वैपायन ।
वे-दाग—दे० बे-दाग ।
वेदाणी—(न०) लुहार । वेनाणी ।
वेदांग—(न०) १. वेद के शिल्प, कल्प, व्याकरण, ज्योतिष, छंद तथा निरुक्त ये छः अंग या शास्त्र । २. इनमें का कोई एक शास्त्र ।
वेदांत—(न०) १. वेदों का अन्तिम भाग, उपनिषद । २. ब्रह्मसूत्र । ३. ब्रह्मविद्या । ४. अद्वैतवाद । ५. आत्मा-परमात्मा और जगत का जिसमें निरूपण किया गया है वह शास्त्र ।
वेदांती—(न०) १. ब्रह्मज्ञानी । २. ब्रह्मवादी । ३. अद्वैतवादी । ४. वेदांत का ज्ञाता । वेदान्त मत का अनुयायी ।
वे-दिल—(वि०) १. हताश । निराश । २. उदास । खिन्नचित्त । ३ नाराज ।
वेदियो—(वि०) १. वेदज्ञ २. वेद पाठ करने वाला ।
वेदी—(ना०) १. यज्ञकुंड । २. मांगलिक या धार्मिक कृत्य करने के लिये बनाया हुआ चबूतरा । ३. एक अल्ल । ४. उलझन । अटपटापना । ५. कठिनता । ६.विशेषता । ७. उत्कृष्टता । ८. यज्ञ मंडप । ९. सरस्वती । १०. पंडित । ११. जानकारी । १२. कला । १३. होशियारी । १४. विवाद (वि०) १. जानकार । २. विद्वान । ३. वेद जानने वाला ।
वेद्य—(न०) १. चिकित्सक । वैद्य । २. ज्ञान । (वि०) १. जानने योग्य ।
वेद्यक—(न०) चिकित्साशास्त्र । आयुर्वेद । वैद्यक ।
वेध—(न०) १. युद्ध । लड़ाई । बेध । २. शत्रुता । अनबन । ३. कलह । ४. आघात । ५ मानसिक क्लेश । ६. छिद्र । सुराख । भेद । ठीडो । ७.आकाशीय ग्रहो की गति, समय इत्यादि का निरीक्षण ।(ज्यो.) ८. सूर्य और चन्द्र ग्रहण के पूर्व का सूतक का समय । ९. सूर्य चन्द्रादि ग्रहों का किसी अन्य ग्रह की सीध में या छाया में आना । (ज्यो.)
वेधक—(वि०) १. युद्ध करने वाला । योद्धा । वेदी । २. छेद करने वाला । ३. पीड़ा करने वाला । ४ कलहकारी । ५. आघात करने वाला । ६. तीक्ष्ण । (न०) १. शत्रु । वैरी । २. छेद करने का औजार । ३. अंकुश ।
वे-धड़—(वि०) बिना धड़ का । रहित ।
वे-धड़क—दे० बेधड़क ।

वेधरा-झक—(न०) अर्जुन । वेधण-मच्छ ।

वेधरा-मच्छ—दे० वेधण-झक ।

वेधरिणयाप—(वि०)१.बिना मालिकी का । २. बिना मालिक का ।

वेधरगो—(क्रि०) १. छेद करना । बींधणो । २. दुख देना । पीड़ा पहुंचाना । ३. आघात करना । ४. कलह उत्पन्न करना ।

वे-धरम—(न०) धर्म रहित । अधर्म ।

वेधशाला—(न०)ग्रह, नक्षत्रों आदि की गति वगैरह के निरीक्षण करने की यंत्र-शाला ।

वेधाक—दे० वेधाक ।

वेधी—दे० वेधक ।

वे-नसीब—(वि०) भाग्यहीन । करमहीण ।

वेनाणी—(न०) लोहार । वेवाणी ।

वेनाप—(वि०) बिना नाप का । बेनाप । अतिशय ।

वे-नीत—(ना०) अनीति । (वि०) बिना नीति का ।

वेपगो—(वि०) अविश्वासी । नपगो ।

वेपत—(वि०) अविश्वसनीय । बिना पत या पतियारे का । अपतियो ।

वेपता—(वि०) १ जिसका पता ठिकाना न हो । वेपता । २ आवारा ।

वेपथ—(न०) कुमार्ग । (वि०) भूला हुआ। भटका हुआ ।

वेपरवा—दे० वेपरवाह ।

वेपरवाही—दे० वेपरवाही ।

वेपाट—(वि०) असीम । बेहद । अपार । (न०) व्यापार । वैपार ।

वेपैठ—(वि०) १. बिना इज्जत का । २. अविश्वासी ।

वेफाम—(अव्य०)बिना विचार कि । ध्यान दिये बिना । वेफहम । (वि०) गाफिल । वेपरवाह । बेसुध ।

वे-फायदा—दे० बेफायदा ।

वे फिकर—(वि०) बेफिक्र । निश्चित ।

वे-फिकरी—(ना०) निश्चितता ।

वे-फैम—दे० वेफहम ।

वे-बुनियाद—(वि०) निर्मूल । आधार-रहित ।

वेमान—दे० वेमान ।

वेम—(न०) १. गाय, भैंस आदि पशुओं का जनन क्रम । वेतर । २ प्रत्येक बार का जनन (ढोर का बच्चा) । ३. पशु संतति । बछड़ा । ४. पशु प्रसव । ५. बच्चा । संतान । पुत्र (आक्रोश या व्यंग्य में) । ६.विचार ।

वेमणो—(क्रि०) १. विचार करना । गंभीरता से सोचना । गहराई में सोचना । २. हित-अहित सोचना ।

वेमन—दे० वेमन ।

वे-मनो—(वि०) १. उदास २. वेमन ।

वे-मरामत—(वि०) वेमरम्मत । टूटा-फूटा ।

वे-माप—(वि०) १. वेमाप । बिना माप का । २. अपार ।

वे-मार—दे० बीमार ।

वे-मारी—दे० बीमारी ।

वे-मालुम—(वि०) जिसका पता न हो । वेमालूम । वेपता ।

वे-मुख—दे० विमुख ।

वेमेदा—दे० वेमेदा ।

वेमेळ—दे० बेमेल ।

वे-मोसम—दे० बेमौसम ।

वे-मौत—दे० वेमौत ।

वेर—(ना०) १. विलंब । देर । २. समय । वेला । (प्रव्य०) फिर । फेर । पुनः ।

वेर-प्रवेर—(प्रव्य०) १. वक्त-बेवक्त । समय-कुसमय । २. शीघ्र-प्रशीघ्र । बेगो-मोड़ो ।

वेरक—(प्रव्य०) एक वार । 'एक वेर' का संक्षिप्त रूप ।

वेरणो—(क्रि०) १. वर्णन करना । कहना । २. सम्हालना । ३. एकत्र करना । ४. मन चुराना । ५. देर करना । ६. बिखेरना । ७. विचार करना ।

वे-रद—(वि०) १. बिना दाँतों का । २. मुकनो-हाथी ।

वे-रस—दे० विरस

वे-रहम—दे० बेरहम ।

वे-रहमी—(ना०) दया हीनता । बेरहमी । प्रवकृपा ।

वे-रंग—(वि०)१. रंग रहित । विरंगा । २. बिना टिकट या कम टिकट लगा हुआ । (डाक पत्र) । ३. फीके या ढीले मुंह का ।

वे-रंगो—दे० बेरंग ।

वेरागर—(वि०) १. विस्तृत । २. बहुत बड़ा । विशाल । (न०) नमक बनाने के निमित्त वर्षा का पानी संग्रह करने के लिए बनाया हुआ खड्डा या खान । आगर ।

वे-राजी—दे० बेराजी ।

वेराए—दे० वोराए । (वि०) सं. २

वे-राबतो—(न०) १. अनबन । वैमनस्य । २. शत्रुता । दुश्मनी । दुसमणी ।

वे-रास्ती—(ना०) १. मनोमालिन्य । वैमनस्य । २. शत्रुता । दुश्मनी । वैर ।

वेरी—(ना०) १. छोटा कुंआ । कुई । २. कुंआ ।

वे-रीत—(वि०) बिना रीति के । (ना०) कुरीति । रीति के विरुद्ध ।

वे-रुख —(न०) उपेक्षा का भाव । बेरुख ।

वे-रुत—(वि०) बिना मौसम के ।

वे-रूप—(वि०) कुरूप । विद्रूप । विरूप ।

वेरो—(न०) १. कुआं । कूप । २. जानकारी । विज्ञता । पता । ब्योरा । ३. याद । स्मृति । ४. कर । महसूल । बराड़ । लगान ।

वे-रोक—दे० बेरोक ।

वे-रोक-टोक—दे० बे-रोकटोक ।

वेरोजगार—(वि०) १ बिना धंधा का । २. बेकार । बेरोजगार ।

वे-रोजगारी—(ना०)बेकारी । बेरोजगारी ।

वेल—(ना०) १. लता । वल्ली । बेलड़ी । २. अंगूठी । बींटी । ३. वंश । ४. स्त्री ।लुगाई ।

वेळ—(वि०ना०)१. फूहड़ ।२. विह्वल । ३. मूर्ख । (ना०) १ लहर । वेल। २. पागलपन । ३ अनेक आटों वाली एक अंगूठी । ४. एक कंठाभूषण ।

वेलख—दे० बेलख ।

वे-लगाम—दे० बेलगाम।

वेलड़ी—(ना०) १. लता । वेल । २. कमनीय स्त्री ।

वेलण—(न०) रोटी बेलने का बेलन । बेलन ।

वेलणियो—(वि०) बेलने वाला । (न०) छोटा बेलन । बेलण ।

वेलणी—(ना०) छोटा बेलन । बेलणी ।

वेलणो—(क्रि०) बेलना (रोटी, पापड़ आदि) । वटणो । बटणो ।

गृहस्थी। ३. संसार संबंधी। लौकिक। ऐहिक। ४. भौतिक। ५. बार-बार जन्म ग्रहण करने वाला। ६. व्यवहार-कुशल।

संसृति—*(ना०)* १. सृष्टि। संसार। जगत। २. चराचर।

संसै—दे० संशय।

संसो—दे० संशय।

संस्करण—*(न०)* १. पुस्तकों आदि की एक बार की छपाई तथा आवृत्ति। एडीशन। २. संशोधन या परिष्कार करने की अथवा नया रूप देने की क्रिया।

संस्कर्ता—*(न०)* १. संस्कार कराने वाला। २. झडूला उतारने वाला। नाई। चूड़ाकर्म कराने वाला।

संस्कार—*(न०)* १. श्रेष्ठ और धार्मिक शिक्षण द्वारा जाना जाने वाला और नित्य व्यवहार में लाया जाने वाला शुद्ध आचरण। २. द्विजातियों के शास्त्र-विहित कार्य। ३. जन्म से मृत्यु तक के धार्मिक, सामाजिक कर्मकांड, उपचारादि। ४. हिन्दुओं में धार्मिक दृष्टि से शुद्धि तथा उन्नत करने के लिये किये जाने वाले सोलह विशिष्ट कृत्य। ५. समाज एवं व्यक्ति पर जीवन-यापन की परिस्थिति, उत्पादन-विधा, शिक्षा-दीक्षा, इत्यादि का सामूहिक परिणाम और तज्जन्य वृत्ति इत्यादि। ६. शुद्धि। परिष्कृति।

संस्कारहीन—*(वि०)* जिसका संस्कार न हुआ हो।

संस्कारी—*(वि०)* १. अच्छे संस्कारों वाला। २. भाग्यशाली। पुण्यशाली।

संस्कृत—*(न०)* १. भारतीय आर्यों की प्राचीन तथा प्रसिद्ध भाषा। २. भारत की एक प्राचीन आर्यभाषा। देवभाषा। *(वि०)* १. शुद्ध किया हुआ। परिष्कृत। परिमार्जित। २. जिसका संस्कार हो गया हो।

संस्कृति—*(ना०)* १. विशिष्ट प्रदेश के लोक जीवन पर भूगोल, जलवायु, उत्पादन-विधा, रहन-सहन, इतिहास, परंपरा, साहित्य, धर्म, दर्शन इत्यादि का एवं तज्जन्य संस्कारों का पुंजीभूत प्रभाव। किसी व्यक्ति, जाति, राष्ट्र आदि की वे सब बातें जो उनका मन, रुचि, आचार-विचार, कला-कौशल, धर्म तथा सभ्यता के क्षेत्र में बौद्धिक विकास की सूचक होती हैं। कल्चर। २ सभ्यता, संस्कार, आचार-विचार इत्यादि।

संस्था—*(ना०)* विशिष्ट उद्देश्यों एवं नियमों से संचालित मंडल, समाज या दल। सभा। परिषद्।

संस्थान—*(न०)* १. साहित्य आदि की उन्नति के लिए स्थापित सभा। बड़ी संस्था। २. देश। ३. छोटा राज्य। रजवाड़ा। ४. वह जागीर या प्रदेश, जो अन्य राज्य के बीच में आया हुआ हो। किसी राज्य के बीच में आया हुआ किसी अन्य राज्य का भाग। अन्य राज्यों में बिखरे हुए किसी एक राज्य के भूभाग। ५. छोटे-छोटे राज्यों तथा जागीरों का एक संस्थानीय शासन।

संस्मरण—*(न०)* १. आप बीती या अनुभूत बातों का वर्णन या कथन। किसी व्यक्ति के संबंध की स्मरणीय घटनाएँ तथा उनका उल्लेख।

संहार—*(न०)* १. नाश। ध्वंस। २. प्रलय। ३. अंत। समाप्ति। ४. मार डालना। ५. समेटना।

संहारणो—*(क्रि०)* १. मार डालना। वध करना। २. नाश करना। संघारणो।
संहिता—*(ना०)* १. वेदों का ब्राह्मण ग्रंथो से भिन्न परंपरा से पद, पाठ, इत्यादि के क्रम में सुनिश्चित स्तोत्रों, सूक्तों तथा यज्ञादि के मंत्रों वाला भाग। वेदों का देवों की स्तुति वाला मंत्र भाग। २. (अधिकारियों द्वारा किया गया) नियमों, विधियों आदि का संग्रह। ३. वह ग्रंथ जिसमें पाठादि का क्रम नियमानुसार चला आता हो। पाठ या पदों का व्यवस्थित संग्रह। ४. व्याकरण में संधि। ५. मिलावट। ६. संकलन। ७. संयोग।
सा—*(सर्व०)* वह। *(ना०)* १. पार्वती। २. लक्ष्मी। ३. संगीत के स्वर सप्तक का प्रथम स्वर। षड्ज का संकेताक्षर। *(अव्य०)* १. पद में प्रयुक्त होने वाला एक सम्मानार्थक शब्द। जैसे—आम्रूं हू सा। जळ अरोगो सा। २. जैसा। समान। *(सर्व० ना०)* वह (स्त्री)। था। हेवा।
साइकल—*(ना०)* दो पहियों वाली एक सवारी गाड़ी।
साइज—*(न०)* १. आकार। २. माप।
साइत—*(ना०)* १. समय। २. क्षण। पल।
साइन—*(न०)* हस्ताक्षर। दस्तखत। स्वाक्षर।
साइर—दे० सायर।
साइवान—*(न०)* एक प्रकार का तंबू। सायबान।
साई—*(ना०)* १. पेशगी। बयाना। २. वह धन जो कोई काम करने के पहिले बात पक्की करने के लिये दिया जाता है।
साईस—दे० सईस।
साइसेंतो—*(क्रि०वि०)* १. भलीभांति। २. संपूर्ण।
साउ—दे० साऊ।
साउज—दे० सावज।
साउजम—*(वि०)* १. सोद्यम। २. सोत्सुक।
साउळ—*(ना०)* एक वस्त्र। ओढ़नी। साड़ी। दे० सावळ।
साउळो—*(न०)* लाल रंग की ओढ़नी। साड़ी।
साउवाळी—*(ना०)* १. जागीरदार की पत्नी। ठकराणी। २. जिसके सासू-ससुर जीवित हों वह सधवा पुत्रवधू।
साऊ—*(वि०)* १. अच्छा। २. सुन्दर। ३. ठीक। सही। ४. स्वस्थ। ५. यथा-तथ्य। ६ प्रामाणिक।
साक—दे० साग।
साकण—दे० साकणी।
साकणी—*(ना०)* शाकिनी। डायन। एक प्रकार की भूतनी।
साकत—दे० साखत।
साकर—*(ना०)* १. चाशनी करके मटकी, कूजे आदि में जमाई हुई चीनी के पासे। मिश्री। मिसरी। नवात। २. शक्कर। चीनी।
साकरिया—*(न०)* १. साक्षर ब्राह्मण। २. ब्राह्मणों की उपाधि या उपगोत्र। ३. एक बंद।
साकळी—*(ना०)* आटे मे गुड़ का पानी मिला कर बनाई हुई खाजा जैसी खस्ता पूरी। शाकल्य। सुंहाळी। सुंवाळी।
साकळें—*(अव्य०)* १. प्रभात समय में। सवेरे। *(न०)* १. प्रातः। प्रभात। २. आने वाला कल।

साकळो—(न०) प्रभात। सवेरा। सुवार।

साकाऊ—(वि०) साका करने वाला। आक्रमणकारी। सांवत।

साका-बंध—(वि०) १. यशस्वी। ख्याति वाला। २. विजयी। ३. प्रामाणिक। ४. विश्वसनीय। ५. आतंक वाला। ६. साकावाला।

साकार—(वि०) १. रूप या आकार वाला। २. मूर्तिमान। (न०) ईश्वर का मूर्तिमान रूप। ईश्वर का मूर्त या अवतरित रूप।

साकारोपासना—(ना०) १. ईश्वर को साकार मान कर या मूर्ति रूप में पूजना। २. भक्ति का एक प्रकार।

साकिन—(वि०) रहने वाला। निवासी। वाशिंदा। रहवासी।

साकी—(न०) १. शराब तथा हुक्का पिलाने वाला व्यक्ति। २. माशूक। प्रिय। (ना०) १. प्याले में शराब भर कर देने वाली स्त्री। २. माशूका।

साकुर-(न०) १. घोड़ा। २. फरास (भाऊ) वृक्ष का डाडा।

साकेत—(न०) १. अयोध्यानगरी। २. रामचंद्रजी का लोक। साकेतधाम। ३. हिंदी महाकवि मैथिलीशरण गुप्त का महाकाव्य 'साकेत'। (वि०) साका करने वाला। आक्रमणकारी। साकाऊ।

साको—(न०) १. देश-प्रदेशों को विजय करने के लिए किया जाने वाला आक्रमण। २. आक्रमण। ३. युद्ध। ४. विजयाकांक्षा। ५. युद्धाकांक्षा। ६. युद्ध-विजय का उत्सव। ७. विजय-ख्याति। ८. ख्याति। ९. कीर्ति। १०. साहस या कीर्ति का अनोखा काम। ११. आतंक। धाक। १२. शक सम्वत्। शाका। साका।

साक्षर—(वि०) १. जो पढना-लिखना जानता हो। २. शिक्षित। विद्वान। ३. लेखक। ४. साहित्यकार।

साक्षात—(अव्य०) आँखों के सामने। प्रत्यक्ष। परतख। नजरोनजर। (वि०) मूर्तिमान। साकार। (न०) भेंट। मुलाकात।

साक्षात्कार—(न०) १. प्रत्यक्ष दर्शन। २. ईश्वर से प्रत्यक्ष भेंट। परम तत्व अर्थात ईश्वर का साक्षात अनुभव। ३. भेंट। ४. अनुभूति। ५. ज्ञान।

साक्षी—(वि०) १. वह जिसने कोई घटना अपनी आँखों से देखी हो। चश्मदीद। २. दूर से देखने वाला। तटस्थ दर्शक। (न०) १. गवाह। २. आत्मद्रष्टा। (ना०) १. गवाही। २. शहादत।

साक्षी-भूत—दे० साक्षी नं० २ और (वि०) सं० १।

साख—(ना०) १. खत (दस्तावेज) में साक्षी रूप में किये जाने वाले हस्ताक्षर। सही। २. व्यापार या लेन-देन इत्यादि में आर्थिक क्षमता संबंधी प्रतिष्ठा। ३. लेन-देन में विश्वास तथा खरापन। साहूकारी। ईमानदारी। ४. प्रतिष्ठा। ५. प्रभाव। रोब। धाक। ६. साक्षी। गवाही। ७. वह उपकुल जो किसी कुल के विशिष्ट पुरुष के नाम से प्रसिद्धि में आया हो। वंश का अंग। शाखा। पीढ़ी। ८. शाखा। डाल। डाळी। ९. फसल। खेती। १०. आँखों देखी घटनाओं के संबंध में रची गई कविता। साक्षी काव्य। ११. संबंध। सगापन। रिश्ता। सगाई। १२. द्वार के चौखट की खड़ी दो लकड़ियों में से एक। बारसोत-री-साख। १३. जाति। वर्ग।

जात। १४. प्रामाणिकता। १५. सत्यता। सच्चाई। १६. मर्यादा।

साखत—(ना०) घोड़े की जीन और उसके अन्य उपकरण। (वि०) कुशल। प्रवीण। चतुर।

साखती—(वि०) १. घोड़े पर जीन कसने वाला। २. साखत संबंधी। साखत का। ३. घोड़े की जीन बनाने वाला। ४. कुशल। चतुर।

साखवाळो—(वि०) १. प्रतिष्ठित सम्मानित। २. विश्वासी। भरोसादार।

साख-सीर—(न०) १. किसी काम या बात में एक मत। परस्पर एक-विचार। मिली भगत। २. (निश्चित किया हुआ) समान भाग। ३. साक्षी के सम्मुख किसी काम में निश्चित किया हुआ हिस्सा।

साखा—(ना०) १. शाखा। डाळी। २. विभाग। ३. वंश की उपशाखा। साख।

साखाम्रग—(न०) बंदर। शाखामृग। बांदरो।

साखियात—दे० साख्यात।

साखियो—(न०) १. पर्व तथा मंगलोत्सव के समय आंगन में बनाया जाने वाला मंगल-सूचक चिन्ह या रचना। मांडणा। साथियो। २. स्वस्तिक आकृति।

साखी—(ना०) १. निर्गुणोपासक संतों का ज्ञानोपदेशात्मक दोहा साहित्य। २. साक्षी। गवाह। ३. गवाही। साखी। ४. वृक्ष।

साखीचर—(न०) बंदर।

साखीएो—(वि०) १. समवयस्क। सांईनो। (न०) साथी। मित्र। दोस्त। साथीड़ो। २. संबंधी।

साखोचर—(न०) बंदर।

साखो-व्रख—(न०) वटवृक्ष। वड़। वड़लो।

साखेत—(वि०) १. वीर। २. श्रेष्ठ वंश का। कुलवान। ३. अपने नाम की कुल में शाखा स्थापित करने वाला। (अव्य०) साक्षात्।

साखोचार—(न०) १. विवाहादि में वर-वधू के पूर्वजों का किया जाने वाला क्रमशः विवरण। शाखोच्चार। २. उक्त अवसरों पर वर्णन की जाने वाली वंशावली की कीर्ति।

साख्यात—दे० साक्षात।

साग—(न०) १. विशिष्ट हरी पत्तियां जिनकी तरकारी बनती है। २. पकी हुई तरकारी या भाजी। शाक-भाजी। तरकारी। ३. सागवान का वृक्ष या लकड़ी। सागोन।

सागई—दे० सागेई।

सागड़ी—(न०) १. गाड़ी को हांकने-चलाने वाला व्यक्ति। २. कर्ज के बदले में ऋणदाता के यहाँ बंधक में रहा हुआ व्यक्ति। ओळियो। ओगळियो।

सागण—(अव्य०) १. वही। २. सत्य ही। ३. सचमुच ही। दरअसल ही। यथार्थतः। (वि०) सत्य। यथार्थ। ठीक। सागी।

साग-पात—(न०) १. पत्ते, भाजी, कंद-मूल इत्यादि। २. तरकारी। ३. रूखा-सूखा भोजन। ४. तुच्छ और निकम्मी वस्तु।

सागर—(न०) १. समुद्र। २. बड़ा तालाब या जलाशय। ३. दशपद्म की संख्या। ४. एक प्रकार के सन्यासी।

सागरनेमी—(ना०) पृथ्वी। भूमी।

सागर-मेखळा—(ना०) पृथ्वी। भूमि।

सागवान—*(न०)* १. इमारती लकड़ी का एक वृक्ष। सागोन। २. उक्त वृक्ष की लकड़ी।

साग-सब्जी—दे० सागपात।

सागार—*(न०)* १. शाकाहार। २. उपवास के दिन किया जाने वाला शाकाहार। सैंगार।

सागिरद—*(न०)* १. शिष्य। शागिद। २. नौकर।

सागी—*(वि०)* असल। अकृत्रिम। सागण। सागेई।

सागीड़ो—दे० सागेड़ो।

सागीड़ो—दे० सागेड़ो।

सागूदाना—दे० साबूदाणा।

सागे—*(अव्य०)* साथ में। *(वि०)* १. असल। अकृत्रिम। २. वही। ३. खूब।

सागेई—*(वि०)* १. असल। अकृत्रिम। २. वही। ३. खूब। अच्छी। सागण। *(अव्य०)* वास्तव में। सचमुच। दर-असल।

सागेड़ो—*(वि०)* १ खूब। अत्यधिक। २. बहुत बढ़िया। श्रेष्ठ।

सागै—*(वि०)* १. वही। २. असली। प्रकृत। यथार्थ। *(अव्य०)* १. साथ में। साथ-साथ। २. वास्तव में। सचमुच।

सागो—*(न०)* १. एक ही प्रकार की बहुत सी वस्तुओं का एक साथ ही बनाना शुरू करना। २. एक ही प्रकार की अनेक वस्तुओं की एक इकाई। ३. साथ। संग। ४. साथ के लोग। ५. राशि। ढेर।

साच—*(न०)* १. सत्य। सच्च। २. वास्तविक। यथार्थ। ठीक। ३. सच्चाई।

साचकलो—*(वि०)* १. अकृत्रिम। सच्चा। खरो। २. प्रामाणिक। सत्यभाषी। ३. यत्न। उपाय। जतन।

साचवणी—*(ना०)* १. सम्हाल। संभाल। साचव कर रखने का मेहनताना।

साचवणो—*(क्रि०)* १. किसी वस्तु को यत्न से सम्हाल कर रखना। २. यत्न करना। ३. रक्षा करना। ४. पकड़ना। थामना। ५. स्वास्थ्य की रक्षा करना। ६. पालन करना। ७. अनुसरना। ८. सचेत रहना।

साचवोजणो—*(क्रि०)* सम्हाला जाना।

साचाई—*(ना०)* सच्चाई। सचावट।

साचाणी—*(अव्य०)* १. वास्तव में। सच-मुच। खरेखर।

साचाबोलो—*(वि०)* सत्य बोलने वाला। सत्यवक्ता। सचबोलो। साचो।

साच-माच—*(अव्य०)* १. सचमुच। वास्तव में। यथार्थ में। यों ही नहीं। २. जैसा है वैसा ही।

साचा-माचा—दे० साचमाच।

साची—*(वि०)* १. सच्ची। सत्य। २. शुद्धाचरण वाली। *(अव्य०)* किसी नई या आश्चर्यजनक बात की वास्तविकता की पुष्टि के लिए बात कहने वाले से किया जाने वाला प्रश्न-शब्द। साची ?

साचुकलो—दे० साचकलो।

साचेली—*(वि०)* १. सच्ची। असली। अकृत्रिम। २. जो भ्रम रूप न हो। खरेखर। *(क्रि०वि०)* सच्चे रूप से। दे० साच।

साचेलो—*(वि०न०)* अकृत्रिम। सच्चा। असली। *(क्रि०वि०)* सच्चे रूप से। *(अव्य०)* सच्चे रूप में।

साचो—*(वि०)* १. सच्चा। सत्य। खरा। २. बनावटी नहीं। अकृत्रिम। विशुद्ध। असल। ३. सच बोलने वाला। सत्यभाषी। ४. शुद्ध आचरण वाला। ५. यथायोग्य। उचित।

साचोटपणो—*(न०)* १. प्रामाणिकता। सच्चाई। २. ईमानदारी। सचावट सचोटपणो।

साचोटो—*(वि०)* १. सच्चा। प्रामाणिक। *(न०)* सत्य। सही। सच। साचो।

साचोड़ो—दे० 'साचेलो' तथा 'साचोटो'।

साचोर—*(न०)* मारवाड़ का एक प्राचीन ऐतिहासिक नगर। प्राचीन नाम सत्यपुर है।

साचोरी—*(ना०)* मारवाड़ का साचोर प्रदेश। *(वि०)* १. साचोर के प्रदेश से संबंधित। २. साचोर का (गाय-बैल)।

साचोरो—*(न०)* १. क्षत्रियों की एक शाखा। २. साचोरा जाति का ब्राह्मण। *(वि०)* १. साचोर नगर से संबंधित। २. साचोर नगर के नाम पर ब्राह्मण जाति का विशेषण या अल्ल।

साचोरो-ब्राह्मण—*(न०)* साचोर नगर (मारवाड़) से उद्गत ब्राह्मण जाति का व्यक्ति।

साज—*(न०)* १. जीन, लगाम आदि घोड़े पर रखने-कसने का सामान। २. ऊँट, घोड़े, बैल आदि की सवारी तथा उनको सिंगारने का सामान। सवारी का सामान। ३. कवच, शस्त्रादि युद्ध का सामान। ४. गाने-बजाने की सामग्री। ५. छोटी सारंगी। ६. सारंगी जैसा एक तंतुवाद्य। ७. वस्त्राभूषण आदि शृंगार का सामान। ८. औजार। ९. कमाया हुआ चमड़ा। १०. स्वास्थ्य। तंदुरुस्ती। ११. रोग-निवृत्ति। *(वि०)* बनाने या मरम्मत करने वाले के अर्थ का सूचक प्रत्यय, जैसे—घड़ीसाज, रंगसाज।

साजण—दे० साजन।

साजणो—*(क्रि०)* १. तैयार करना। सजाना। २. सँवारना। अलंकृत करना। ३. निर्माण करना। बनाना। ४. निश्चित समय पर काम का संपादन कर लेना। ५. किसी वस्तु को इस प्रकार बाँटना या उसका उपयोग करना कि वह सबको उनकी आवश्यकतानुसार अथवा समान परिमाण में प्राप्त हो जाय। ६. वश में करना। अधिकार में करना। ७. मारना। संहार करना। ८. नाश करना।

साजत—*(ना०)* १. तैयारी। २. साज-सज्जा।

साजन—*(न०)* १. पति। भर्ता। २. वैश्य समाज। ३. मित्र। दोस्त। *(वि०)* १. सज्जन। २. प्रेमी। ३. सबंधी। सगो।

साजनिया—*(न०ब०व०)* १. सगा-सबंधी। गिनायत। २. सज्जन लोग।

साजनियो—दे० साजन।

साजबाज—*(न०)* १. वाद्य-सामग्री। २. उपकरण। सामग्री। ३. ठाटबाट। ४. तैयारी।

साज-माँद—*(ना०)* तंदुरुस्ती और बीमारी। स्वास्थ्य और रोग। कोई स्वस्थ, कोई रोगी ऐसी अवस्था।

साजवण—दे० सांजवण।

साज-सामान—*(न०)* १. आवश्यक सामग्री। असबाब। २. उपकरण। ३. ठाट-बाट।

साजी—(ना०) एक क्षार। सज्जीखार। साजीखार। (वि०ना०) १. स्वस्थ। २. प्रखंड। नहीं टूटी हुई। प्रटूट। साबती।

साजीखार—दे० साजी।

साजीवंध—(वि०) १. कमर कस कर तैयार। सज्ज। सज्जित। (न०) प्रयत्न। उपाय।

साजो—(वि०) १. स्वस्थ। तंदुरुस्त। नीरोग। २. जो टूटा फूटा न हो। प्रटूट। प्रखंड। प्रखंडित। ३. दुरुस्त। साबत। साबतो। ४. जो फटा न हो। दे० साभो।

साजोत-रूप—(न०) ज्योतिस्वरूप। परब्रह्म। परमात्मा।

साजो-ताजो—(वि०) ताजा और नीरोग। प्रसन्न और स्वस्थ।

साजोति—(ना०) १. ज्योतिस्वरूप परमात्मा। २. स्वज्योति। स्वात्मन। आत्मा। ३. परब्रह्म। ४. मोक्ष। ५. परम ज्योति।

साजो-मांदो—(वि०) १. स्वस्थ और बीमार। २. कभी रोगी और कभी निरोगी।

साज्योड़ो—(वि०) सजा हुआ। सज्ज।

साझणो—दे० साजणो।

साझत—दे० साजत।

साझेदार—(न०) हिस्सेदार। भागीदार। सीरवाळो। शिरकती।

साझेदारी—(ना०) हिस्सेदारी। साझा। शिरकत। साझो। सीर।

साझो—(न०) १. भागीदारी। सीर। हिस्सेदारी। २. हिस्सा। भाग। साझा।

साट—(ना०) १. स्त्रियों के पांव का एक गहना। २. सूअर की मोटी चमड़ी या उसका टुकड़ा। ३. चाबुक की मार का निशान।

साटक—(न०) १. चाबुक। कोरड़ो। २. चाबुक की मार। ३. चाबुक मारने का शब्द।

साटको—(न०) चाबुक। कोरड़ो।

साटण—(न०) एक प्रकार का रेशमी वस्त्र। साटन। सैटिन।

साटणी—(ना०) १. साटिया जाति की स्त्री। २. साटिया की पत्नी। (वि०) झगड़ाखोर (स्त्री)।

साटन—दे० साटण।

साटमारी—दे० साठमारी।

साटां—(ना०ब०व०) स्त्रियों के पांवों का एक आभूषण।

साटिया—(न०) एक निम्न वर्ग की जाति।

साटियो—(न०) साटिया जाति का पुरुष।

साटी—(ना०) एक घास। साटोड़ी।

साटूक—(न०) एक प्रकार का वस्त्र।

साटै—(अव्य०) १. बदले में। एवज में। २. लिये। वास्ते।

साटो—(न०) १. एक घास। २. कन्या देकर कन्या लेना। कन्या के बदले अपना विवाह करना। आटे-साटे का विवाह। ३. अदला-बदली। विनिमय।

साटोड़ी—(ना०) एक घास। साटो।

साट्या—दे० साटां।

साठ—(वि०) पचास और दस। (न०) साठ की संख्या, '६०'।

साठमार—(वि०) १. हाथियों को लड़ाने वाला। साटमार। २. वीर। बहादुर (व्यंग्य में)।

साठमारी—(ना०) १. हाथियों की लड़ाई। २. साटमार द्वारा हाथियों को खिजा करके या चाबुकों से मार करके लड़वाने

का काम । ३. शिकार के पशुओं को सजा कर, परस्पर लड़वाकर किया जाने वाला शिकार । ४. सूअर का शिकार । ५. परेशानी । हैरानी । ६. मारामारी । ठोकापीटो । लड़ालड़ी । ७. कलह । ककास ।

**साठी**—*(ना०)* १. साठ वर्ष का समय । २. साठ वर्ष की आयु । ३. साठ वर्ष का अंतर । *(वि०)* साठ का । साठ से सबंधित ।

**साठी-कूड़ो**—*दे०* साठी कोहर ।

**साठीको**—*(न०)* साठ पुरसा गहरा कुंआं । *(वि०)* साठ पुरुष (पुरसा) गहरा ।

**साठीको कुओ**—*दे०* साठी कोहर ।

**साठीको कोहर**—*दे०* साठी कोहर ।

**साठीको बेरो**—*दे०* साठी कोहर ।

**साठी कोहर**—*(न०)* साठ पुरसा गहरा कुंआं । साठीकूड़ो । साठीको ।

**साठी चावळ**—*(न०)* चावल की एक जाति । एक प्रकार का चावल ।

**साठो**—*(न०)* साठवां वर्ष (संवत् की गणना में) ।

**साड़**—*(ना०)* १. दुख । कष्ट । २. लंबी बीमारी । ३. सड़ाध । ४. इल्लत । झंझट ।

**साड**—*(न०)* आषाढ़ मास का छोटा नाम । आषाढ़ ।

**साड़लो**—*(न०)* स्त्रियों के पहिनने की धोती । साड़ी ।

**साढा**—*(वि०)* सार्ध । आधे के साथ । ऊपर आधा, जैसे साढा सात । *दे०* साढा ।

**साड़ियो**—*(न०)* जाटनियों और सौसनियों के पहनने का घाघरा (अंग०) साड़ो ।

**साड़ी**—*(ना०)* जनानी धोती ।

**साडी**—*दे०* साढा । साढी ।

**साढी आठ सौ**—*(वि०)* आठसौ और पचास । *(न०)* साढी आठसौ की संख्या । '८५०'.

**साढी चार सौ**—*(वि०)* चारसौ और पचास । *(न०)* साढी चारसौ की संख्या । '४५०'.

**साढी छ सौ**—*(वि०)* छः सौ और पचास । *(न०)* साढी छःसौ की संख्या । '६५०'.

**साढी तीन सौ**—*(वि०)* तीनसौ और पचास । *(न०)* साढी तीनसौ की संख्या । '३५०'.

**साढी नवसौ**—*(वि०)* नौ सौ और पचास । *(न०)* साढी नवसौ की संख्या । '९५०'.

**साढी पांचसौ**—*(वि०)* पांचसौ और पचास । *(न०)* साढी पांचसौ की संख्या । '५५०'.

**साढ़ी सात सौ**—*(वि०)* सात सौ और पचास । साढी सात सौ की संख्या । '७५०'.

**साढी सौ**—*(वि०)* एक सौ और पचास । डेढ़ सौ । *(न०)* साढी सौ की संख्या । '१५०'.

**साढ़ो**—*दे०* साड़ियो ।

**साढ**—*(न०)* असाढ़ का छोटा रूप । आषाढ़ मास ।

**साढ-साती**—*(ना०)* १. शनि के साढ़े सात वर्ष की पनोती । २. शनिग्रह की साढ़े सात वर्ष, साढ़े सात महीने या साढ़े सात दिन की अशुभ दशा । ३. बहुत बुरे दिन ।

साढा—(वि०) १. एक और उसका आधा। डेढ़। २. तीन से निन्यानवे की संख्या के आगे लगने वाले एक के आधे का नाम, जैसे—२१॥ या $21\frac{1}{2}$ साढ़ा इक्कीस; ५०॥ या $50\frac{1}{2}$ साढा पचास। इत्यादि। (सिर्फ एक की सख्या के साथ आधा लगने से उसकी संज्ञा 'डेढ' या 'डोढ' कहलाती है और दो के साथ लगने से 'अढी', 'अढाई' या 'ढाई' कहलाती है)। ३. पूरी सख्या (शतान्त) के साथ जुड़ा हुआ सौ का आधा (पचास), जैसे—३००+५०=३५० साढा तीनसौ; ७५० साढा सातसौ इत्यादि।

साढी—दे० साढा।

साढू—(न०) १. पत्नी की बहिन का पति। साली का पति। पत्नी का बहनोई।

साढूती—(ना०) साढू या साले की लड़की। भानजी।

साढूतो—(न०) साढू का लड़का। भानजा।

साण—(ना०) शस्त्रों की धार तेज करने का कुरंड आदि से बना हुआ लुहार का एक चक्राकार उपकरण। शान। शाण। सराण।

साणी—दे० सानी। सं० ३.

साणो—(न०) अनाज की कोठी का छेद जिसके द्वारा अनाज बाहर निकाला जाता है।

सात—(वि०) चार और तीन। (न०) सात की सख्या, '७'.

सातताळी—(ना०) बच्चों का एक खेल।

सात-पांच—(अव्य०) १. रोब, प्रभाव। २. चालाकी।

सात-पांच करणो—(मुहा०) १. रोब जमाना। २. अभिमान की बातें करना। ३. अभिमान करना। ४. चालाकी या चालाकी की बातें करना।

सात-पांच जमावणो—(मुहा०) दे० सात-पांच करणो।

सातपुड़ो—(न०) १. पगतली या हथेली मे होने वाला एक फोड़ा। २. सतपुड़ा का विख्यात पर्वत।

सातफेरा—(न०) पाणिग्रहण के बाद पति-पत्नी की सजोड़े की जाने वाली अग्नि की सात प्रदक्षिणाएँ। पाणिग्रहणोपरान्त साक्षीभूत अग्नि-देवता की वर-वधू द्वारा की जाने वाली सात परिक्रमाएँ।

सात-वीसी—(वि०) एकसौ चालीस।

सातम—(ना०) पक्ष की सातवीं तिथि। सप्तमी।

सातमो—(वि०) क्रम या गिनती में सातवें स्थान पर आने वाला। क्रम में छः के बाद पड़ने वाला।

सातवत—(न०) १. बलिभद्र। बलराम। २. यादव। ३. श्री कृष्ण का भक्त।

सातवारी—(वि०) सात वार की। (अव्य०) सात दिनों मे।

सातवों—दे० सातमो।

सात समंदर पार—(अव्य०) बहुत अधिक दूर। विदेश मे।

साता—(ना०) १. शांति। निरांत। २. सुख-शांति। ३. रोग-निवृत्ति। ४. स्वास्थ्य वृद्धि। ५. नैरोग्य-पृच्छा।

साती—(ना०) सात बिंदियों वाला ताश का पत्ता।

सातू—(न०) १. श्रावण शुक्ल पक्ष और भादों की कृष्ण पक्ष तीज पर सौभाग्य-वती स्त्रियों के व्रत के पारण के लिये

सेके हुए अनाज के आटे से बनाया जाने वाला एक विशेष प्रकार का मिष्ठान्न। सत्तू मे घी, खांड मिला कर बनाया जाने वाला लड्डू। २. सत्तू। शक्तु।

सातूं रिख—(न०) सप्तऋषि।

सातेइ कारण—(अव्य०) सभी प्रकार। सातों ही कारणो से। सभी कारणों से।

सातैं—(ना०) पक्ष का सातवाँ दिन। सातम। सप्तमी।

सातो—(न०) १. सात सुपारियो की ईकाई। २. विवाह के विभिन्न प्रसंगों या अवसरों पर समधी, समधिनों, नेगियों इत्यादि प्रत्येक को मांगलिक रूप मे बाँटी जाने वाली सात-सात सुपारियाँ। ३. सात का अंक, '७'.

सात्यो—दे० साथियो।

सात्विक—(वि०) १. सत्व गुण वाला। सतोगुणी। २. शुद्धात्मा। निष्कपट। ३. सत्वनिष्ठ। ४. शांत। ५. प्रामाणिक। ६. सद्‌गुणी। ७. सत्ववाला।

सात्विकज्ञान—(न०) सभी प्राणियों को एक दृष्टि से देखने का ज्ञान।

सात्विकभाव—(न०) अंतःकरण मे सत्त्व से उत्पन्न बाह्य आठ भाव या अंग-विकार। [स्तंभ, स्वेद, रोमांच, स्वर-भग, कंप (वेपथु), वैवर्ण्य, अश्रुपात और प्रलय (मूर्च्छा)] (साहि०)।

सात्रव—(न०) १. शत्रु। वैरी। दुसमी। २. शत्रुगण।

सात्रवट—(ना०) शत्रुता। दुश्मनी। वैर। वैराड़ो। दुसमणावट।

साथ—(न०) १. संगति। संसर्ग। २. सहवास। ३. संग। हेलमेल। ४. संगी। ५. सेवक। नोकरी। ६. सेना। ७. मनुष्यदल। ८ जाति। ९. सम्प्रदाय। १०. मेलजोल। घनिष्ठता। (अव्य०) १. सहित। २. से। ३. विरुद्ध। ४. प्रति। ५. द्वारा। ६. पूर्वक।

साथण—(ना०) साथिन। सहचरी। सहेली।

साथण-क्रोध—(ना०) अग्नि।

साथण-समीर—(ना०) अग्नि।

साथणी—दे० साथण।

साथरवाड़ो—(न०) मृतक के पीछे शोक मनाने को साथरी बिछा करके घर वालों के बैठने की जगह। सापड़।

साथरियो—(न०) १ फटा-पुराना बिछौना। २. घास का बिछौना। ३. साथरवाड़े का बिछौना।

साथरी—दे० सादड़ी।

साथरो—(न०) १. घास का बिछौना। २. किसी के मरने के बाद शोक प्रदर्शित करने को बिछौने बिछा कर बैठे रहने की प्रथा। ३. वह बिछौना जो मृत के प्रति सहानुभूति प्रदर्शित करने को आने वालो के लिये बिछाया हुआ रहता है। सापड़। ४. लाशों का ढेर। शव-समूह।

साथळ—(ना०) जाँघ। जंघा।

साथ-साथ—दे० साथो-साथ।

साथ ही—(अव्य०) १. सिवा। अतिरिक्त। २. और भी। ३. अपरंच।

साथियो—दे० सातियो।

साथी—(न०) मित्र। दोस्त। सखा। (वि०) १. साथ मे काम करने वाला सहचर। २. साथ मे रहने वाला। साथीड़ो।

साथीड़ो—(न०) साथी।

साथी-संगी—दे० साथी।

साथे—(अव्य०) १. साथ में। संगाथे। २. से। सामिल। भेळो।

साथो—(न०) १. साथ। संग। २. साथ में रहने या चलने का भाव।

साथो-साथ—(अव्य०) १. साथ में। २. साथ ही में। साथ का साथ। लगते हाथ। ३. एक ही साथ में।

साद—(न०) १. शब्द। ध्वनि। आवाज। २. पुकार। बाँग। ३. आर्त पुकार। ४. मरने वाले के पीछे चिल्लाकर किया जाने वाला रुदन। ५. गले का सुर।

सादगी—(ना०) १. सादापन। सरलता। सादाई। २. निश्छलता। निष्कपटता। ३. तड़क-भड़क, कृत्रिमता तथा आडंबर रहित।

सादबैठणो—(मुहा०) सर्दी लगके गले का बैठ जाना। आवाज में भोंडा तथा मंद हो जाना।

सादड़ी—(ना०) चटाई। साथरी।

सादणो—(क्रि०) १. साद देना। पुकारना। २. किसी को दिये कर्ज की किसी तीसरे व्यक्ति द्वारा चुकाने की जिम्मेवारी लेना।

सादत—(ना०) शहादत। गवाई। साक्षी।

साद-देणो—(मुहा०) १. पुकारना। आवाज देना। २. मृतक को रोना।

साद-बैठणो—(मुहा०) गले की आवाज का मोटा, भारी या कमजोर होना।

सादर—(अव्य०) आदर के साथ। सम्मान-पूर्वक।

सादवणो—(क्रि०) १. आवाज देना। पुकारना। २. याद करना।

सादाई—दे० सादगी। सादापणो।

सादाणा—दे० सादाना।

सादाना—(न०ब०व०) बाजे। वाद्य-समूह। विवाहादि की खुशी में बजने वाला बाजा। खुशी के बाजे। शादियाना।

सादापणो—(न०) सादापन। सादगी। सादाई।

सादाळो—(न०) १. रथ। २. योद्धा के बैठने का रथ। युद्धरथ।

सादी—(ना०) शादी। विवाह। (वि०) १. सीधी। सरल। २. कोरी। ३. साधारण बनावट की। ४. अकृत्रिम। ५. तड़क-भड़क से रहित।

सादूळ—(न०) शार्दूल। सिंह।

सादूळो—दे० सादूळ।

सादृश्य—(न०) सदृश्यता। समानता। तुल्यता। बराबरी।

सादो—(वि०) १. सादा। सीधा। सरल। २. कोरा। बेदाग। ३. बिना उलझन या झंझट का। ४. साधारण बनावट का। ५. जिसका कोई रंग न हो। ६. अकृत्रिम। ७. बनाव-सिंगार या तड़क-भड़क से रहित। ८. समझने में सरल। ९. भोला। मूर्ख।

साद्यंत—(वि०) आदि से अंत तक। सम्पूर्ण। पूरा।

साध—(न०) १. साधु। २. सज्जन। ३. एक जाति। ४. तीव्र या प्रबल आकांक्षा। ५. बहुत समय से चली आने वाली इच्छा। ६. गर्भवती स्त्री की इच्छा। दोहद। ७. गर्भवती स्त्री के छठे या सातवें महीने में मनाया जाने वाला एक उत्सव। गोद भराना। खोळ भराणो।

साधक—(वि०) १. साधना करने वाला। २. सिद्धि प्राप्त करने वाला। ३. किसी

बात या काम को साधने वाला। ४. सहायक। (न०) १. तपस्वी। २. योगी। ३. तांत्रिक।

साधण—दे० सावधण।
दे० साधाणी।
दे० साधन।

साधणो—(क्रि०) १. सिद्ध करना। साधना। २. पूरा करना। ३. अभ्यास करना। ४. निशान लगाना। ५. संतुलित या नियंत्रित करना। ६. वश में करना। ७. अपनी ओर मिलाना। ८. धातु में शुद्ध या परिष्कृत करना। शोधना। ९. प्रमाणित करना। १०. नकली को असली जैसा कर दिखाना।

साधन—(न०) १. आवश्यक, उपयुक्त या सहायक उपकरण, सामग्री या बातें आदि। २. औजार, हथियार आदि। ३. उपाय। युक्ति। ४. कारण। हेतु। ५. माध्यम या अभिकरण। ६. क्रिया सिद्धि के लिए उपाय, संयम-नियम अथवा पथ्य-परहेज इत्यादि। ७. वे वस्तुएँ जिनसे क्रिया सरल या संभव बने। ८. सहायता। ९. सिद्धि। १०. प्रमाण।

साधन-संपन्न—(वि०) १. साधनवाला। २. संपत्तिवाला। समृद्ध।

साधन-सामग्री—(ना०) साधन की सामग्री। साधन और सामग्री।

साधनहीण—(वि०) १. बिना साधन का। साधनरहित। २. दीन। गरीब।

साधना—(ना०) १. कार्य को सिद्ध करने की क्रिया। २. कार्य की सिद्धि। ३. निरंतर, नियमपूर्वक अभ्यास। ४. नित्य अनुष्ठान। ५. मनोयोगपूर्वक सतत कठोर प्रयत्न। ६. आराधना। ७. उपासना। ८. तपश्चर्या।

साधपणो—(न०) १. साधु बनने या होने का भाव। २. साधु के गुण। साधुता। ३. साधु के वेष। साधुपना। ४. सरलता।

साधर्मी—दे० सधर्मी।

साधव—(न०) १. साधु। संत। २. महात्मा। ३. त्यागी। साध। ४. सज्जन। ५. साधु जाति।

साधस—(न०) डर। भय।

साध-संगत—दे० साधु-संगति।

साधाणी—(ना०) १. स्त्री-साधु। साध्वी। २. साधु की स्त्री। साधण। ३. साधु जाति की स्त्री। ४. गृहस्थ जाति साधु की स्त्री।

साधार—(वि०) १. आधार युक्त। २. आधार वाला। ३. जिसका कुछ आधार हो। आधारपूर्वक।

साधारण—(वि०) १. मामूली। सामान्य। २. नहीं कम, नहीं अधिक। मध्यम। ३. जो सबके लिए समान हो। ४. सरल। सहज। ५. आम, सार्वजनिक।

साधारण-क्रिया—(ना०) १. क्रिया शब्द का वह रूप जो धातु के आगे 'णो' प्रत्यय लगने से बनता है, यथा—कर+णो=करणो। जा+णो=जाणो इत्यादि (व्या०)। २. शब्दकोश में लिखी जाने वाली क्रिया का साधित रूप। (व्या०) ३. अनिश्चयात्मक अर्थ सूचित करने वाले शब्द का क्रिया रूप। (व्या०)

साधारण गुण-धर्म—दे० साधारण धर्म।

साधारणतः—(अव्य०) साधारण तौर से। आम तौर पर।

साधारणतया—दे० साधारणतः।

साधारण धर्म—(न०) १.एक वर्ग के सभी पदार्थों में पाया जाने वाला गुण, धर्म, या सामान्य तत्व। २. साधारण अवस्था के कर्त्तव्य या कर्म। वह वाक्य।

साधारण वाक्य—(न0) एक कर्ता और एक क्रिया वाला वाक्य। जिसमें उप-वाक्य न हो (व्या०)।

साधारण सभा—(ना0) जिसमें संस्था के सभी सदस्य उपस्थित हों। आम सभा।

साधिकार—(अव्य0) १. अधिकारपूर्वक। २. आधिकारिक रूप से।

साधु—(न0) १. साधना द्वारा सिद्धि प्राप्त पुरुष। संत। त्यागी। साध। २. धार्मिक जीवन बिताने वाला संत व्यक्ति। ३. सदाचारी पुरुष। ४.संन्यासी महात्मा। ५. भला आदमी। सत्पुरुष। (वि0) १. सज्जन। भला। २. स्तुत्य। प्रशंसनीय। ३ उचित। योग्य। ४. उत्तम। ५. धार्मिक। ६. ईश्वरभक्ति-परायण। ७. शुद्ध। शिष्ट (भाषा)। (अव्य0) धन्य। शाबास। वाह-वाह।

साधुता—(ना0) १. साधु होने की अवस्था, गुण, भाव या धर्म। २. साधुओं का आचरण। ३. भलाई। नेकी। ४. सीधापन। ५. सज्जनता।

साधु-संग—(न0) साधु-संगति। सत्संगति।

साधु-संगति—दे० साधु-संग।

साधु-संत—(न0) साधु अथवा संत (समूह-वाचक)।

साधु-साधु—(अव्य0) वाह-वाह। धन्य-धन्य।

साध्य—(वि0) १. जो सिद्ध हो सके। सरल। सुगम। २. सिद्ध करने योग्य। ३. साधना योग्य। ४. जिसका उपाय या प्रतिकार संभव हो। (न०) साधना-विषय। साधना-योग।

साध्र—(ना0) १. लालसा। कामना। २. मनोभाव। कोड। ३. गर्भवती स्त्री की इच्छा। दोहद। साध।

साध्वी—(ना0) १. साधु स्त्री। साधाणी। २. साधु स्वभाव वाली स्त्री। ३. जैन साधु स्त्री। ४. पतिपरायण स्त्री। (वि०) १. शुद्ध आचरण वाली। २. पतिपरायणा। पतिव्रता। ३. शील-वती।

सान—(ना0) १. प्रतिष्ठा। इज्जत। २. शान। छटा। ठाट-बाट। तड़क-भड़क। ३. बुद्धि। अक्ल। ४. विवेक। ५. संकेत। इशारा। ६. स्वमान। ७. एक वात रोग, जिसमें अंग सुन्न हो जाता है। ८. शाण। साण। ९. शीतला रोग। चेचक की बीमारी।

सान-रो-झोलो—(न0) १. वात रोग का आक्रमण। २. सन्निपात। ३. शीतला रोग। चेचक की बीमारी।

सानाकानी—(ना0) परस्पर इशारेबाजी।

सानी—(ना0) १. संकेत। इशारा। २. आँख का इशारा। ३. ढोरों के लिये भूसा मिली हुई खली, ग्वार इत्यादि का पकाया हुआ खाद्य। बांटो। (वि०) १. बराबरी का। मुकाबिले का। जोड़-रो। २. समान। ३. द्वितीय। दूसरा।

सानु—(न0) १.पर्वत की चोटी। शिखर। २. पर्वत की समतल भूमि। शिखर पर का मैदान। ३. किनारा। छोर। ४. वन। ५. मार्ग।

सानुकूल—*(वि०)* अनुकूल। पूरी तरह से अनुकूल।

सानुनासिक—*(वि०)* जिसके उच्चारण में *नाक से ध्वनि निकलती है (अक्षर)।*

सानुनासिक व्यंजन—*(न०)* ङ, ञ, ण, न तथा म।

सानुनासिक-स्वर—*(न०)* अं।

सानुप्रास—*(वि०)* अनुप्रास सहित।

सानुभव—*(वि०)* अनुभवयुक्त। अनुभव सहित।

सानुमान—*(न०)* पर्वत। *(अव्य०)* अनुमान से।

सानुवाळ—*(न०)* पर्वत।

सानुस्वार—*(वि०)* अनुस्वार वाला। अनुस्वार सहित।

सानू—दे० सानु.।

सान्निध्य—*(न०)* १. निकटता। समीपता। २. एक प्रकार की मुक्ति।

सान्वय—*(वि०)* १. अन्वयवाला। २. वंश वाला।

साप—*(न०)* १. सर्प। साँप। भुजंग। २. शाप।

साप उतारणो—*(मुहा०)* साँप के जहर का असर (मंत्र-तंत्र से) दूर करना।

सापणी—दे० सरपणी।

सापणो—*(क्रि०)* १. शाप देना। दुराशिष देना। २. भला-बुरा कहना।

सापित—*(वि०)* जिसको शाप दिया गया हो।

सा-पुरस—*(न०)* सत्पुरुष। भला मनुष्य। साधु पुरुष।

सापेक्ष—*(वि)* १. किसी से अपेक्षा रखने वाला। अपेक्षावाला। २. किसी बात अथवा परिस्थिति के परिप्रेक्ष्य अथवा तुलना में। ३. जो विचार, निर्णय या आज्ञा की उपेक्षा में रुका या पड़ा हुआ हो (पेंडिंग)।

सापो—*(न०)* १. मरसिये की तर्ज में वृद्ध मृतक का गाया जाने वाला समधिनों द्वारा व्यंग्यात्मक विरुद। वृद्ध की मृत्यु पर स्त्रियों द्वारा गाया जाने वाला शोक-गीत। छेड़ो। धार। तियाणो। पल्लो लेणो। २. मृतक को रोना।

सापोळियो—*(न०)* १. साँप का बच्चा। २. छोटा साँप।

साफ—*(वि०)* १. स्वच्छ। निर्मल। सफा। २. शुद्ध। ३. स्पष्ट। विशद। ४. उज्ज्वल। ५. निष्कपट। निश्छल। ६. निष्कलंक। ७. सादा। कोरो। ८. समतल। ९. खाली। रिक्त। १०. जिसमें कोई झगड़ा टंटा न हो। ११. जो चुकता कर दिया गया हो (लेन-देन)। १२. कचरा रहित। *(अव्य०)* १. निश्चित रूप से। २. पूरी तरह। ३. बिलकुल। कतई।

साफ-दिल—*(वि०)* जिसके दिल में कपट न हो।

साफ-साफ—*(अव्य०)* स्पष्ट रूप से।

साफ-सुथरो—*(वि०)* १. स्वच्छ और सुन्दर। २. साफ किया हुआ।

साफ-सूफ—*(वि०)* १. बिना कचरे का। २. अच्छी तरह से साफ किया हुआ।

साफी—*(ना०)* १. चिलम की नली में लपेटा जाने वाला कपड़े का छोटा टुकड़ा। २. कंधे पर रखे जाता वाला रूमाल। ३. छानने का कपड़ा। गळणो। ४. मूल कीमत। ५. बिना नफे का भाव। *(वि०)* बिना कमीशन या दलाली का (भाव या कीमत)।

साफो—(न०) सिर पर लपेटा जाने वाला एक विशिष्ट व सुन्दर पहनावा। साफा। फेंटो। पोतियो।

साबण—दे० साबू।

साबत—(वि०) १. अखंड। अटूट। साबतो। २. समूचा। पूरा। ३. स्थिर। दृढ़। ४. दुरस्त। ठीक। साबुत।

साबतो—दे० साबत।

साबरमती—(ना०) राजस्थान और गुजरात की एक नदी का नाम।

साबळ—(न०) भाला।

साबास—दे० सँवास।

साबासी—दे० सँवासी।

साबिक—(वि०) पुराना। प्राचीन।

साबिक-दस्तूर—(न०) चलती आई हुई रीति। परम्परानुसार। पुराने रिवाज के अनुसार।

साबित—(वि०) १. प्रमाणित। सिद्ध। २ समूचा। पूरा।

साबुन—(न०) तेल कास्टिक सोडा इत्यादि के योग से बना एक रासायनिक पदार्थ जिससे (पानी की सहायता से) शरीर और कपड़े का मैल दूर किया जाता है।

साबू—दे० साबुन।

साबूगर—(न०) १. साबुन बनाने तथा बेचने वाला। २. एक मुसलमान जाति।

साबूत—(न०) १. स्वस्थ। नीरोग। २. मौजूद। ३. प्रचलित। चालू। ४. बिना टूटा हुआ। अखंड। साबत। साजो। (न०) सबूत। प्रमाण।

साबूती—(ना०) १. सबूत। प्रमाण। २. मजबूती। दृढ़ता।

साबूदाणा—(न०ब०व०) साबू के वृक्ष के गूदे से तैयार किये हुए दाने जो शीघ्र पाचक होने से रोगी को खिलाये जाते हैं और व्रत में फलाहार के रूप में भी खाये जाते हैं। साबूदाना। सागूदाणा।

साबूनी—(न०) एक व्यंजन। एक मिष्टान्न।

साभार—(वि०) आभार सहित। उपकार के साथ।

साभाव—(न०) स्वभाव। आदत। सुभाव।

साभिप्राय—(वि०) १. अभिप्राय सहित। २. अभिप्राय वाला। जिसका कुछ अभिप्राय या मतलब हो।

साभिमान—(वि०) अभिमान सहित।

साम—(ना०) १. खेत में हल चलाने के ऊपर सावर चलाने के बाद दूसरी बार हल चलाने की क्रिया। दूसरी बार की जाने वाली जुताई। २ सावर चलाने के बाद हल के चलाने से बनी रेखाएँ। ३. सामवेद। ४. गाये जाने वाले वेद मंत्र। ५. राजनीति के चार उपायों में से एक। मीठी बातें बनाकर के अपनी ओर मिलाने का उपाय या नीति। (साम, दाम, दंड, भेद)। ६. स्वामी। ७. पति। ८. श्रीकृष्ण। श्याम। (वि०) श्याम। काला।

सामखोर—(वि०) १. स्वामीभक्त। २. स्वामीद्रोही।

सामगरी—दे० सामग्री।

सामग्री—(ना०) १. उपयोगी सामान। किसी काम में उपयोगी अथवा साधन तरीके का सामान। २. आवश्यक सामान। असबाब। ३. साधन। उप-करण।

सामटो—दे० सौंवटो।

सामठो—दे० सांवटो।

सामण—(ना०) १. स्वामिनी। मालकिन। २. सामी (स्वामी) जाति की स्त्री। ३. सामी की स्त्री।

सामणी—(ना०) स्वामिनी।

सामत—(ना०) १. विपत्ति। दुर्दशा। २. बदकिस्मती। दुर्भाग्य। शामत।

साम-धरम—(न०) स्वामी-धर्म। स्वामी-भक्ति।

सामधरमाई—(ना०) स्वामी-भक्ति।

साम-धरमो—(ना०) १ स्वामी-भक्ति। २. स्वामी-भक्त।

सामध्रम—(ना०) १ स्वामी के प्रति अपने सेवा-धर्म को सत्यता से पालन करने वाला। २. स्वामी-धर्म। स्वामी-भक्ति।

सामने—(अव्य०) १. उपस्थिति में। २. मुकाबिले में। विरुद्ध। ३. प्रत्यक्ष। सामो। ४. आगे। समक्ष। सामां।

सामनो—(न०) १. मुकाबला। २. विरोध। ३. प्रतियोगिता। होड़।

सामरात—(न०ब०व०) 'समर' का बहुवचन रूप।

सामराथ—दे० सामर्थ्य।

सामरिक—(वि०) समर या युद्ध संबंधी।

सामर्थ—दे० सामर्थ्य।

सामर्थ्य—(ना०) १. कुछ करने की शक्ति। २. योग्यता। क्षमता। ३. बल। पराक्रम। ४. तेज।

सामयिक—(वि०) १. वर्तमान समय का। २. समय विषयक। ३. समय या परिस्थिति के अनुरूप।

सामयिक-पत्र—(न०) नियत समय पर निकलने वाला पत्र।

सामरथ—(ना०) १. शक्ति। सामर्थ्य। २. हैसियत।

सामरात—(न०) युद्ध।

सामरिक—(वि०) समर संबंधी।

सामळ—(वि०) श्यामल। सांवला। सांवळो।

सामळियो—(न०) श्रीकृष्ण। (वि०) काला। श्यामल।

सामलो—(वि०) १. सामने का। सामने वाला। २ मुकाबले वाला। प्रतिस्पर्धी।

सामळो—(न०) सांवला। श्रीकृष्ण। (वि०) १. श्यामल। थोड़ा काला। २. काला। काळो। सांवळो।

सामवेद—(न०) गेय मंत्रों वाला तीसरा वेद।

सामंग—(वि०) श्याम अंग वाला। श्यामांग। (न०) तलवार।

सामंत—(न०) १. सौ सैनिकों से अकेला युद्ध करने वाला वीर सैनिक। २. सैनिक। ३. सरदार। जमींदार। ४. वीर योद्धा।

सामंतवाद—(न०) सामंतों, जमींदारों द्वारा जमीन, संपत्ति इत्यादि के एकाधिकार एवं शोषण पर आधारित राज्य-व्यवस्था।

सामंतशाही—(ना०) राजाशाही। एकतंत्र राज्य।

सामंद—(न०) समुद्र।

सामंद्र—(न०) समुद्र।

सामाजिक—(वि०) १. समाज संबंधी। २. समाज का। ३. सारे समाज से संबंध रखने वाला।

सामान—(न०) १. सामग्री। उपकरण। २. चीज वस्तु। ३. असबाब।

**सामानामा**—*(अव्य०)* बराबर। सरीखा।

**सामान्य**—*(वि०)* १. जिसमें कोई विशेषता न हो। साधारण। मामूली। २. किसी जाति या प्रकार की सब वस्तुओं में पाया जाने वाला एकसा गुण। ३. सार्वजनिक। आम। ४. जो अपनी साधारण अवस्था या स्थिति में हो। *(न०)* १ समानता। बराबरी। २. एक जाति या वर्ग की वस्तुओं का समान या साधारण गुण धर्म।

**सामान्यतया**—*(अव्य०)* सामान्यतः। साधारण तौर पर। मामूली तौर से।

**सामायक**—दे० समाई, ३, ४.

**सामिणी**—*(ना०)* स्वामिनी। मालकिन।

**सामी**—दे० स्वामी। दे० सामने।

**सामो-छाती**—*(अव्य०)* १. सामने। सम्मुख। २. हिम्मत से। साहसपूर्वक।

**सामी-धरम**—दे० सामधरम।

**सामीनाई**—*(ना०)* बराबरी। तुल्यता।

**सामीनो**—*(वि०)* १ समवयस्क। हम-उम्र। २. बराबर।

**सामीप्य**—*(न०)* १. समीपता। निकटता। नैड़ापणो। नैड़ापो। २. मुक्ति के चार प्रकारों में से एक। ३. ईश्वर के समीप होने की स्थिति।

**सामुदायिक**—*(वि०)* समुदाय का। सामूहिक।

**सामुद्रिक**—*(न०)* १. वह विद्या जिसके द्वारा मनुष्य के शारीरिक चिन्हों, विशेषतः हथेली-रेखाओं को देखकर शुभाशुभ फल बताये जाते हैं। २. इस विद्या का जानकार। *(वि०)* समुद्र संबंधी।

**सामुहाँ**—*(अव्य०)* १. सामने। सम्मुख। साम्हो। २. आगे।

**सामुहे**—दे० सामुहाँ।

**सामुहो**—*(न०)* १. अग्रभाग। सामना। २. मुकाबला। ३ प्रतियोगिता।

**सामेळो**—*(न०)* १. कन्या पक्ष के स्त्री-पुरुषों की ओर से गाजे-बाजे और मंगल गीतों से बरात की अगवानी या स्वागत करने की एक विधि और प्रथा। अगवानी। २ अगवानी का मंगल-कलश जिसे दूल्हे की सासू सिर पर उठाकर दूल्हे का स्वागत करती है। ३. बाजे-गाजे के साथ जुलूस बनाकर आगंतुक के सामने आकर स्वागत करना।

**सामो**—*(न०)* १. सामान। २. फलाहार का एक वन्य अनाज। साँवाँ।

**साम्यवाद**—*(न०)* मार्क्स द्वारा चलाया हुआ एक सिद्धान्त, जिसके अनुसार ऐसे समाज की स्थापना, जिसमें शोषण की समाप्ति, उत्पादन साधनों पर सामाजिक स्वामित्व, सबको विकास की समान सुविधाएँ, सरकार की सम्पत्ति पर सबका समान अधिकार एवं वर्ग-भेद न हो।

**साम्यवादी**—*(वि०)* साम्यवाद सिद्धान्त को मानने वाला।

**साम्राज्य**—*(न०)* वह बड़ा राज्य जिसके आधीन बहुत से देश हों। सार्वभौम राज्य। महाराज्य।

**साम्हाँ**—*(अव्य०)* सम्मुख। सामने। संमुख।

**सायक**—*(न०)* बाण। तीर।

**सायण**—*(न०)* चारों वेदों और ब्राह्मण ग्रंथों आदि का वह प्रसिद्ध भाष्यकार। सायण माधव।

**सायत**—दे० सायद। *(न०)* सुसमय।

सायद—(अव्य०) १ कदाचित। शायद। २. संभव है। कदाच। कदास।

सायदी—(ना०) साक्षी। गवाही। शहादत।

सायधरण—(ना०) पत्नी। विवाहिता स्त्री। धण। साधण।

सायब—दे० साहब।

सायबरणी—दे० सायबाणी।

सायबाणी—(ना०) १. पत्नी। २. लोकगीतों की एक नायिका। ३. उच्च कुल की स्त्री।

सायबी—दे० साहबी।

सायबो—दे० साहबो।

सायर—(न०) १. सागर। समुद्र। २. सहेली। सँवर। ३. स्त्री। पत्नी। ४. माल की आवक-जावक पर कर वसूल करने वाला एक सरकारी विभाग। महकमा-सायर। ५. जाने-आने वाले माल पर लिया जाने वाला कर। ६. कवि। शायर। ७. बुद्धि। (वि०) १. बुद्धिमान। समझदार। २. सज्जन। ३. सरल। सीधा। ४. सरल स्वभाव का। भोला। ५. गंभीर।

सायर-थाणो—(न०) आने-जाने वाले माल पर कर वसूल करने की सरकारी चौकी। सायरथाना।

सायरी—दे० शायरी।

सायल—(न०) १ न्यायालय में प्रार्थनापत्र देने वाला। २. प्रार्थना करने वाला। ३. प्रश्नकर्त्ता। ४. उम्मीदवार। ५. फकीर। ६. भिखारी। मगतो।

सायलान—(न०) 'सायल' का बहुवचन।

सायं—(ना०) संध्या। शाम। सांझ।

सायंकाल—(न०) संध्याकाल। सांझ।

सायं-प्रातः—(अव्य०) सुबह-शाम। सवार-सांझ।

सायं-प्रार्थना—(ना०) संध्या समय की प्रार्थना। संध्यावंदन। सांझवांदणो।

सायं-भोजन—(न०) व्यालू। व्याळू।

सायं-संध्या—(ना०) सूर्यास्त के समय की जाने वाली संध्या।

सायुज्य—(न०) १ पूर्ण मिलन। मिलकर एक हो जाना। २. मुक्ति का एक भेद।

सायुज्य-मुक्ति—(ना०) ऐसी मुक्ति जिसमें अपने इष्टदेव के साथ तारतम्य का अनुभव हो। आत्मा का परमात्मा में अभेद विलय। मुक्ति के चार प्रकारों में से एक।

सार—(न०) १ तत्व। २. मूलभाग। ३. सत्त। कस। निचोड़। ४. यथार्थ बात। ५. बात का सारांश। ६. तात्पर्य। निष्कर्ष। ७. निगाह। सम्हाल। देखभाल। सुधि। ८. मज्जा। ९ शक्ति। १०. तलवार। ११. लोह। १२ फौलाद। १३. हीरा। १४. खबर। १५. चौपड़ की गोटी। सारी। १६ फल। परिणाम। १७. मलाई। थर। १८. मक्खन। माखण। १९. चंदन। २०. सहाय। मदद। २१. लाभ। २२. घृत। २३. सुराख। (वि०) १. उत्तम। २. दृढ़। (ना०) १. सुराख करने का औजार। सियार। २. प्रीति। ३. सुख। ४. याद। स्मृति। ५. होश।

सारक—(वि०) रेचक। दस्तावर।

सारखी—(वि०) समान। सरीसी। सरीखी।

सारखो—(वि०) १. सदृश। समान। सरीसो। सरीसो। २. एक सरीसा। ३. बराबर।

सारग्राही—(वि०) सार ग्रहण करने वाला।

सारज—(न०) एक प्रकार का वस्त्र। सरज।

सारझकोळा—(न०) युद्ध। लड़ाई।

सारड़ी—(ना०) सुराख करने का औजार। छोटा बरमा। स्यार।

सारण—(ना०) १. बैलों द्वारा कुएं में से चरसा निकालते समय उनके चलने के लिये बनाया जाने वाला मार्ग। २. टीबा। धोरो। (वि०) १. काम बनाने वाला। २. निभाने वाला। (न०) ३. रास्ता। ४. नहर।

सारणा—(न०ब०व०) १. मसालेदार व्यंजन। तेंतीस प्रकार के पकवान। पक्वान्न, मिष्टान्नादि (बत्तीस भोजन नै तेतीस सारणा)।

सारणी—(ना०) १. तालिका। कोष्ठक। बहुत से खाने, कोठे या स्तम्भ युक्त कागज। टेबल। २. रेलगाड़ी के स्टेशनों पर ठहरने, छूटने इत्यादि का ब्योरा देने वाली पुस्तिका। समय-सारिणी। टाइम टेबल। ३. नाली। ४. नहर। माळी।

सारणो—(क्रि०) १. बनाना। काम बनाना। २. सिद्ध करना। तैयार करना। ३. मरम्मत करना। दुरुस्त करना। ४. खेंचना। ५. पार लगाना। ६. याद करना। सम्हालना। ७. आंख में अजन-काजल लगाना। ८. श्राद्ध करना। सराना।

सारत—(न०) १. देखरेख। सार-सम्हाल। २. होश-हवास। सुधबुध। ३. देखरेख की जिम्मेवारी। ४. स्मृति। याद। ४. वृद्ध या बीमार की सार-सम्हाल। ६. ध्यान। खबर। ७. संकेत। इशारा।

सारथक—(वि०) १. सार्थक। अर्थसहित। २. सफल।

सारथी—(न०) रथ हांकने वाला। सागड़ी।

सारद—दे० सारदा।

सारद-माता—दे० सारदा।

सारदा—दे० शारदा।

सारदूल—दे० शार्दूल।

सारधू—(ना०) बेटी। पुत्री। डीकरी। डोकरी।

सार-भाग—(न०) १. वस्तु का मुख्य अंश। २. अच्छा भाग। सारांश।

सारभूत—(भू०कृ०) सार रूप में स्थित। (वि०) १. सर्वोत्तम। श्रेष्ठ। २. सार-रूप।

सारमणी—(ना०) झाड़ू। बुहारी। सोहनी। सावरणी।

सारमणो—(न०) १. भंगी का झाड़ू। २. बड़ा झाड़ू। बुहारो। सावरणो।

सारमेक—(न०) स्वान। कुत्ता। कूतरो।

सारमेय—दे० सारमेक।

सार-रूप—(न०) संक्षिप्त आकार। (वि०) संक्षिप्त। (अव्य०) संक्षिप्त रूप में। (न०) तत्त्व वस्तु।

सार-रो-कोट—(वि०) लोहे के समान दृढ़ शरीर वाला। अत्यन्त दृढ़। (न०) १. लोहे का कोट या परकोटा। २. युद्ध। ३. युद्धस्थल।

सार-वार—(ना०) १. सेवा-चाकरी। २. देखरेख। सम्हाल। निगरानी। सार-समाळ।

सारविद—(न०) शिव।

सारस—(न०) जलाशयों के पास रहने वाला लंबी टाँगों वाला एक पक्षी।
सारसड़ी—(ना०) मादा सारस। सारसी।
सारस-प्रिया—(ना०) सारसी। सारस की मादा।
सार-संग्रह—(न०) कथानक, बातों इत्यादि का संक्षिप्त संग्रह।
सार-संभाळ—(ना०) देखभाल। देखरेख। सारवार।
सारसी—(ना०) १. क्रीड़ा। आमोद-प्रमोद। २. सारस की मादा।
सारसुत—(न०) १. एक ब्राह्मण उपजाति। (वि०) सरस्वती से संबद्ध। दे० सारस्वत।
सारसुता—(ना०) यमुना। जमुना।
सारसुती—(ना०) सरस्वती।
सारसो—दे० सारखो।
सारस्वत—(वि०) १. सरस्वती संबंधी। २. सारस्वत प्रदेश का। ३. सरस्वती या विद्या से संबंधित। (न०) १. सरस्वती नदी के किनारे के एक प्रदेश का नाम। २. इस प्रदेश के निवासी। ३. इस प्रदेश में रहने वाले यहां वहां से अन्य प्रदेशों में फैले हुये ब्राह्मण। ४. एक ब्राह्मण उपजाति। ५. सरस्वती का उपासक। ६. साहित्यकार।
सारहीण—दे० सारहीन।
सारहीन—(वि०) १. तत्व रहित। २. सत रहित। ३. शक्ति रहित। निर्बल। ४. परिणाम रहित।
सारंग—(न०) १. विष्णु का धनुष। २. चंद्रमा। ३. एक प्रकार का मृग। ४. मृग। ५. बिजली। ६. मेघ। ७. एक रागिनी। ८. एक वाद्य। ९. शंख। १०. बाज। श्येन। ११. मोर। १२. सूर्य। १३. भौंरा। १४. हंस। १५. कमल। १६. कपूर। १७. घोड़ा। १८. हाथी। १९. सिंह। २०. सर्प। २१. पक्षी। २२. खंजन। २३. कोयल। २४. कबूतर। २५. चातक। २६. पानी। २७. बाण। २८. दीपक। २९. रात्रि। ३०. स्त्री। ३१. मेढ़क। ३२. केश। बाल। ३३. स्वर्ण। ३४. भूमि। ३५. कामदेव। ३६. कुच। स्तन। ३७. कागज। पत्र। ३८. शोभा। छटा। ३९. कांति। ४०. आकाश। ४१. पर्वत। ४२. देवता। ४३. बदर। ४४. तलवार। ४५. दर्पण। ४६. समुद्र। ४७. एक छंद। ४८. एक प्रसिद्ध कवि का नाम जिसने राजस्थानी के प्रसिद्ध ग्रंथ 'क्रिसन रुकमणी री वेली' पर 'सुबोधमंजरी' नाम की टीका लिखी थी। यह कवि जालोर में हुआ था। परन्तु यह टीका उसने पालणपुर में वि० सं० १६७८ में लिखी थी। सारंग राजस्थानी। (मारवाड़ी भाषा) का मर्मज्ञ कवि था। (वि०) १. रंगीन। २. चितकबरा। ३. सुन्दर।
सारंगधर—(न०) १. विष्णु। २. राम।
सारंगधरण—दे० सारंगधर।
सारंगपाणि—(न०) १. विष्णु। २. राम।
सारंगलोचना—(वि०) मृगनयनी। हरिणाक्षी।
सारंगियो—(वि०) सारंगी बजाने वाला।
सारंगी—(ना०) १. एक प्रसिद्ध ततुवाद्य। २. हरिणी। मृगली। मिरगली। ३. सारंग धनुषधारी श्रीराम।
सारासार—(न०) १. सार और असार। २. अच्छा और बुरा।
सारांश—(न०) १. तात्पर्य। मतलब। निष्कर्ष। २. संक्षेप। सार। ३. भावार्थ। ४. परिणाम। नतीजा। ५. संक्षिप्त मय या कथन।

सारि—(ना०) १. घी। घृत। २. गोटी। सारी। (वि०) १. शतरंज, चौपड़ खेलने वाला। २. जुआ खेलने वाला।
सारिका—(ना०) मैना पक्षी।
सारिखो—(वि०) समान। सदृश।
सारी—(ना०) १. चौपड़ खेलने की गोट। गोटी। पासा। २. मैना। सारिका। (वि०ना०) समस्त। सब।
सारीखो—(वि०) १. एक समान। बराबर। २. समवयस्क।
सारीस—(वि०) समान।
सारीसो—दे० सरीखो।
सारू—(ग्रव्य०) १. वास्ते। लिये। २. करने के लिये। (न०) १. परिमाण। २. मैना। सारिका। (वि०) अच्छा। भला।
सारूप्य—(न०) १. समानता। सरूपता। एकरूपता। समान रूप वाला हो जाना। २. वह मुक्ति जिसमें भक्त अपने उपास्य देव का रूप प्राप्त कर लेता है।
सारैं—(ग्रव्य०) वश में। अधिकार में।
सारो—(न०) अधिकार। वश। (ग्रव्य०) १. सब। समस्त। २. ठीक।
सार्थ—(न०) १. वणिकों का एक वर्ग। २. व्यापारिक माल। ३. समूह। झुंड। ४. काफिला। (वि०) १. अर्थ, उद्देश्य या प्रयोजन से युक्त। अर्थ सहित। २. उपयोगी। हितकर। (ग्रव्य०) १. मतलब। स्वार्थ। २. धनमाल सहित।
सार्थक—(वि०) १. अर्थ सहित। सार्थ। २. सफल। ३. उपकारी। गुणकारी।
सार्थकता—(ना०) १. सार्थक होने की अवस्था, गुण या भाव। २. सफलता।
सार्थपति—(न०) व्यापारी। वणिक।
सार्थवाह—दे० सार्थपति।
सार्वजनिक—(वि०) सब लोगों से संबंधित। सब लोगों का। आम।
सार्वभौम—(न०) १. चक्रवर्ती राजा। संपूर्ण पृथ्वी का स्वामी। २. हाथी। (वि०) १. सब देशों से सम्बद्ध। अखिल भूमण्डल विषयक। २. सर्व सत्ता सम्पन्न।
साल—(न०) १. शाल। दुशाला। २. वर्ष। बरस। ३. खाट के पाये का चौकोर सुराख। ४. छेद। सुराख। ५. एक वृक्ष। ६. पीड़ा। दुख। ७. चुभन। कसक। ८. अड़चन। रुकावट। बाधा।
साळ—(ना०) १. शाला। २. बरंडा। बरामदा। ३. एक प्रकार का धान। शालि। चावल। ४. वह स्थान जहाँ वस्त्र बुनने का औजार (करघा) लगा हो। वस्त्र बुनने का स्थान। ५. वस्त्र बुनने का औजार या करघा।
साळगराम—(न०) गंडकी नदी में से प्राप्त काले पत्थर की गोल बटियां जिसे विष्णु के रूप में पूजते हैं। शालिग्राम।
सालगिरह—(ना०) जन्म दिन। वर्षगांठ। बरसगांठ।
सालड़ो—दे० सांदड़ो।
सालणो—(न०) १. साग। सब्जी। २. रसेदार तरकारी। ३. मांस की तरकारी। सालन।
सालणा—(न०ब०व०) सभी प्रकार के व्यंजन (बत्तीस भोजन नै तैंतीस सालणा)।
सालणो—(क्रि०) १. सलना। दुख होना। २. कष्ट पाना। ३. कष्ट देना। ४.

खाट के पायो मे ईस और ऊपलो को बिठाने के लिये चौकोर सुराख बनाना। ५. सुराख करना।

सालभर—(अव्य०) पूरा वर्ष। आखो बरस। वर्ष भर।

सालम—(अव्य०) चिरायु। (वि०) १. अखंड। २. पूरा। पूर्ण। सालिम। (न०) एक कंद।

सालम-मिसरी—(ना०) एक पौष्टिक कंद। सुधामूली। सालम मिस्री।

सालमिली—(न०) गरुड़। सेंमल का वृक्ष। शाल्मली।

साळर—(न०) एक वृक्ष तथा उसकी लकड़ी।

सालरस—(न०) सालवृक्ष से निकलने वाला रस। राल।

सालवार—(अव्य०) वर्ष अनुक्रम से। बरसवार।

सालवाहन—(न०) शालिवाहन राजा जिसने शक सम्वत् चलाया था।

साळवी—(न०) १. वस्त्र बुनने का काम करने वाला, बुनकर। शालिक। बण-कर। २. एक जाति।

सालस—(वि०) १. भला। अच्छा। सालिस। २. विनयी। सैणो। ३. तीसरा। तृतीय। तीजो। (न०) पंच। मध्यस्थ।

सालसपणो—(न०) भलाई। भलपण। सालसाई।

सालसाई—दे० सालसपणो।

सालसो—(न०) खून साफ करने की एक औषधि। सालसा।

सालाणो—(वि०) सालाना। वार्षिक। सालियाणो।

सालाना—दे० सालाणो।

सालार—(न०) १. सेनापति। २. सरदार। नायक। ३. नेता। ४. मार्गदर्शक। ५. अगुआ।

सालार-जंग—(न०) सेनापति। सालारे-जंग।

साळा-सहेली—(ना०) साले की पत्नी। सरहज। साळासेली।

साळासेली—दे० साळासहेली।

साळाहेली—दे० साळासहेली।

साळिगराम—दे० साळगराम।

सालियाणं—(अव्य०) साल भर में। एक वर्ष मे।

सालियाणो—दे० १. सालाणो। २. एक साल का वेतन। ३. एक साल के वेतन की रकम। ४. भारत सरकार द्वारा राजाओं को राज्यों के बदले मे दिया जाने वाला प्रिवीपर्स।

सालियाना—दे० सालाणो।

साळी—(ना०) १. पत्नी की बहिन। २. एक गाली।

सालुर—(न०) मेंढक। दादुर। मींडको। डेडरियो।

सालुरणो—(क्रि०) मेंढक का टर्र-टर्र बोलना।

सालुळणो—(क्रि०) १. फूंक से बजने वाले बाजे का शब्द होना। २. मेंढक का टर्र-टर्र करना। सालुरणो। ३. धीरे-धीरे चलना। ४. समूह का शिस्टबद्ध चलना। ५. समूह का एक साथ चलना। ६. चलना। ७. उलटना। ८. रेंगना।

साळू—(न०) १. स्त्रियों के ओढ़ने का लाल रंग का एक वस्त्र। २. किसी वस्तु की तीखी नोक। शल्य। ३. लाल रंग का

एक कपड़ा । ४. लंबी वस्तु का तीक्ष्ण छोर । ५. चमड़े की रस्सी ।

साळूड़ो—दे० साळू सं० १.

सालूर—(न०) मेंढक । डेडरो ।

सालूरी—(ना०) मेंढकी । डेडरी । मींडकी ।

साळेवड़ो—दे० सळेवड़ो ।

सालो—(न०) १. खलिहान । खळो । २. पराल में अनाज निकालने और ऋणदाता को अनाज देने की क्रिया ।

साळो—(न०) १. पत्नी का भाई । २. एक गाली ।

सालोक्य—(न०) १. मोक्ष के चार प्रकारों में से एक । २. वह मुक्ति जिसमे प्राणी भगवान के लोक को प्राप्त होता है । भगवद् लोक मे लीन कर देने वाली एक मुक्ति ।

साळोतर—दे० शालिहोत्र ।

साळोतरी—दे० शालिहोत्री ।

साळोत्री—दे० शालिहोत्री ।

सालोसाल—(अव्य०) प्रतिवर्ष । हर साल । बरसो बरस ।

साल्ह—दे० साल्ह कुँवर ।

साल्ह-कुँवर—(न०) प्रसिद्ध ग्रन्थ 'ढोला-मारू-रा-दूहा' मे वर्णित तथा वैवाहिक लोकगीतों मे गाया जाने वाला सुन्दर, रसिक और सर्व विदित नायक 'ढोला' का वास्तविक नाम ।

साव—(न०) १. स्वाद । जायका । सवाद । २. आनंद । मजा । ३. अपनी बात की दूसरे को होने वाली प्रतीति और आनंद । ५. बच्चा । बालक । ६. पुत्र । ७. शेर का बच्चा । (अव्य०) सर्वथा । बिलकुल । समूचो ।

सावक—(न०) १. पशु या पक्षी का बच्चा । शावक । २. शेर का बच्चा । ३. बच्चा । ४. श्रावक । जैन धर्म का अनुयायी । जैनी ।

सावकर्ण—(न०) १. काले कानों वाला सफेद घोड़ा । श्यामकर्ण । २. वह सफेद घोड़ा जिसके कान काले और उनकी नोकें (कनौती) परस्पर मिली रहती हैं । ३. वह सफेद घोड़ा जिसके कान और पूंछ काले होते है ।

सावकाश—(अव्य०) १. फुरसत से । अवकाश मिलने पर । २. सुभीते से । (न०) अवकाश । छुट्टी ।

सावकी—(ना०) सौत । माँईमाँ । (वि०) सौत की । अपर माता की (पुत्री) ।

सावको—(वि०) सौत का । अपर माता का (पुत्र) ।

सावचेत—(वि०) १. सावधान । सचेत । २. होशियार । सतर्क । हुँसियार ।

सावचेती—(ना०) सावधानी । सतर्कता । हुंसियारी । होशियारी ।

सावज—(न०) १. सिंह का बच्चा । २. सिंह ।

सावजळ—(न०) भाला ।

सावज-सूरो—(वि०) सिंह के समान शूरवीर ।

सावजोग—(वि०) १. दृढ़ । मजबूत । सेंठो । २. जो टूटा-फूटा नहीं हो । अखंड । अटूट । साजो । ३. सुन्दर । फूटरो । दे० शाहजोग ।

सावज्ज—दे० सावज ।

सावझड़ो—(न०) एक डिंगल गीत छंद ।

सावट्ट—(न०) १. जैसलमेर के पास निकलने वाला एक रंग-बिरंगा पत्थर । २. एक प्रकार का लाल रंग का मूल्यवान रेशमी कपड़ा । ३. विवाह के

समय वर पक्ष की ओर से वधू के लिये भेंट किये जाने वाले विशेष वस्त्र।

सावटू वेस—दे० सावटू सं० ३.

सावण—(न०) १. श्रावण मास। सावन। २. शकुन। सवण। सुकन।

सावणू-साख—(न०) बरसाती फसल। खरीफ।

सावध—दे० सावधान।

सावधान—(वि०) सावचेत। होशियार। जाग्रत। हुंसियार।

सावधानता—दे० सावधानी।

सावधानी—(ना०) सतर्कता। सावचेती। होशियारी। हुंसियारी।

सावयव—(न०) मुक्ति के चार प्रकारों में की एक। सारूप्य मुक्ति। (वि०) अवयव सहित।

सावर—(न०) १. हल चलाये हुए खेत को समतल करने का एक उपकरण। खावर। २. सावर चलाने की क्रिया। ३. एक औजार। ४. अपराध। ५. पाप। ६. लोध्र वृक्ष। (ना०) बरछी।

सावरणी—(ना०) झाड़ू। सारमणी। बुहारी।

सावरणो—दे० सारमणो।

सावरत—(वि०) १. लाल। २. रक्तरंजित। ३. ढका हुआ। सावृत। ४. ढक्कन सहित। साव्रत। ५. पत्र-पुष्प युक्त। (न०) १. सूर्य। २. शिव। ३. जनेऊ। ४. माला। हार। ५. शंख। ६. दोनों ओर।

सावळ—(वि०) ['कावळ' का उलटा] ठीक। अच्छा। (अव्य०) भलीभाँति। अच्छी प्रकार।

सावळसर—(वि०) १. ढंग का। २. अच्छा। ३. अनुकूल। फबतो। (अव्य०) १. ढंग से। २. अच्छा सा। ३. ठीक सर। ४. भलीभाँति।

सावळसूत—दे० सावळसर।

सावळियार—दे० सावळियाळ।

सावळियाळ—(वि०) ['कावळियाळ' का उलटा] १. अच्छे आचरण वाला। नेक। भला। २. विनम्र। ३. व्यवहार कुशल। ४. सरल स्वभाव का।

साव-सराधी अमावस—(ना०) सर्व श्राद्ध अमावस्या। आश्विन मास की अमावस्या।

साव-सामने—दे० साव सामां।

साव-सामां—(अव्य०) बिलकुल सामने।

साव-सामी—दे० साव सामां।

सावंत—दे० सामंत।

सावित्ति—दे० सावित्री।

सावित्री—(ना०) १. गायत्री। २. सरस्वती। ३. सूर्य की किरण। ४. सूर्य की पुत्री। ५. ब्रह्मा की पत्नी। ६. यमुना नदी। ७. सती-साध्वी। ८. सधवा स्त्री। ९. सत्यवान की पत्नी, जो अपने सतीत्व के कारण प्रसिद्ध है। १० गायत्री मंत्र। ११. आँवला। १२. गायत्री।

सावित्री-व्रत—(न०) जेठ मास में पति की दीर्घायु के लिये स्त्रियों द्वारा किया किया जाने वाला एक व्रत। सौभाग्य की रक्षा के लिए स्त्रियों द्वारा किया जाने वाला वट-सावित्री व्रत।

सावेव—दे० सावयव।

सावो—दे० साहो।

सावो-सूभणो—(मुहा०) १. विवाह का शुभ दिन होना। २. पाणिग्रहण के दिन ज्योतिष के अनुसार वर-वधू के ग्रह, लग्न आदि का अनुकूल होना।

सांव्रत—(वि०) पत्र-पुष्प युक्त। फूल पत्तों से युक्त।

साष्टांग—(वि०) आठों अंगों सहित।

साष्टांग प्रणाम—(न०) जमीन पर औंधे लेट कर, सिर, हाथ, छाती, पैर, आँख, जाँघ, मन और वाणी से किया जाने वाला प्रणिपात।

साष्टांग-योग—(न०) वह योग जिसमें यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान तथा समाधि आठों अंग हों।

सास—(न०) १. श्वास। साँस। दम। २. जीव। प्राण। ३. पति या पत्नी की माता। सासु।

सास उपड़णो—(मुहा०) मृत्यु के समय (पहले) श्वास का खूब जोर से चलना।

सास-उसास—दे० सासोसास।

सास-खाणो—(मुहा०) विश्राम करना। थकावट दूर करना। थाक खाणो।

सास-खावणो—दे० सास खाणो।

सास चढणो—(मुहा०) दम चढ़ना। दम की बीमारी होना।

सासण—दे० सांसण। दे० शासन।

सासणो—(क्रि०) १. शासन करना। २. संधान करना। ३. सम्हालना। तैयार होना। सँभलना। ४. सम्हलाना। तैयार करना। ५. सम्हालना। गिरने नहीं देना। संभालना। ६. जिम्मेवारी लेना। भार ऊपर लेना।

सासतर—(न०) १. शास्त्र। २. विधि। रीति।

सासतर करणो—(मुहा०) विधि करना। रीति का पालन करना। रीति को जैसे-तैसे नाम मात्र से संपन्न करना।

सासतीक—(क्रि०वि०) १. निरंतर। २. लगातार। सदा।

सासतो—(वि०) १. शाश्वत। २. निरंतर।

सासत्र—दे० शास्त्र।

सासन—दे० शासन।

सासनभ—(न०) पवन। वायु।

सासरवाड़ो—(न०) ससुराल। सासरो।

सासरिया—(न० ब० व०) ससुराल का कुटुम्ब-परिवार। ससुराल वाले।

सासरियो—(न०) १. ससुराल। सासरो। २. सासरे वाला।

सासरो—(न०) ससुराल। सासरो।

सासा—(ना०) श्वास। साँस। सास।

सासु—(ना०) पति या पत्नी की माता। सास।

सासुजायी—(ना०) १. पत्नी। २. ननद। भगव।

सासुजायो—(न०) १. पति। साला। साळो। २. पत्नी का भाई।

सासू-री-जायी—दे० सासु जायी।

सासू-रो-जायो—दे० सासु जायो।

सासोसास—(न०) श्वासोच्छ्वास। श्वास लेना और छोड़ना।

सास्तर—दे० शास्त्र।

साह—(वि०) १. भला। २. साधु। सज्जन। ३. साखवाला। प्रतिष्ठित। ४. साहुकार। (न०) १. सज्जन पुरुष। २. बादशाह। ३. साहूकार। ४. धनी।

साहजादी—दे० शाहजादी।

साहजादो—दे० शाहजादो।

साहजोग—(अव्य०) १. हुंडी का एक पारिभाषिक शब्द। साहूकार जोग। २. हुंडी लेकर आने वाला वह साहूकार व्यक्ति जिसे हुंडी में अंकित रुपये चुकाये

जाते है। ३. जिसका नाम लिखा गया हो, उसी साहूकार (सही) व्यक्ति को मिले (हुंडी के रुपये)। नाम जोग। ४. वास्तविक व्यक्ति को। अधिकारी या वास्तविक व्यक्ति का पहचान करके। (वि०) १ प्रतिष्ठित। इज्जतदार। २. साहूकार। ३. ईमानदार। ४. प्रामाणिक।

साहण—(न०) १. हाथी। गज। २. घोड़ा। ३. रथ। साधन। (वि०) १. सहन करने वाला। २. गंभीर। ३. थामने वाला। ४. ग्रहण करने वाला।

साहण-समद—(न०) १. समुद्र पर पुल बांधने वाला (श्रीराम)। २. समुद्र के समान गंभीर।

साहणी—(न०) १. अश्वपाल। २. घुड़सवार। ३. सवार के आगे घोड़े की लगाम पकड़कर चलने वाला व्यक्ति। ४. मध्यकालीन भारत मे एक प्रकार के राजकर्मचारी। साहनी। ५. सेना।

साहणो—(क्रि०) १. उठाना। २. थामना। पकड़ना। झेलणो। ३. रोकना। ४. सहन करना।

साहब—(न०) १. परमात्मा। ईश्वर। २. मालिक। स्वामी। ३. पति। धणी। ४. मित्र। ५. अधिकारी। अफसर। ६. सम्मानसूचक एक संबोधन शब्द। ७. यूरोपियन व्यक्ति। गोरो। टोपी वाळो।

साहबजादी—(ना०) बड़े आदमी की लड़की।

साहबजादो—(न०)बड़े आदमी का लड़का। रईस का लड़का।

साहब-बहादुर—(न०) १. अंग्रेज अफसर। २. अंगरेज की तरह रहने वाला पदाधिकारी।

साहबी—(ना०) १. वैभव। प्रभुता। जाहोजलाली। सायबी। २. साहब होने का भाव। ३. बड़ाई। ४. अधिकार। ५. शासन। हुकूमत। (वि०) १. साहब का। २. साहब संबंधी।

साहबी-रो-धणी—(न०) १. राज्य का मालिक। २. वैभवशाली।

साहबो—(न०) स्वामी। पति। वर। सायबो।

साहबो—दे० सावो।

साहस—(न०) १. दुष्कर काम करने की वृत्ति। २. जोखिम के काम को निडरता से उठा लेने या कर लेने की मानसिक दृढ़ता। हिम्मत। ३. कोई बुरा काम। अविचारी काम। ४. धृष्टता।

साहस-वृत्ति—(ना०) साहस करने का स्वभाव। साहसी प्रकृति।

साहसियो—दे० साहसी।

साहसी—(वि०) साहसवाला। दिलेर। हिम्मती।

साहां-साल—(न०) १. बादशाहो को सलन वाला। २. बादशाहो का शत्रु।

साहिजादी—दे० शाहजादी।

साहिजादो—दे० शाहजादो।

साहित्य—(न०) १. सरस और ललित, कृतिया, लेख, ग्रन्थ इत्यादि। २. किसी वस्तु या विषय से संबंध रखने वाले सभी ग्रन्थों तथा लेखो इत्यादि का समूह। ३. प्राणी वर्ग तथा समाज के विचार, भावना, ज्ञान इत्यादि की किसी भी भाषा में लिपि बद्ध की हुई सामग्री।

वाङ्मय। ४. काव्य। ५. कार्य के लिये आवश्यक वस्तुएँ, उपकरण या सामग्री। ६. सहित या साथ होने का भाव।

साहित्यकार—*(न०)* वह जो साहित्य की रचना व सेवा करता हो।

साहित्य-शास्त्र—*(न०)* साहित्य के अंग, तत्व एवं शैली इत्यादि से संबंधित शास्त्र। साहित्य के विभिन्न अंगों की विवेचना का ग्रन्थ।

साहित्य-समालोचक—*(न०)* साहित्यिक कृति के गुण-दोषों का विवेचक।

साहित्य-समालोचना—*(ना०)* साहित्यिक कृति के गुण-दोषों का विवेचन।

साहित्यिक—*(वि०)* १ साहित्य संबंधी। २. साहित्य का ज्ञाता। ३. साहित्य रचयिता।

साहिब—दे० साहब।

साहिबी—दे० साहबी।

साहिल—*(न०)* १. समुद्र तट। २. नदी का किनारा।

साहुळी—*(ना०)* पुकार। अर्ज।

साहुलो—*(न०)* पूंछ तक लंबे सींगों वाला भैंसा।

साहू—*(न०)* १. सज्जन। २. बादशाह।

साहूकार—*(न०)* व्यापारी। *(वि०)* १. धनिक। संपत्तिवान। २. व्याहार का सच्चा। ३. ईमानदार। ४. विश्वास-पात्र।

साहूकारजोग—दे० साहजोग।

साहूकारणी—*(ना०)* साहूकार की स्त्री। *(वि०)* १. ईमानवाली। २. विश्वास वाली।

साहूकारी—*(ना०)* १. साहूकार का काम। २. साहूकार होने का भाव। ३. ईमानदारी। प्रामाणिकता। साहूकारपणो।

साहेबी—दे० साहबी।

साहो—*(न०)* १. विवाह का मुहूर्त। २. विवाह का शुभ दिन। सहालग। ज्योतिषशास्त्र के अनुसार निश्चित की हुई विवाह की तिथियाँ। ४. विवाहादि की दृष्टि से शुभ दिन। ५. वर, कन्या के जन्माक्षरों (कुंडली) का मिलान करके निश्चित किया हुआ विवाह का दिन। ६. पाणिग्रहण का समय। साहवो। स्हावो। सावो।

सांइत—दे० सायत।

सांई—*(न०)* १. स्वामी। मालिक। २. पति। ३. ईश्वर। ४. मुसलमान फकीर। ५. फकीर।

सांईनी—*(वि०ना०)* समवयस्का। हमउम्र वाली।

सांईनो—*(वि०)* समवयस्क। हमउम्र।

सांईबाबो—*(न०)* मुसलमान फकीर। फकीर।

सांईयां—*(न०)* १. स्वामी। मालिक। २. ईश्वर। सांई।

सांकड़—*(ना०)* १. सँकरापन। संकड़ापण। २. भीड़। ३. दिक्कत। परेशानी। ४. तकलीफ। कष्ट।

सांकड़-भीड़ो—*(न०)* १. अत्यन्त संकड़ाई। थोड़ी जगहों मे बहुतों का इकट्ठा होना। २. तंगी। ३. आर्थिक तंगी। संकड़ाटो।

सांकड़ी—*(वि०ना०)* १. संकरी। तंग। कमचौड़ी। *(ना०)* संकट। परेशानी।

सांकड़ी करणो—*(मुहा०)* १. तंग करना। हैरान करना। २. विपत्ति में डालना। ३. तंग बनाना।

सांकड़ीजणो—दे० संकड़ीजणो।

सांकड़ी बीतणी—*(मुहा०)* १. परेशानी होना। २. संकट में पड़ना। ३. संकट से गुजरना। ४. बुरी दशा होना।

सांकड़ीवार—*(ना०)* कठिन समय। विपत्ति काल। संकट का समय।

सांकड़ी होणी—दे० सांकड़ी होवणी।

सांकड़ी होवणी—*(मुहा०)* १. परेशानी होना। हैरानी होना है। २. संकट में पड़ना।

सांकड़े—*(क्रि०वि०)* १. पास। निकट। नजदीक। *(अव्य०)* १. सँकराई में। तंगी में। २. विपत्ति में। भीड़ में। *(ना०)* १. डांट-डपट। २. संकरापन।

सांकड़े आवणो—*(मुहा०)* १. विपत्ति में पड़ना। २. उलझन में पड़ना। ३. उलझना।

सांकड़े फँसणो—*(मुहा०)* संकट में पड़ना।

सांकड़ो—*(वि०)* १. सँकरा। तंग। कम-चौड़ा। २. थोड़ा। ३. निकट का। ४. संकुचित मन का।

सांकड़ो होणो—*(मुहा०)* १. लज्जित होना। शरमाना। २. तंग होना।

सांकड़ो होवणो—*(मुहा०)* दे० सांकड़ो होणो।

सांकणो—*(क्रि०)* डरना। भय खाना। संकित होना। संकीजणो।

सांकळ—*(ना०)* १. सांकल। जंजीर। २. एक आभूषण। ३. बंद किये हुए किवाड़ में लगाई जाने वाली सांकल। कोंढा। कड़नाळ। कड़नाळो। कूंठो। ४. जमीन मापने का अमुक लंबाई का लोहे की लंबी सांकल का माप।

सांकळणो—*(क्रि०)* १. सांकल से बांधना। २. हाथों, पांवों में हथकड़ी, बेड़ी डालना। ३. मिलाना। ४. पंक्ति रूप में संकलित करना। लांगरणो। ५. फँसाना।

सांकळियो—*(वि०)* सांकल में बंधा हुआ।

सांकळियोड़ो—*(वि०)* सांकल से बंधा हुआ।

सांकळी—*(ना०)* १. कान का एक गहना। २. सिर का एक गहना। ३. कंठी। लड़। माला। सर। ४. सांकल।

सांकळो—*(न०)* १. हाथ का गहना। हथ सांकळो। २. पांव का एक गहना लंगर।

सांकायत—*(वि०)* १. संशय वाला। २. डरा हुआ। भयभीत। भयान्वित। ३. शंका या संकोचवाला। शरम वाला।

सांकाळू—*(वि०)* लाज-शरम वाला। संकोचवाला। संकोची। संकाळू। शरमाळू।

सांकाळो—दे० सांकावाळो।

सांकावाळो—*(वि०)* शरम-संकोच वाला। सांकाळू।

सांकेतिक—*(वि०)* १. जो संकेत के रूप में हो। २. संकेत संबंधी। ३. संकेत वाला। ४. पारिभाषिक।

सांकेतिक-भाषा—*(ना०)* गूढ़ संकेतों वाली भाषा। कोड लैंग्वेज।

सांको—दे० संको।

सांखणो—*(क्रि०)* १. सहन करना। खमणो। २. क्षमा करना।

सांखळो—*(न०)* एक वृक्ष।

सांखलो करमसी रुणेचो—*(न०)* 'किसन जी-री-वेलि' का रचयिता एक क्षत्रिय भक्त-कवि। दे० करमसी सांखलो।

सांख्य-दर्शन—*(न०)* महर्षि कपिल प्रणीत एक दर्शन। छः दर्शनों में एक।

सांख्य-योग—(न०) १. वह योग जिसमें सांख्य दर्शन प्रधान हो। २ श्रीमद्-भगवद्‌गीता का दूसरा अध्याय।

सांग—(न०) १ किसी के अनुरूप धारण किया जाने वाला बनावटी रूप। स्वांग। २. परिहासपूर्ण खेल या तमाशा। ३. नकल। ४. आडम्बर। ५. एक कर। ६. पत्थर आदि भारी वस्तु को खिस-काने की लोहे की लम्बी मोटी छड़। ७. बरछी। ८. बरछी जैसा एक शस्त्र। ९. भाला। (वि०) १. अंगों सहित। सब अंगों से युक्त। २. संपूर्ण। पूरा। तमाम।

सांगड़ो—(न०) १. भाला। २. तारकशों का एक उपकरण।

सांगर—(ना०) शमी वृक्ष की फली। सांगरी।

सांगरी—(ना०) शमी (खेजड़ी) वृक्ष की लंबी फली। सांगर।

सांगवरा—(न०व०) यात्रा में बाईं ओर में होने वाला शकुन। सांगूणा।

सांगियांजी—(ना०) एक लोक देवी।

सांगूणा—दे० सांगवरा।

सांगो—(न०) १. साथ। २. सहवास। ३. संगति। ४. साहचर्य। ५. संपर्क। संसर्ग। ६. लोहे का मोटा छड़। सांग। ७. भाला। ८. एक औजार या उप-करण। ९. एक समान अनेक वस्तुओं को एक साथ बनाने का भाव या क्रिया। १०. संग्राम। युद्ध। ११. संग्रामसिंह का छोटा अथवा काव्य नाम। १२. झुंड। समुदाय। टोळो।

सांगोपांग—(वि०) अंग-उपांगों से युक्त। अंगोंपांगों सहित। २. खूब अच्छा। ३. पूरा। (क्रि०वि०) १. अच्छी तरह से। २. पूरी तरह से।

सांघणो—(वि०)१. सघन। घना। निबिड़। २. ठोस। भिड़मो।

सांघातिक—(वि०) प्राणघातक। हनन-कारी।

सांच—दे० साच।

सांचरणो—(क्रि०) १. उत्पन्न होना। सचरना। पैदा होना। २. आना या जाना। ३. प्रस्थान करना। विदा होना। ४. चलना। जाना। संचरणो।

सांचळा-मांचला—दे० साचमाच।

सांचली—(वि०) १. सच्ची। साचबोली। (क्रि० वि०) सचमुच। वस्तुतः।

सांचलो—(वि०) १. सच्चा। असल। २. सचबोला। सत्यवादी। (क्रि०वि०) सचमुच। वस्तुतः।

सांचै—(अव्य०) सत्य ही। साचाणी।

सांचो—(वि०) सच्चा। साचो। (न०) आटे की लोई। दे० सचो।

सांज—दे० सांझ।

सांजत—(ना०) १. साज-सज्जा। सजावट। २. तैयारी। ३. व्यवस्था। साजत।

सांजवरा—(ना०) किसी एक व्यक्ति के बाल बच्चे आदि। संतति। २. कुटुम्ब-कबीला। साजवण।

सांजी—दे० सांझी।

सांझ—(ना०) संध्या। सूर्यास्त का समय। संध्याकाल।

सांझवरा—दे० सांजवण।

सांझवेळा—(ना०) मध्या समय। सायं-काल।

सांझी—(ना०) १. सध्या। २. स्वाध्याय। ३. संध्या समय का प्रार्थना-गीत। ४. संध्या समय की प्रार्थना। ५. संध्या के समय गाये जाने वाले मांगलिक लोक-

गीत। ६. विवाहादि मांगलिक अवसरों पर संध्या या रात्रि को स्त्रियों द्वारा गाये जाने वाले मांगलिक लोकगीत। संध्या को गाये जाने वाले विवाह-गीत। ७. ऐसे गीत गाये जाने की प्रथा। ८. वैष्णव मंदिरों में फूल-मंडली इत्यादि उत्सवों पर गाये जाने वाले भजन। हरजस। पद आदि। ९. वैष्णव मंदिरों के इस प्रकार के उत्सव। १०. प्राय: उत्सवों के समय मंदिरों में आंगन पर अनेक प्रकार के रंगीन चूर्णों से बनाये जाने वाले स्वस्तिक, बेल-बूंटे आदि मांगलिक चिन्हों की सजावट। ११. संध्या-समय गाये जाने वाले भजन, हरजस, पद आदि।

सांझीवार—*(ना०)* १. संध्या समय। २. सुअवसर। ३. समय-कुसमय।

सां-गांठ—*(ना०)* १. छिपी बात-चीत। २. छिपा संबंध। ३. दूषित संबंधी। ४. गुप्त और गूढ अभिसंधि। ५. मेल-जोल। मेल मिलाप।

सांठो—*(न०)* १. गन्ना। ईख। सेलड़ी। २. ज्वार के पौधे का मीठा डंठल। *(वि०)* दृढ। मजबूत। सेंठो।

सांड—*(न०)* १. बिना बधिया किया हुआ बैल। सांड-वृषभ। गोधो। सांडियो। २ बिना जिम्मेवारी के इधर-उधर डोलने-फिरने वाला मस्त व्यक्ति। ३. ऊँटनी। सांढणी। सांयड़। *(वि०)* अण्डयुक्त। जो बधिया न किया गया हो।

सांडड़ी—दे० सांढणी।

सांडणी—दे० सांढणी।

सांडसी—*(ना०)* एक औजार। पकड़। संडासी।

सांडसो—*(न०)* १. बड़ी संडासी। चोंच-वाली। सांडसी। २. लंबा चिमटा। साणसो। संडासो। संडावो।

सांडियो—*(न०)* १. ऊंट सवार। उष्ट्रा-रोही। २. छोटा ऊंट। ऊंट का बच्चा। ३. सांड। गोधो।

सांडो—*(न०)* छिपकली या गोह जाति का एक जंतु, जिसकी चरबी दवा के रूप में काम आती है।

सांडो-तेल—*(न०)* सांडे की चरबी जिसकी मालिश से नपुंसकता का मिटना कहा जाता है।

सांढ—*(ना०)* १. ऊंटनी। २. गाय का नर। सांड। गोधो। सांडियो।

सांढड़ी—दे० सांढणी।

सांढणी—*(ना०)* ऊंटनी। सांढ। सांयड़।

सांढियो - दे० सांडियो। ऊंट।

सांत—दे० सांत।

सांतर—*(अव्य०)* १. ही। परण। २ हुये भी। होते हुए भी। पांतर।

सांतरो—*(वि०ना०)* १. चंगी। स्वस्थ। २. अच्छी। ३ अधिक। खूब। ४. दृढ़। मजबूत। जबरी। ५ सुन्दर। ६. तेज। तीक्ष्ण। पैनी। ७. रोग-निवृत्ति। स्वास्थ्य-लाभ। ८. झगड़ालू।

सांतरो—*(वि०)* १. स्वस्थ। चंगा। २. दृढ़। मजबूत। ३. अच्छा। ४. खूब। ५. जबरदस्त। ६. तेज। ७. सुन्दर। ८. श्रेष्ठ। *(न०)* रोग निवृत्ति। स्वास्थ्य लाभ। १०. झगड़ालू।

सांती—दे० शांति।

**सांतो**—(न०) चोर द्वारा दीवाल को तोड़कर या सुराख कर बनाया गया रास्ता। सेंध।

**सांत्वना**—(ना०) आश्वासन। ढाढ़स। कुशल-क्षेम पूछना।

**सांथरी**—दे० साथरी।

**सांदीपन**—(न०) श्रीकृष्ण और सुदामा के गुरु। सांदीपनि।

**सांध**—(ना०) १. संधि। जोड़। सांधो। २. मेल। संयोग। ३. बनावट।

**सांधणो**—(क्रि०) १. दो वस्तुओं को टांका लगाकर जोड़ना। जोड़ना। सांधना। २. टूटे हुए या फटे हुये को जोड़ना। सांधो देणो। ३. संधान करना। निशाना लगाना। निशाने पर लगाना। ४. संधाना बनाना। पाक बनाना।

**सांधो**—(न०) १. वह भाग जहां दो वस्तुएं जोड़ी गई हों। संधि। सांध। फटे-टूटे का टांका लगाकर जोड़ा हुआ भाग। ३. किसी वस्तु की दरार या दरार की जोड़ाई। ४. दो वस्तुओं की जोड़ या सिलाई। ५. संयोग। अवसर। ६. प्राप्ति। ७. मिलन। मेळ।

**सांधो देणो**—(मुहा०) १. हानि में सहायता करना। २. बिगड़ी हुई बात या काम को सुधारना। ३. सांधा लगाना। जोड़ना। जोड़णो।

**सांधो मारणो**—(मुहा०) जोड़ लगाना। सांधना। जोडना। जोड़णो।

**सांधो मिळणो**—(मुहा०) १. सुअवसर प्राप्त होना। मौका मिलना। २. जोड़ बराबर लगना। बराबर जुड़ना।

**सांप**—(न०) सर्प। नाग। साप।

**सांपड़**—(ना०) १. किवाड़ में लगी रहने वाली खड़ी या आड़ी लकड़ी की पट्टी। २. प्राप्ति। ३. स्नान। ४ जन्म। ५. सहायता।

**सांपड़णो**—(क्रि०) १. स्नान करना। संपाड़ो करणो। २. प्राप्त होना। मिलना। ३. जनमना।

**सांपणी**—(ना०) सर्पिनी। नागिन। नागण।

**सांपर**—(ना०) १. सहायता। मदद। २. धाक। रोब। आतंक। ३. मृत्यु।

**सांपरणो**—(क्रि०) १. मदद करना। २. डराना। धमकाना। ३. मरना।

**सांपरत**—दे० सांपरते।

**सांपरतक**—दे० सांपरते।

**सांपरतीक**—दे० सांपरते।

**सांपरते**—(अव्य०) १. प्रत्यक्ष। सामने। २. अभी का। ३. वर्तमान समय में। सांप्रतिक। ४. अभी। संप्रति। इसी समय। अबार। हमार।

**सांपो**—दे० सापो।

**सांप्रत**—(अव्य०) १. अभी। तत्काल। इसी समय। अबार। हमार। २. साक्षात। प्रत्यक्ष। ३. निश्चय ही।

**सांप्रदायिक**—(वि०) १. संप्रदाय से संबंध रखने वाला। २. संप्रदाय संबंधी। ३. सम्प्रदाय का।

**सांफळ**—(ना०) १. मुठभेड़। झड़प। टक्कर। भिड़ंत। २. द्वन्द्व युद्ध। कुश्ती। ३. लड़ाई। ४. वेग से कूद कर आगे बढ़ना। ५. फर्लांग। कुदान। छलांग। ६. घबराहट।

**सांफळणो**—(क्रि०) १. खूब [illegible] जोद कर आगे बढ़ना। कूद [illegible] २. झड़प करना। फ[illegible] घबरा जाना। हांफ[illegible] करना। उतावला [illegible]

सांफळो—(वि०) १. मुठभेड़ करता हुआ। टक्कर लेता हुआ। २. वेग से कूद कर आगे बढ़ता हुआ। ३. कूदता हुआ। ४. घबराया हुआ। ५. उतावला।

सांब—(ना०) १. चांद, मूसल, डंडा, बल्ली आदि के किनारे पर लगी हुई लोहे की पट्टी या बंधन। २. खेत की (मावठ चलाने के बाद) दूसरी बार की जाने वाली जुताई। साम।

सांब—(न०) १. शिव। महादेव। २. पार्वती सहित महादेव। शिवाम्ब। शिव-पार्वती।

सांबीलो—(न०) मूगल।

सांभणो—(क्रि०) १. संभालना। सम्हालना। २. रखना। ३. रक्षा करना। ४. थामना। सहारा देना। ५. ठीक ढंग से रखना।

सांभर—(न०) १. अनेक शाखायुक्त सींगों वाला एक बड़ा हरिण। बारहसिंगा। २. राजस्थान का एक प्रसिद्ध नगर।

सांभर-झील—(ना०) सांभर के पास की नमक की झील।

सांभरणो—(क्रि०) १. याद आना। २. याद करना।

सांभरा देवी—(ना०) सांभर की प्रसिद्ध देवी। शाकंभरी देवी।

सांभरा माता—दे० सांभरा देवी।

सांभरियो—(न०) चौहान क्षत्री। (वि०) सांभर नगर का रहने वाला।

सांभरी—(ना०) शाकंभरी देवी। (वि०) १. शाकंभरी संबंधी। २. शाकंभरी का। ३. सांभर नगर संबंधी। ४. सांभर का।

सांभरो—(न०) १. चौहान क्षत्री। २. नमक निकालने की जगह। ३. सौंठ।

सांभळण—(न०) कान। कर्ण। श्रवणेन्द्रिय। (अव्य०) सुनने के लिये।

सांभळणो—(क्रि०) १. श्रवण करना। सुनना। २. ध्यान में लेना।

सांयड—(ना०) ऊंटनी। सांढ़। सुंभाळी। कमाळी।

सांयत—(ना०) १. शांति। धैर्य। २. तृप्ति। (वि०) १. शान्त। २. तृप्त।

सांवटणो—(क्रि०) १. समेटना। इकट्ठा करना। २. कपड़े, कागज इत्यादि की परत पर परत डालकर समेटना। ३. बिखरी हुई वस्तुओं को इकट्ठा करना।

सांवटा-सांवटी—(ना०) सांवटने की क्रिया या भाव।

सांवटीजणो—(क्रि०) १. इकट्ठा होना। २. समेटा जाना। ३. संकोच में पड़ना। ४. सिकुड़ना।

सांवटो—(वि०) १. इकट्ठा। एक साथ। सम्मिलित। २. थोकबंध। ३. बहुत। (अव्य०) १. एक बार में। २. एक साथ में। ३. आवश्यकतानुसार सब का सब। ४. अधिक परिमाण या संख्या में। ५. एक साथ बहुत सा। (न०) इकट्ठा खरीदने या बेचने की वस्तु। २. इकट्ठा खरीदने या बेचने की क्रिया। ३. इकट्ठी वस्तु। ४. ढेर। राशि। थोक। (क्रि०वि०) १. एक बार में। २. अधिक मात्रा में। अतिशय।

सांवठो—दे० सांवटो।

सांवण—(न०) श्रावण मास।

सांवत—(न०) सामंत। शूरवीर।

सांवतदे—(ना०) सावित्री।

सांवरणो—(क्रि०) १. चक्की चलाना बंद करना। चक्की चलाने के काम को समाप्त करना। २. पीसा जा चुकना। चक्की चलाने के काम का समाप्त होना।

सांवरियो—(न०) श्रीकृष्ण। (वि०) श्यामल।

सांवरो—(न०) श्री कृष्ण। (वि०) श्यामल।

सांवळसा—(न०) नरसी भक्त की पुत्री नानीबाई के यहाँ माहेरा भरने को मुनीम का भेष धर कर आये हुए श्रीकृष्ण का नाम।

सांवळापणो—(न०) सांवला होने का भाव। सांवलापन।

सांवळियो—(न०) श्रीकृष्ण।

सांवळी—(ना०) १. चील पक्षी। सेंवळी। (वि०) काली। काले रंग की।

सांवळो—(वि०) १. कुछ हलके श्याम वर्ण का। २. काला। (न०) १. श्रीकृष्ण। २. अफीम। ३. शिकारी।

सांवों—(न०) फलाहार के काम में आने वाला एक जंगली अन्न। एक हलकी जाति का अन्न। लड़ धान।

सांस—(न०) १. श्वास। दम। सास। २. दमे का रोग। ३. प्राण। ४. जीवनी-शक्ति।

सांसण—(न०) राज्य की ओर से ब्राह्मण, साधु, चारण, भाट आदि को दान दी हुई करमुक्त भूमि या गाँव।

सांसणो—(क्रि०) १. सहन करना। २. संशय करना। ३. कष्ट पहुँचाना। ४. श्वास लेना।

सांसत—(ना०) कमी। न्यूनता। कृपणता।

सांसर—(ना०) १. रक्षा का भार। रक्षा की जिम्मेवारी। २. रक्षा व्यवस्था। रक्षा का प्रबंध। ३. जिम्मेवारी। भार। ४. जिम्मेवारी का परिणाम। ५. सहन। ६. धीरज। सब्र। ७. शक्ति। ८. गाय-भैंस आदि दुधारू पशु।

सांसरणो—(क्रि०) १. रक्षा की जिम्मेवारी लेना। २. जिम्मेवारी का परिणाम भुगतना। ३. सहना। ४. सब्र करना। ५. चलना।

सांसवणो—(क्रि०) १ सहन करना। २. प्रतीक्षा करना। ३. व्यर्थ गंवाना।

सांसा—(न०ब०व०) १ कठिनाई। तकलीफ। २. तंगी। ३. अभाव। कमी।

सांसा पड़णा—(मुहा०) १. ऐसी स्थिति पैदा होना जिससे मित्र, प्रेमी व आत्मीय इत्यादि का मिलना नहीं हो सकना। २. लंबे समय तक जुदाई भुगतने को विवश होना। ३. तकलीफ भुगतना। ४. आर्थिक तंगी होना।

सांसारिक—(वि०) संसार संबंधी। संसार का। लौकिक। ऐहिक।

सांसाळू—(वि०) संशयवाला।

सांसै—(अव्य०) १. विचार में। भ्रम में। २. संशय में। संकल्प-विकल्प में।

सांसो—(न०) १. संशय। २. संकल्प-विकल्प। ३. तंगी। ४ कठिनाई।

सांस्कारिक—(वि०) संस्कार संबंधी।

सांस्कृतिक—(वि०) १. संस्कृति संबंधी। २. संस्कृत भाषा संबंधी।

सांहण—दे० साहण।

सिकणो—(क्रि०) १. अग्नि पर सेका जाना। २. ताप प्राप्त करना। तपना। सिकना। ३. दुख देखना।

सिकता—(*ना०*) १. रेत। बालूरेत। सिकत। २. चीनी। शर्करा।

सिकताव—(*वि०*) १. सेक किया जा सके उतना गरम। २. छुआ जा सके या सहन किया जा सके उतना गरम। किसी वस्तु का ताप।

सिकत्तर—(*न०*) किसी संस्था या सभा का मंत्री। सेक्रेटरी।

सिकदार—(*न०*) १. राजकीय मोहर जिसके अधिकार में हो वह अधिकारी। सिक्का लगाने वाला अधिकारी। सिक्कादार। २. कोटवाल।

सिकरणो—(*क्रि०*) १. हुंडी का सिकारा जाना। २. स्वीकृत होना।

सिकराई—(*ना०*) १. हुंडी को स्वीकार करना। हुंडी का सिकारा जाना। २. उल्लिखित मुद्दत पर हुंडी के रुपये भर देना। हुंडी के रुपयों की अदायगी। ३. हुंडी को सिकारने की दलाली. भाव, बटाव या उजरत। बटाव। ४. दलाली के द्वारा हुंडी खरीदने-बेचने की दलाली।

सिकराणो—(*क्रि०*) हुंडी का सिकारा जाना। सिकारना।

सिकरामण—दे० सिकराई।

सिकरावणो—दे० सिकराणो।

सिकरो—(*न०*) एक शिकारी पक्षी। बाज पक्षी। सिचाणो।

सिकल—(*ना०*) शक्ल। शकल। चेहरा।

सिकलात—(*ना०*) १. रजाई। दुलाई। सकलात। २. एक मखमली कपड़ा।

सिकलीगर—(*न०*) १. तलवार, छुरी आदि शस्त्रों पर धार लगाने वाला व्यक्ति। २. [illegible]। लोहार।

[illegible] यूनान का एक प्रख्यात

सिकार—दे० शिकार।

सिकारणो—दे० सकारणो।

सिकारी—दे० शिकारी।

सिको—(*न०*) भिश्ती। पखाली। सक्का।

सिकोतरी—(*ना०*) १. स्यारी। २. प्रेतनी।

सिकोरो—(*न०*) सकोरा।

सिक्को—(*न०*) १. सिक्का। २. मोहर का ठप्पा। २. भिश्ती। पानी भरने वाला पखाली। कहार। ३. मुसलमान पखाली। सिको।

सिक्को जमाणो—(*मुहा०*) १. रोब जमाना। २. प्रभाव दिखाना। ३. अधिकार करना।

सिख—(*ना०*) शिक्षा। (*न०*) १. शिष्य। २. सिख जाति या संप्रदाय। ३. सिख जाति का व्यक्ति।

सिखर—(*न०*) १. क्षितिज में दिखाई देने वाले बड़े बादल। दे० शिखर।

सिखरण—(*न०*) श्रीखंड।

सिखरी—(*न०*) १. पर्वत। २. वृक्ष। (*वि०*) शिखर वाला।

सिखरबंध—(*वि०*) जिस पर शिखर बना हुआ हो (*मंदिर*)। शिखर वाला।

सिखंड—(*न०*) मयूर। मोर।

सिखंडी—(*न०*) १. बृहस्पति। २. मोर। ३. द्रुपद का पुत्र। शिखंडी।

सिखा—(*ना०*) १. शिखा। चोटी। २. मोर, मुर्गे आदि के सिर पर का पंख-गुच्छ। कलगी।

सिखाऊ—(*वि०*) १. सीखता हुआ। २. सीखने वाला।

सिखाड़णो—दे० सिखावणो।

सिखाणो—दे० सिखावणो।

सिखाणो-भखाणो—(क्रि०) १. बहकाना। भुलावा देना। २. चकमा देना।

सिखामण—(ना०) १. नेक सलाह। २. शिक्षा। उपदेश। सीख।

सिखावणो—(क्रि०) १. सिखाना। २. उपदेश देना। ३. पढ़ाना। ४. गलत या बुरी सलाह देना। ५. बहकाना।

सिखावळी—(न०) १. मोर। २. मुर्गा।

सिखावान—(ना०) १. अग्नि। २. दीपक। ३. मोर। ४. मुर्गा। (वि०) शिखा-वाला। चोटी वाला।

सिखी—(न०) १. मोर। शिखी। २. मुर्गा। कूंकड़ो। दे० सिखावान।

सिग—(ना०) १. दीपक की लौ। २. ढेर।

सिग-चढणो—(मुहा०) १. सफल होना। २. किसी काम का सफलतापूर्वक हो जाना या पार पड़ जाना। ३. प्रकाशित होना। ४. प्रकाशमान होना।

सिगड़ी—(ना०) अंगीठी। बोरसी।

सिगनल—(न०) १. रेलगाड़ी को रोकने या जाने का संकेत देने वाला यंत्र। २. संकेत। इसारो।

सिगरत—(वि०) कुटुंब सहित। सिगरी।

सिगरत-प्रामणो—(न०) १. सकुटुंब निमंत्रित पाहुना। २. बहुत प्यारा पाहुना। ३. मुख्य पाहुना। ४. जमाई। ५. जमाई का एक लोकगीत।

सिगरथ—दे० सिगरत।

सिगरथ-पांवणो—दे० सिगरत-प्रामणो।

सिगरी—(वि०) १. सब। संपूर्ण। २. सपरिवार। सिगरत। (भोजन निमंत्रण संबंधी। यथा-सिगरी नेतो = सपरिवार भोजन का निमंत्रण।

सिगरी नेतो—(न०) सपरिवार भोजन का निमंत्रण।

सिगरेट—(ना०) एक प्रकार की तमाखू की बीड़ी।

सिगळै—(भव्य०) सब ही। (वि०) सभी (जगह)।

सिगळो—(वि०) सब। तमाम।

सिचाणो—(न०) श्येन। बाज पक्षी। सिकरो।

सिजोवणो—(क्रि०) पकाना। सिझाना।

सिट—(ना०) १. इज्जत। आबरू। २. प्रशंसा। ख्याति। ३. शेखी। डींग। ४. होशियारी। पटुता। सिट्टी। ५. गर्व।

सिट निकळणो—(मुहा०) १. गर्व उतरना। २. होशियारी बताने की पोल खुल जाना। ३. शर्मिंदा होना। ४. दब जाना। ५. सकुचाना। ६. बेइज्जत होना।

सिट नहीं संघणो—(मुहा०) दे० सिट निकळणो।

सिट-पिट—(ना०) १. गुप्त मंत्रणा। कानाफूसी। २. किसी षड्यंत्र संबंधी गुप्त बातचीत। ३. विरुद्ध बातचीत।

सिटळियो—(वि०) १. वचन देकर बदल जाने वाला। प्रतिज्ञा करके पलट जाने वाला। २. कहकर नट जाने वाला। ३. अविश्वसनीय। विश्वास करने के अयोग्य।

सिटळो—दे० सिटळियो।

सिटियो—दे० सिट्टो।

सिटी—(न०) शहर। नगर।

सिट्टी—(ना०) सवा छः का पहाड़ा। सिठियां।

सिट्टो—(न०) १. ज्वार, मकई आदि की बाली। सिट्टा। सिटियो। सुट्टा। २. किसी लंबी वस्तु का किनारा या सिरा। चिट्टो।

सिड़—*(ना०)* १. पागल जैसा आचरण। सनक। सिरड़। २. किंचित उन्माद। झक। ३. आफत। संकट।

सिड़सट—*(न०)* सड़सठ की संख्या। *(वि०)* साठ और सात की संख्या। '६७'.

सिड़सटो—*(न०)* सदी का सड़सठवाँ वर्ष।

सिड़ी—*(न०)* सनकी। झक्की। सिरड़ी।

सिणगार—*(न०)* १. शृंगार। २. आभूषण। ३. पोशाक। ४. शोभा। ५. किसी वस्तु की सजावट। ६. शोभा की वस्तु।

सिणगारणो—*(क्रि०)* १. सुशोभित करना। २. शृंगार करना।

सिणलागर—*(न०)* सिणली (सिरड़ कोट, मारवाड़ ?) का इतिहास प्रसिद्ध तालाब, जहाँ से मांडू के बादशाह महमद बेगड़ा के आदमी तीजणियों को भगा कर ले गये थे। मल्लिनाथजी के पुत्र जगमाल महमद बेगड़ा की लड़की गींदोली के साथ सभी तीजणियों को वापस ले आये थे, जिसके लिये यहाँ कई बार युद्ध हुए थे।

सिणियो—*(न०)* टेढ़ी-मेढ़ी, लंबी-पतली अनेक शाखाओं वाला पत्तों रहित एक क्षुप।

सित—*(वि०)* १. उज्ज्वल। २. सफेद। ३. निर्मल।

सितछद—*(न०)* हंस।

सित-पक्ष—*(न०)* किसी मास का शुक्ल पक्ष।

सितम—*(न०)* जुल्म। क्रूर आचरण। अत्याचार। अनर्थ।

सितमगर—*(वि०)* १. अन्यायी। २. अत्याचारी। ३. दुखदायी।

सितवारण—*(न०)* १. श्वेत हाथी। २. इन्द्र का हाथी। ऐरावत।

सितसठ—*(वि०)* साठ और सात। *(न०)* सड़सठ की संख्या। '६७'.

सितसठो—दे० सिड़सटो।

सितंतर—*(वि०)* सत्तर और सात। सतत्तर। *(न०)* सतत्तर की संख्या। '७७'.

सितंतरो—*(न०)* सदी का सतत्तरवाँ वर्ष।

सितंबर—*(न०)* १. ईसवी सन का नौवाँ महीना। सेप्टेम्बर। २. श्वेत वस्त्र। श्वेताम्बर।

सिता—*(ना०)* मिसरी। नबात।

सितार—*(ना०)* एक प्रकार का तार वाद्य।

सितारियो—*(न०)* सितार बजाने वाला।

सितारे-हिंद—*(न०)* अंग्रेजों के शासन में भारतीयों को दी जाने वाली सम्मानार्थ एक उपाधि।

सितारो—*(न०)* १. नक्षत्र। तारा। ग्रह। २. भाग्य। नसीब।

सितासित—*(न०)* १. श्रीकृष्ण के बड़े भाई बलराम। *(वि०)* श्वेत और श्याम। सफेद और काला। सित और असित।

सितियासियो—*(न०)* सतासिवाँ सम्वत्। सदी का सतासिवाँ वर्ष।

सितियासी—*(वि०)* अस्सी और सात। *(न०)* सितासी की संख्या। '८७'.

सितोदर—*(न०)* कुबेर।

सित्यासी—दे० सितियासी।

सिदज्ज—*(न०)* स्वेदज।

सिद्ध—*(न०)* १. सिद्धि प्राप्त संत या योगी। २. ऋषि। मुनि। ३. अणिमादि सिद्धियों को प्राप्त किया हुआ

पुरुष । ४. एक देव योनि । *(वि०)* १. साधित । अनुष्ठित । २. उपलब्ध । प्राप्त । ३. सफल । ४. सार्थक । ५. तर्क, प्रमाण इत्यादि से सत्य साबित । ६. प्रमाणित सिद्धांत । ७. शोधित । ८. तपश्चर्या द्वारा ईश्वर तक पहुँचा हुआ । ९. पूर्ण । पूरा ।

सिद्ध आपगा—*(ना०)* गंगा नदी ।

सिद्ध करणो—*(मुहा०)* प्रमाणित करना । दे० सिध करणो ।

सिद्ध क्षेत्र—*(न०)* वह पवित्र स्थान जहाँ भक्ति, योग इत्यादि के करने से जल्दी सिद्धि मिले । २. सिद्ध-महात्मा का स्थान ।

सिद्ध जल—*(न०)* १. मंत्रित जल । २. औटाया हुआ पानी ।

सिद्ध जसनाथ—*(न०)* कतरियासर (बीकानेर) निवासी जसनाथी सम्प्रदाय का प्रवर्तक १६ की शती का एक सिद्ध संत ।

सिद्ध-पीठ—दे० सिद्ध क्षेत्र ।

सिद्ध योग—*(न०)* पूर्ण सफलता का योग (ज्योतिष) ।

सिद्ध योगी—*(न०)* १. सिद्ध महात्मा । २. शिव ।

सिद्धरस—*(न०)* पारा ।

सिद्धराज जयसिंह—*(न०)* पाटण (गुजरात) का प्रसिद्ध शासक जिसने सिद्धपुर मे इतिहास प्रसिद्ध ११ मंजिल का रुद्रमहालय और पाटण मे विशाल और अद्भुत सहस्रलिंग सरोवर बनाये थे ।

सिद्ध विनायक—*(न०)* गणेशजी की एक मूर्ति ।

सिद्धश्री—*(अव्य०)* प्राचीन पत्र लेखन परिपाटी के अनुसार स्थान (ग्राम) नाम के पूर्व लिखा जाने वाला एक विशेषण पद । २. सिद्धि और श्री से सम्पन्न ।

सिद्ध हस्त—*(वि०)* १. काम में कुशल । मँजा हुआ । हथोटी वाली । २. अभ्यस्त ।

सिद्धा—*(ना०)* १. सिद्ध स्त्री । २. सिद्ध की स्त्री । ३. देवांगना ।

सिद्धाई—*(ना०)* १. सिद्धियाँ दिखाने की कला । करामात । चमत्कार । २. तप और भक्तिद्वारा प्राप्त की हुई सिद्धियाँ । ३. सिद्धियाँ प्राप्त किये हुए पुरुषों की शक्ति । ४. योग साधना से प्राप्त दिव्य शक्ति । ५. सफलता । सिद्धपना ।

सिद्धार्थ—*(न०)* गौतम बुद्ध ।

सिद्धासन—*(न०)* योग का एक आसन ।

सिद्धांगना—*(ना०)* १. सिद्ध स्त्री । २. देवांगना ।

सिद्धांत—*(न०)* १. तर्क-वितर्क पर पूरी तरह प्रमाणित बात । २. विचार और तर्क द्वारा निश्चित मत । पूरी तपास और विचारणा के बाद जो सच्चा प्रमाणित हो गया हो ऐसा निश्चित मत या निर्णय । ३. निश्चित मत जो प्रयोग और अनुभव के आधार पर बना हो । ४. ऋषियों के मान्य उपदेश । ५. उपपत्ति युक्त ग्रंथ ।

सिद्धांतवादी—*(वि०)* १. सिद्धान्त को मानने वाला । २. सिद्धान्त का समर्थक ।

सिद्धांती—*(वि०)* १. सिद्धान्त व तत्व को मानने वाला । २. सिद्धान्तवादी ।

सिद्धि—*(ना०)* १. सफलता । २. फल प्राप्ति । ३. योग द्वारा प्राप्त अणिमा-गरिमा आदि अलौकिक शक्ति ।

सिद्धो वर्ण—दे० सिध्धो ।
सिध—(न०) १. सिद्ध पुरुष । महात्मा । २. सफल, पूर्ण । दे० सिद्ध । (क्रि०वि०) कहाँ । [किसी के कहीं जाते समय अपशकुन तथा अशुभ समझा जाने वाला शब्द 'कठै' प्रश्न रूप में नहीं कहकर उसकी जगह प्रयोग किया जाने वाला यह मंगल रूप प्रश्न शब्द । जैसे— सिध पधारो सा ?] अन्यत्र इसका प्रयोग नहीं । कठै ।
सिध करणो- (मुहा०) १. प्रस्थान करना । रवाना होना । २. किसी मंत्र या देवता को साधना या वश मे करना। साधना। ३. प्रमाणित करना । सिद्ध करना । ४. कार्य प्रारम्भ करना । नया काम हाथ मे लेना । ५. कोई मांगलिक काम शुरू करना । ६. तैयार करना ।
सिध जाणो—(मुहा०) कहाँ जाना । किस स्थान के लिये प्रस्थान करना है । कठै जाणो ।
सिधणो—(क्रि०) जाना ।
सिधराज—(न०) १. सिद्ध । महात्मा । २. अणहलवाड़ा पाटण के अधिपति जयसिंह का विरुद । ३. सिद्धराज जयसिंह ।
सिध-साधक—(न०) १. अपने-अपने बुद्धि-बल और साधनों के उपयोग से मिल-करके काम करने वालों की जोड़ी । २. आपस में मिल करके पाखंड, ढोंग या छल-कपट करके काम बनाने वालों की जोड़ी ।
सिधाई—दे० सिद्धाई ।
सियाणो—दे० सिधावणो ।
सिधारणो—(क्रि०) १. जाना। २. प्रस्थान करना । ३. मृत्यु होना ।
सिधावणो—(क्रि०) १. किसी कार्य को सिद्ध करने के लिये जाना । २. प्रस्थान करने का मंगलसूचक पर्याय, रवाना होना, प्रस्थान करना । सिधाणो ।
सिधासण—दे० सिद्धासन ।
सिधू—दे० साधू ।
सिधेव—(क्रि०भू०) चले गये । गये । (अव्य०) १. जाना चाहिये । २. सिद्ध या सिद्धों से । ३. सिद्धों की ।
सिध्धाई—दे० सिद्धाई ।
सिध्धो—(न०) १. वाणिकी पाठशाला मे पढ़ाया जाने वाला एक व्याकरण-पाठ । २. व्याकरण पाठ का अपभ्रंश रूप ।
सिध्धो वरण—दे० सिध्धो ।
सिनकारणो—(क्रि०) इशारा करना ।
सिनकारी—(ना०) इशारा । संकेत ।
सिनकारो—(न०) इशारा । संकेत ।
सिनान—(ना०) स्नान ।
सिनान-पूजा—(ना०) प्रातःकालीन धार्मिक कृत्य । स्नान, संध्या आदि नित्य कर्म ।
सिनान-संध्या—दे० सिनान पूजा ।
सिनान-संपाड़ा—(न० ब० व०) महाना-धोना । स्नान ।
सिनानी—(न०) १. विसनोई जाति । २. विसनोई जाति का मनुष्य । दे० विस-नोई ।
सिनावड़ी—(ना०) एक घास ।
सिनेमा—(न०) १. चलचित्र । २. जहाँ चलचित्र प्रदर्शित किये जाते हों, वह स्थल । चलचित्रगृह ।
सिपाई—(न०) १. सैनिक । २. पुलिस-विभाग का एक छोटा कर्मचारी । सिपाही ।
सिपाईगिरी—(ना०) १. सिपाही का कार्य । २. सिपाही की नौकरी ।

सिपहसालार—*(न०)* सेनापति ।
सिफत—*(ना०)* १. गुण । २. विशेषता ।
सिफारस—*(ना०)* १. किसी के बारे में (किसी के पास) किया जाने वाला हेतुपूर्वक अनुरोध : भलामण । लागवग ।
सिबी—*(ना०)* १. छवि । तसवीर । छिब । २. शोभा ।
सिमटणो—*(क्रि०)* सिमटना । सिकुड़ना । २. इकट्ठा होना । भिळणो । मिळणो ।
सिमरथ—दे० समर्थ ।
सिमरिख—*(ना०)* मेघविद्युत । बिजली ।
सिमी—*(ना०)* फली । छीमी । शिंबी ।
सिमेंट—*(न०)* ईंट, पत्थर आदि की जोड़ाई, चिनाई व प्लास्तर में प्रयुक्त एक बारीक चूर्ण ।
सिया—*(ना०)* १. सीता । जानकी । २. एक मुसलमान संप्रदाय । शिया ।
सियाड़ो—*(न०)* चिल्लाहट ।
सियापति—*(न०)* श्रीराम । सियावर ।
सियापो—दे० सापो ।
सियार—*(न०)* १. गीदड़ । २. सुराख करने का एक औजार । सियारड़ी ।
सियारड़ी—दे० सियार सं० २.
सियारी—*(ना०)* गीदड़ी । शृगाली ।
सियाळ—*(न०)* सियार । गीदड़ । शृगाल ।
सियाळू—*(वि०)* १. शीतकाल संबंधी । २. शीत ऋतु का ठंडा पवन ।
सियाळू बाजणो—*(मुहा०)* उत्तर दिशा की ओर का शीत पवन चलना ।
सियाळू साख—*(ना०)* रवी की फसल ।
सियाळो—*(न०)* शीतकाल, जाड़े का मौसम ।
सियावर—दे० सियापति ।

सिर—*(न०)* १. मस्तिष्क । सर । उत्तमांग । माथो । २. मुंड । कपाल । खोपड़ी । ३. शिखर । चोटी । ४. सिरा । छेड़ो । *(वि०)* श्रेष्ठ । उत्तम । बढ़िया ।
सिरकणो—दे० सरकणो ।
सिरकत—*(ना०)* शिरकत । साझेदारी । सीर ।
सिरकार—दे० सरकार ।
सिरकारी—दे० सरकारी ।
सिरकारू—दे० सरकारी ।
सिरकावणो—*(क्रि०)* सरकाना । हटाना ।
सिरकी—*(ना०)* सरकंडे की बनी हुई टट्टी ।
सिरकी पासो—*(न०)* रस्सी में लगाई जाने वाली सिरकने वाली गाँठ ।
सिरकी पाहो—दे० सिरकी पासो ।
सिरखो—*(वि०)* समान । एक जैसा ।
सिरगाह—*(न०)* १. सिरबंधी । २. शिरस्त्राण । माथे का लोहे का टोप ।
सिर-गूंथी—*(ना०)* विवाह की एक प्रथा, जिसमें प्रथममिलन के दिन वधू का सिर गूंथने के लिए स्त्रियां गीत गाती हुईं, वधू को जनिवासे ले जाती हैं ।
सिरजणहार—*(न०)* सृष्टि की रचना करने वाला । परमेश्वर । सिरजनहार । सृजनकर्ता ।
सिरजणहारो—दे० सिरजणहार ।
सिरजणो—*(क्रि०)* १. रचना । बनाना । सिरजना । सर्जना । सजणो । २. उत्पन्न करना । ३. संचय करना ।
सिरजाणो—*(क्रि०)* सर्जाना । बनवाना । रचवाना । उत्पन्न करवाना ।
सिरजियोड़ो—*(वि०)* सिरजा हुआ । रचा हुआ । सिरजित ।

सिरजोर—(वि०) १. उद्दंड। उच्छृंखल। २. बलवान। जबरदस्त। ३. जुल्मी।
सिरजोरी—(न०) १. उद्दंडता। २. उच्छृंखलता। ३. जबरदस्ती। ४. जुल्म।
सिरटियो—(न०) अनाज की बाली। बाजरी जुआर आदि का सिट्टा। पूंख।
सिरटो—दे० सिरटियो।
सिरड़—दे० सिड़।
सिरड़ी—दे० सिड़ी।
सिरताज—(वि०) १. शिरोमणि। २. सबसे अच्छा। (न०) १. पति। स्वामी। २. सरदार। ३. शिरोमणि। ४. मुकुट।
सिरत्राण—(न०) सिर पर पहिनने का सैनिकों का लोहे का टोप।
सिरनामो—(न०) १. पुस्तक के मुख पृष्ठ पर लिखा नाम। पुस्तक का नाम। २. पत्र पर लिखा जाने वाला पता ठिकाना। सरनामो। सरनांवो। ३. निबंध या लेख का नाम। शीर्षक। ४. नाम सूची में सबसे पहले (सबसे ऊपर) लिखा जाने वाला नाम। सिरेनाम।
सिरपाव—(न०) समस्त अंग के वस्त्र व आभूषण जो राज दरबार से किसी को सम्मान के रूप में दिये जाते हैं। सिरोपाव। खिलअत।
सिरपेच—(न०) १. सिर का एक गहना। २. कलगी। ३. तुर्रा।
सिरपोस—(न०) १. शिरोभूषण। २. पगड़ी। साफा।
सिरफ—(अव्य०) केवल। मात्र। सिर्फ। फगत। बस। इतना ही। (वि०) १. खालिस। २. अकेला।
सिरमंड—(न०) १. केश। २. मुकुट। ३. शिरोभूषण।
सिर-मुंडाई—(ना०) १. सिर के बाल काटने की क्रिया या भाव। २. उक्त का पारिश्रमिक।
सिर-मूंडणो—(क्रि०) १. माथे के बाल काटना। २. ठगना। धोखा देना। मायो मूंडणो।
सिरमोड़—(न०) शिरोमणि। सिरताज।
सिरसो—(वि०) १. समान। बराबर। २. जैसा।
सिरहर—(न०) १. शिरोधर। ताज। मुकुट। २. शिखर। ३. शिरोमणि। (वि०) शिरोधार्य। मान्य। सिरधर।
सिरहाणो—(न०) खाट या पलंग का वह भाग, जिस ओर सोते समय सिर रहता है। सिरहाना। सिराणो।
सिरस्तेदार—(न०) १. विभागीय प्रधान अधिकारी। २. मुकदमों की मिसल रखने वाला मुख्य कर्मचारी। सरिश्तेदार।
सिरंग—(न०) १. शृंग। शिखर। २. श्रीरंग।
सिराणो—(न०) सिरहाना।
सिरामण—(न०) कलेवा। भारो। सिरावण।
सिरावड़ो—दे० सळेवड़ो।
सिरावण—दे० सिरामण।
सिरावणी—(न०) १. कलेवा। २. मृतक को ग्यारह दिन तक दिया जाने वाला क्षीर-पिंड।
सिरांयियो—दे० सिरहाणो।
सिरी—(ना०) श्री। लक्ष्मी। (सर्व०) आप।

सिरीरंग— दे० श्रीरंग।

सिरीसो—(वि०) समान। बराबर।

सिरू—(ना०) वृद्धि। बरकत।

सिरे—(वि०) १. श्रेष्ठ। २. ऊंचा। ३. शीर्ष। सर्वोपरि। ४. प्रथम। पहला।

सिरेकार—(वि०) १. अच्छा। भला। २. शुभ। मांगलिक। दे० श्रीकार।

सिरे चढ़णो—(मुहा०) १. सिद्ध होना। २. घटित होना। ३. पार जाना। ४. संपूर्ण होना। ५. पेटे की रकमों का सिरे में टोटल लगना (बहीखाता)।

सिरे दरबार—(न०) राजा या बादशाह का खास दरबार।

सिरे-नाम—(वि०) १. प्रसिद्ध। मशहूर। २. मुख्य। प्रधान। अग्रणी। दे० सिरनामो।

सिरे-नांव—दे० सिरनामो।

सिरे-मंदिर—(न०) जालोर के पास एक प्रसिद्ध और ऐतिहासिक स्थान जो नाथ सन्यासियों का निवास स्थान था।

सिरो—(न०) १. धान की बाल। सिट्टो। २. किनारा। सिरा। छेड़ो। ३. किसी वस्तु के ऊपर का या किनारे का भाग। ४. ऊंचापन। बड़प्पन। ५. श्रेष्ठता। ६. सर्वोपरि नाम। ७. वह व्यक्ति, जिसका समाज में सर्वोपरि नामोल्लेख होता हो। ८. सिरा। मथारो। ९. भाला। सांग। (वि०) १. सर्वोपरि। २. सर्वोपरि नाम वाला।

सिरोपा—दे० सिरोपाव।

सिरोपाव—(न०) १. बादशाह या राजा की ओर से सम्मान में मिलने वाली सिर से पैर तक की पूरी पोशाक। २. सिरोपाव मिलने का सम्मान।

सिरोमणि—(वि०) सर्वोच्च। शिरोमणि। (न०) सिर पर धारण किया जाने वाला रत्न।

सिरोमणिराय- (न०) श्रीकृष्ण।

सिरोही—(न०) १. राजस्थान का एक नगर। २. राजस्थान की एक भूतपूर्व रियासत। ३. सिरोही में बनी तलवार।

सिल—दे० सिला।

सिलक—(ना०) पोतेबाकी। बैलेंस। (न०) रेशम।

सिळकणो—(क्रि०) (बादल में) बिजली चमकना।

सिळगणो—(क्रि०) १. आग लगना। २. ज्वाला उठना। ३. अत्यधिक ताप लगना। ४ अत्यन्त क्रोध करना। ५. झगड़ा होना।

सिळगाणो—दे० सिळगावणो।

सिळगावणो—(क्रि०) १. आग लगाना। २. झगड़ा लगाना। ३. गुस्सा दिलाना।

सिलसिलो—(न०) १. क्रम। परम्परा। सिलसिला। २. यथानुक्रम। ३. पंक्ति। कतार। ४. तरतीब। सलीका।

सिलह—(न०) १. कवच। २. शस्त्र। ३. कटारी।

सिलह-खानो—(न०) शस्त्रागार। सिलेगार।

सिलह-पोस—(न०) कवचधारी सैनिक।

सिला—(ना०) १. शिला। प्रस्तर खंड। २. पत्थर की पट्टी। ३. मसाले पीसने की शिला।

सिळाउ—(ना०) १. बिजली। २. बिजली की चमक।

सिलाजीत—(न०) शिलाजीत।

सिलाटण—*(ना०)* १. सिलावट जाति की स्त्री। २. सिलावट की पत्नी।

सिलाटणो—*(क्रि०)* पत्थर को घड़ना। शिला को टाँचना।

सिलाड़ी—*(ना०)* शिला। दे० सिला। सं० ३.

सिलालेख—*(न०)* पत्थर पर खुदा हुआ लेख। शिला-लेख।

सिला-लोडी—*(ना०)* मंग, मसाला आदि पीसने का सिलबट्टा। सिलोटा।

सिळाव—*(ना०)* १. प्रकाश रेखा। २. विद्युत प्रकाश।

सिलावट—दे० सिलावटो। दे० सिलाई।

सिलावटो—*(न०)* पत्थर का काम करने वाला। शिलाकार। सिलावट।

सिळावणो—*(क्रि०)* शीतल करना।

सिळासणो—*(क्रि०)* ग्रहण करना।

सिलासार—*(न०)* १. लोहा। २. शिला-जीत।

सिली—दे० सिल्ली।

सिळी—*(ना०)* १. शलाका। २. नाक का एक आभूषण। फूली। लूंग। तणको। ३. तिनका। तृण। तिणको। ४. फांस। फां। कूळी।

सिळीमुख—*(न०)* १. भौंरा। २. बाण। *(वि०)* मूर्ख।

सिलूप—*(न०)* नारियल।

सिलेगार—दे० सिलहखानो-[illegible]

सिलेट—*(ना०)* पाठश[illegible] लिखने की एक पत[illegible] पाटी।

सिलेट-पैण—*(ना०)* १. [illegible] की लड़िया मिट्टी की [illegible] ग्रोर [illegible]

सिलेदार—*(न०)* १. घुड़सवार सिपाही। २. शस्त्रसज्ज योद्धा।

सिलोक—*(न०)* १. श्लोक। २. यश। कीर्ति।

सिलोको—*(न०)* विवाह में बरात चढ़ने के पूर्व बंदोळी के जुलूस के रूप में दुल्हे और दुल्हिन का मंदिरों में जाना और वहां पर गाई जाने वाली देवी-देवताओं की प्रार्थना।

सिलोचय—*(न०)* पर्वत। सिलोच्च।

सिल्ली—*(ना०)* उस्तरे की धार तेज करने की पत्थर की संकड़ी छोटी पट्टी।

सिव—*(न०)* शिव। महादेव।

सिवड़ाई—दे० सिवाई।

सिवड़ावणो—दे० सिवावणो।

सिवढाण—*(न०)* १. मोक्ष। २. श्मशान। श्मशान भूमि। ३. सिद्ध पुरुष और फकीरों के रहने की जगह।

सिव-मारग—*(न०)* १. देश, धर्म और जाति के लिए किया गया बलिदान। शिवमार्ग। २. वीरगति। ३. मोक्ष। ४. मृत्यु।

सिवरात—*(ना०)* शिवरात्रि।

सिवा—*(ना०)* १. हर्र। २. पार्वती। शिवा। *(अव्य०)* अतिरिक्त। सिवाय।

सिवाई—*(ना०)* १. सिलाई। सीने का काम। २. सीने की मजदूरी। सिलाई।

[illegible]—दे० सिवावणो।

[illegible]ची—*(ना०)* १. सिवाणा नगर [illegible]) के सूर्य [illegible] तरफ के [illegible] का प्रदे[illegible] [illegible]सी [illegible] नाम से [illegible] है। [illegible] की

सिवाणची का सामाजिक संगठन। ३. सिवाणा नगर से संबंधित। सिवाणे का।

सिवाणो—(न०) १. मारवाड़ का एक प्रसिद्ध ऐतिहासिक नगर। २. दे० सिवावणो।

सिवाय—(अव्य०) अतिरिक्त। बिना। रहित। सिवा।

सिवालो—(न०) शिवालय। शिव मंदिर।

सिवावणो—(क्रि०) सिलवाना। सिलाई करवाना।

सिवियाणो—दे० सिवाणो सं० १.

सिविर—(न०) १. तंबू। २. शिविर।

सिस—(न०) १. शशि। चंद्रमा। २. शिष्य। चेलो।

सिसकारणो—(क्रि०) सीत्कार करना।

सिसकारी—दे० सिसकारो।

सिसकारो—(न०) १. निःश्वास। सिसकार। २. मुँह से किया जाने वाला 'सिस' या सिटी जैसा शब्द। सिसकारी।

सिसगोली—(न०) मोली।

सिसपाळ—(न०) शिशुपाल। (वि०) शिशु का पालन करने वाला।

सिसप्रिया—(ना०) रात। शशिप्रिया।

सिसमरथ—(न०) महादेव।

सिसहर—(न०) चंद्रमा। शशिहर।

सिसिर—(ना०) शिशिर ऋतु।

सिसुता—(ना०) १. शिशु अवस्था। शिशुता। (वि०) शिशु संबंधी। शिशुपना।

सिसुपाळ—(न०) चंदेरी का राजा, शिशुपाल।

सिसुपाळो—दे० सिसुपाळ।

सिसुमार—(न०) एक जल प्राणी। शिशुमार।

सिसोदियो—(न०) सीसोदा गांव से संबंधित मेवाड़ के गहलोत राजपूतों का एक नाम। सिसोदो।

सिसोदो—दे० सिसोदियो।

सिस्ट—(ना०) १. सृष्टि। संसार। २. सभ्य। शिष्ट।

सिस्टाचार—दे० शिष्टाचार।

सिस्टी—(ना०) संसार। सृष्टि।

सिहर—(न०) १. हाथी। २. शिखर। शृंग। ३. मेघ-शिखर।

सिहंड—(न०) मोर। शिखंडी।

सिंआर—(ना०) लकड़ी आदि में छेद करने का एक औजार। छोटा बरमा।

सिंआरड़ी—दे० सिंआर।

सिंगण—(न०) धनुष।

सिंगळ—दे० सिगनल। (वि०) अकेला।

सिंगार—(न०) शृंगार। सिणगार।

सिंगाळ—(वि०) १. वीर। बहादुर। २. श्रेष्ठ। उत्तम।

सिंघ—(न०) सिंह। सींह।

सिंघण—(ना०) सिंहनी। बाघण। दे० सेडो सं. ४.

सिंघणी—(ना०) १. सिंह की मादा। सिंहनी। २. सिंहनी के समान शक्तिशाली स्त्री। वीरांगना।

सिंघल—(न०) सिंहल। लंका। श्रीलंका। लंका टापू।

सिंघल-दीप—दे० सिंघल।

सिंघळी—(न०) हाथी।

सिंघ-वाहणी—(ना०) १. देवी। सिंहवाहिनी। सिंहवाहिनी देवी। २. पार्वती। ३. दुर्गा।

सिंघाड़ो—(न०) चार या पांच (तेरापंथी) जैन साधु या साध्वियों का साथ में रह कर विहरण करने वाला समुदाय।

सिघार—(न०) नाश। संहार।
सिघासण—दे० सिंहासन।
सिघारणो—(क्रि०) संहार करना। नाश करना।
सिंघाळो—(वि०) वीर। बहादुर।
सिंघोड़ो—(न०) पानी में होने वाली एक लता का फल। सिंघाडा।
सिंच—(न०) १. जिसके द्वारा शरीर का सिंचन होता हो। सिर। २ मुँह। मुख।
सिंज्या—(ना०) साँझ। संध्या।
सिझ्या—(ना०) साँझ। संध्या।
सिंडीकेट—(ना०) यूनिवर्सिटी की कार्य-वाहक समिति।
सित्तर—(वि०) साठ और दस। (न०) सत्तर की संख्या। '७०'.
सित्तरसौ—(न०) पहाड़े में बोली जाने वाली '१७०' की संख्या।
सित्तरो—(न०) सदी का सत्तरवाँ वर्ष।
सिंदन—(न०) स्यंदन रथ।
सिंदूर—(न०) ईंगुर (पारा, शीशा और गंधक का मिश्रण) से बना एक मांग-लिक चूर्ण।
सिंदूरो—(ना०) मकराह। २. कुल्वाति। (वि०) १. सिंदूर रंग की। २. सिंदूर संबंधी।
सिंध—(न०) सिंध प्रदेश। भारत का सिंधु प्रान्त जो अब पाकिस्तान में है।
सिंधण—(ना०) १. सिंध प्रदेश की स्त्री। २. सिंधी की स्त्री। (वि०) १. सिंध देश की। २. सिंध देश से संबंधित।
सिंधव—(न०) १. घोड़ा। सेंधर। २. सेंधव नमक।
सिंधी—(वि०) १. सिंध प्रांत का रहने वाला। २. सिंध से संबंधित। सिंध का। (ना०) सिंधी भाषा।
सिंधु—(न०) १. समुद्र। २. भारत की पश्चिम वाहिनी प्रसिद्ध महानदी। मीठो महराण।
सिंधु-कुल्या—(ना०) नदी। सरिता।
सिंधु-जात—(न०) घोड़ा। अश्व।
सिंधुभव—(न०) १. लक्ष्मी। २. चंद्रमा। ३. शंख। ४. सीप। शुक्ति।
सिंधुर—(न०) हाथी।
सिंधुव—(न०) सिंधु। समुद्र।
सिंधु-सुता—(ना०) लक्ष्मी। सिंधुजा। कमला। लिछमी।
सिंधु-सुवण—(न०) चंद्रमा। शशांक। एणांक। शशि।
सिंधू—(न०) १. युद्ध का ढोल। २. युद्ध का ढोल बजाना। ३. एक राग जो युद्ध के समय गाई जाती है।
सिंधू-राग—(ना०) युद्ध को प्रोत्साहित करने वाली रागिनी। सिंधूड़ो।
सिंबा—(ना०) फली। छीमी।
सिंबी—(ना०) फली। सिंबा।
सियाळ—(न०) सियार। स्यार। गीदड़।
सियाळणी—दे० सियाळी। स्यारी।
सियाळियो—दे० सियाळ।
सियाळी—(ना०) सियार की मादा। सियारी। स्यारी।
सिवरणो—दे० सिमटणो।
सिवरणी—(ना०) जपमाला। सुमिरणी।
सिवरणो—(क्रि०) सुमिरण करना। सुमरणो।
सिंह—दे० सिंघ।
सिंहणी—(ना०) सिंहनी। सिंह की मादा।
सिंहल—(ना०) लंका।

सिंहल दीप—दे० सिंहल ।

सिंह संवत—*(न०)* वि० सं० ११७० में सोरठ के प्रतापी राजा सिंह द्वारा प्रवर्तित संवत । (सिंह ने संवत को चैत्र वदी १ से चलाया था इसलिये सोरठ में भी उस समय पौर्णमासिक मास प्रवर्तमान हो गया था) ।

सिंहासन—*(न०)* १. देव, आचार्य, राजा आदि के बैठने का आसन । २. सिंह की आकृति वाला ऊंचा आसन ।

सी—*(न०)* १. सिंह । २. ठंड । शीत । ३. एक प्रत्यय जो पुरुष नाम के अन्त में 'सिंह' शब्द के संक्षिप्त या अपभ्रंश रूप में लगता है । जैसे—नैणसी, प्रतापसी । *(ना०)* ठंड के कारण सी सी की आवाज । *(वि०)* जैसी । समान । सदृश ।

सी. आई. डी.—*(ना०)* खुफिया पुलिस विभाग । 'क्रिमिनल इन्वेस्टिगेशन डिपार्टमेंट' का संक्षिप्त रूप ।

सीओ-ताव—*(न०)* ठंड लग कर के आने वाला ज्वर । शीतज्वर । मेलेरिया । टाडोताव ।

सीक—*(ना०)* १. नीम, पीपल आदि वृक्षों की वह डंडी जिसमें पत्ते लगते हैं । २. तीली । ३. जंगल का एक फल । ४. फरेरी ।

सीकड़—*(वि०)* १. वीर । बहादुर । २. सम्पन्न । ३. प्रतिष्ठित । ४. दृढ । मजबूत । *(ना०)* सांकल । जंजीर । सिकड़ी ।

सीकर—*(न०)* १. बिंदु । २. जलकण । ३. राजस्थान का एक नगर ।

सीकी—*(ना०)* १. किसी आभूषण का सांकलनुमा भाग । २. सांकल ।

सीको—दे० छींको ।

सीकोतरी—दे० सिकोतरी ।

सीख—*(ना०)* १. आज्ञा । इजाजत । छुट्टी । २. उपदेश । शिक्षा । ३. प्रस्थान करने की आज्ञा । ४ विवाहादि मांगलिक अवसरों पर दी जाने वाली भेंट । ५. विदाई के अवसर पर दी जाने वाली भेंट । ६. सजा । दंड ।

सीख करणो—*(क्रि०)* १. रवाना होने की आज्ञा मांगना । २. रवाना होना ।

सीखणो—*(क्रि०)* १. सीखना । २. पढना ।

सीखतोड़ो—*(वि०)* १. सीखने वाला । २. सीखता हुआ ।

सीख देणी—*(मुहा०)* १. शिक्षा देना । उपदेश देना । २. समझाना । ३ जाने की आज्ञा देना । ४. विदाई के समय भेंट देना । ५. विवाहोपरांत बारात को विदा देना । ६. कमीण-कारू इत्यादि को नेग चुकाना । ७. बहीवंचा भाट को अपने पुरखाओं की वंशावली पढने का नेग चुकाना ।

सीख-मत—*(ना०)* १. उपदेश । शिक्षा । २. दंड । ३. सजा ।

सीख-लेणी—*(मुहा०)* १ जाने की आज्ञा लेना । २. उपदेश लेना ।

सीख-लेणो—*(मुहा०)* १. उपदेश ग्रहण करना । २. जाने की इजाजत लेना ।

सीखां—*(ना०)* बरात को विदाई देने की तैयारियां । वे रीति-रस्म जो कन्या को बरात के साथ विदा करने के समय सम्पन्न की जाती हैं । २. बरात को दी जाने वाली विदाई ।

सीखां-देणी—*(मुहा०)* बरात को दहेज आदि देकर रवाना करना । विदा ।

सीखां-लेणी(मुहा०) बारातियों का बारात को रवाना करने की कन्यापक्ष से सीख मांगना। सीख प्राप्त करना।

सीगो—(न०) १. तरीका। २. विश्राम। सीगा।

सीचाणो—(न०) बाज पक्षी। श्वेन।

सीजणो—दे० सीझणो।

सीझणो—(क्रि०) १. पकना। किसी खाद्य पदार्थ का अग्नि की आंच से पक जाना। २. संताप होना। ३. संताप करना। ४. सिद्ध होना।

सीट—(ना०) १. बैठक। २. बैठने की जगह।

सीटी—(ना०) १. ओठों या किसी साधन विशेष मे फूंक मारने से उत्पन्न आवाज। सीसोटी। पीपी। २. उक्त उपकरण। व्हिसल।

सीठ—(वि०) शिष्ट। सभ्य। (ना०) सृष्टि।

सीठचार—(न०) १. शिष्टाचार। २. अशिष्टाचार।

सीठणा—(न०ब०व०) स्त्रियों द्वारा गाये जाने वाले अश्लील गायन। विवाहादि के गाली-गायन। सींठणा।

सीडी—(ना०) अरथी। रथी। जनाजा। झोली। रामझोली। सीडो।

सींढी—(ना०) १. अरथी। ठाठडी। २. मकानादि में ऊपर चढ़ने या नीचे उतरने के लिये बना पायरियों का क्रम। श्रीसरणी।

सीढी काढियो—(अव्य०) एक गाली (मरने की)।

सीढी काढयो—दे० सीढी काढियो।

सीणकी—दे० सीणो।

सीणको—दे० सीणो। (वि०)

सीणी—(वि०) १. सफेद और काले बालों वाली (गाय)। (ना०) २. काले रंग की गाय। सीणकी। सोकन।

सीणो—(वि०) १. काले रंग का (बैल या सांड)। २. काले और सफेद बालों वाला (बैल)। (न०) वह बैल जिसका रंग कालापन लिये सफेद हो। (क्रि०) सीना (कपड़ा, चमड़ा आदि)। सीवणो।

सीत—(वि०) शीत। ठंडा। (न०) १. ठंड। शीत। २. शीतलता। ३. सीता। जानकी।

सीत अंसु—(न०) चंद्रमा। शीतांशु।

सीत-गंध—(न०) चंदन।

सीतपत—(न०) सीतापति। श्रीरामचंद्र।

सीत-मीत—(अव्य०) योंही। फालतू। (वि०) मुफ्त का।

सीत-रूंख—(न०) चंदन वृक्ष। मलयागिरी श्रीखंड।

सीतळ—(वि०) शीतल। ठंडा। (ना०) शीतला।

सीतळता—(ना०) शीतल होने का भाव या अवस्था। ठंडक।

सीतळ-पुहण—(न०) शीतला का वाहन गदहा। गधो।

सीतळ-रूंख—(न०) चंदन वृक्ष। मलयतरु।

सीतळा—(न०) १. शीतला देवी। २. चेचक रोग। माता।

सीतळावाह—(न०) गदहा। खर। गधो।

सीतळा-वाहण—(न०) गदहा। अधेड़ो।

सीतळा-सातम—(ना०) होली के सात दिन बाद पड़ने वाला शीतला सप्तमी का त्योहार। सीळ सातम।

सीतहर—*(न०)* १. सूर्य । २. रावण ।

सीतंसु—*(न०)* १. चंद्रमा । शीतांशु । २. कपूर ।

सीता—*(न०)* १. जानकी । जनक की पुत्री । २. हल की नोक ।

सीतापति—*(न०)* श्रीरामचंद्र ।

सीताफळ—*(न०)* १. एक फल । शरीफा । २. कुम्हड़ा ।

सीतारवण—*(न०)* सीतापति । सीता-रमण ।

सीताराम—*(न०व०व०)* १. सीता और राम । *(अव्य०)* भिक्षा माँगते समय साधु द्वारा उच्चारण किया जाने वाला शब्द ।

सीदड़ो—*(न०)* १. तैल भरने का ऊँट के चमड़े का बना हुआ पात्र । २. बूढ़ा ऊँट । रड़को ।

सीदवो—*(न०)* गाडी को ऊँची उठाये रखने के लिये पहिये की जगह (जब पहिये को धुरी में से निकालते हैं) रखने का एक उपकरण । जैक ।

सीध—*(ना०)* १. सीधापना । सरलता । २. सीधापन । अवक्रता ।

सीधर—*(न०)* श्रीधर । लक्ष्मीनाथ । विष्णु ।

सीधो—*(वि०)* १. सरल । आसान । २. सीधा । अवक्र । ३. सीधा । भोला । *(न०)* १. भोजन बनाने के लिये दिया जाने वाला आटा दाल आदि सूखा सामान । २. ब्राह्मण या साधु को दान में दिया जाने वाला आटादाल आदि सूखा सामान । ३. भोजन की सूखी सामग्री । दे० सिध्धो ।

सीधो देणो—*(मुहा०)* १. साधु, ब्राह्मण आदि को भोजन बनाने के लिये आटा, दाल, घी इत्यादि देना । २. हानि पहुँचाना ।

सीधोरो—*(न०)* १. बारात के लौटने के समय रास्ते में नास्ते के लिये कन्या के माता-पिता की ओर से दी जाने वाली भोजन सामग्री (पूरियाँ और करबा आदि) ।

सीधो सरणक—*(अव्य०)* बिलकुल सीधा । सांवसीधो ।

सीधो-सादो—*(वि०)* १. सरल । सुगम । २. अति सुगम । बिलकुल सरल । ३. जिसमें तड़कभड़क न हो । ४. भोला-भोला ।

सीधो-सीध—*(वि०)* बिलकुल सीधा ।

सीन—*(न०)* १. दृश्य । नाटक का दृश्य । २. यवनिका ।

सीनो—*(न०)* छाती । सीना । वक्षस्थल ।

सीप—*(ना०)* शुक्ति ।

सीपसुत—*(न०)* मोती ।

सीवी—*(ना०)* छवि । तसबीर ।

सीवी-सॉकळ—*(ना०)* एक आभूषण ।

सीम—*(ना०)* १. सीमा । सींव । २. जंगल । वन ।

सीमळो—*(न०)* १. एक बरतन । २. शमी-वृक्ष । खेजड़ी । जांट । ३. सेमल वृक्ष ।

सीमंग—*(न०)* चंद्रमा ।

सीमंत—*(न०)* १. स्त्रियों के सिर की मांग । २. पहला गर्भ । अघरणी ।

सीमंतिनी—*(ना०)* १. स्त्री । २. सौभाग्य-वती स्त्री । ३. वह स्त्री जिसका सीमंत संस्कार हुआ हो या होने वाला है ।

सीमंतोन्नयन—*(न०)* १. गर्भवती स्त्री का चौथे, छठे या आठवें मास का एक संस्कार । २. मांग भरने का संस्कार ।

सीमा—*(ना०)* १. हद। २. सरहद। ३. मर्यादा।

सीमाड़ो—*(न०)* १. सीमा-चिन्ह। सेढो। २. सीमा। हद। ३. अन्त। आखिर। छेह।

सीयळ—*(वि०)* १. शीतल। ठंडा। *(न०)* शीलव्रत। ब्रह्मचर्य।

सीयळी—*(वि०)* १. शीलव्रत वाली। २. अशक्त। ३. सुस्त। ४. शीतल। ठंडी।

सीयळो—*(वि०)* १. सुस्त। धीमा। २. ठंडा। शीतल। ३ कायर। ४. अशक्त। असमर्थ।

सीया—दे० सीता।

सीयो—*(न०)* सीसा।

सीर—*(न०)* १. भाग। हिस्सा। साझो। २. भाग्य। ३. जमीन के अन्दर बहने वाली पानी की धारा। सेजो। ४. आमदनी का नित्य साधन। *(वि०)* मीठा।

सीरख—*(न०)* १. मस्तिष्क। शीर्ष। माथो। २. सूर्य। सूरज। *(ना०)* १. शीतरक्षक। २. बिना मगजी की, रजाई से अधिक रूई भरी हुई छपे हुए मोटे वस्त्र की शीत ऋतु मे ओढने की लंबी खोळ।

सीरखो—*(न०)* शीत या शीत वायु से रक्षा का स्थान या साधन। सी-रखो। दे० सीरख। दे० सरीखो।

सीरण—*(न०)* यम।

सीरणी—*(ना०)* शीरनी। मिठाई। सीरनी।

सीरप—दे० सीरपो।

सीरपण—दे० सीरपो।

सीरपणो—दे० सीरपो।

सीरपाण—*(न०)* बलिभद्र।

सीरपो—*(न०)* १. भाग। हिस्सा। सीर। सेणियो। २. सीर होने या सीरपने का भाव। ३. पूर्वजन्म का ऋणानुबंध।

सीरवियो—दे० सीरवी।

सीरवी—*(न०)* १. राजस्थान की एक कृषक जाति। २. भागीदार व्यक्ति। ३. मिट्टी की परीक्षा द्वारा यह बताने वाला व्यक्ति कि कुआं खोदने की जगह पर खारा या मीठा पानी निकलेगा। ४. भूमि परीक्षा द्वारा जमीन के नीचे के पानी की परीक्षा करने वाला विशेषज्ञ।

सीरसक—*(न०)* १. लोहे का टोप। २. शीर्षक।

सीराणो—*(क्रि०)* भोजन करना। जीमणो।

सीरावोडी—दे० सीरावडी।

सीरावड़ी—*(ना०)* ज्वार के आटे को छाछ मे औटाने से बनी राब को पतली परत के रूप में सालड़ी पर फैला और सुखा कर बनाया गया एक तीवण। इसे प्रायः शीत ऋतु में बनाया जाता है, इसलिये इसे सी-रावोड़ी भी कहते हैं।

सीरावण—दे० सिरावण।

सीरावणो—*(क्रि०)* भोजन करना। जीमणो। सीराणो।

सीरी—*(वि०)* १. सहायक। २. भागीदार। हिस्सेदार।

सीरो—*(न०)* हलुवा। सीरा।

सीरोळियो—*(न०)* भागीदार। हिस्सेदार। सीरवाळो।

सीरोळी—*(अव्य०)* भागीदारी में। हिस्सेदारी मे।

सीरोळो—*(न०)* भागीदारी। *(अव्य०)* १. भागीदारी मे। २. भागीदारी का।

सील—*(ना०)* १. गाय की कामेच्छा। २. मुहर, छाप या मुद्रा। ३. एक बड़ी मछली। ४. दीवाल आदि में लगने वाली पानी की नमी। मेज।

सीळ—*(ना०)* १. ठंडक। २. शीतला देवी। ३. ब्रह्मचर्य। शीत। ४. ठंड। सर्दी।

सील-कौल—*(न०)* १. परस्पर की गई प्रतिज्ञा की लिखावट। २. दुतरफी प्रतिज्ञा। ३. प्रतिज्ञा। कौल।

सीलणो—*(क्रि०)* १. नुकसान या हरजाना भरना। २. कर्जा चुकाना। ३. किसी के कर्ज का उत्तरदायित्व लेना और चुकाना। *(न०)* ऋण।

सीलवाड—दे० रोहाड़।

सीळव्रत—*(न०)* ब्रह्मचर्यव्रत। शीलव्रत।

सीळसातम—दे० सीतळा सातम।

सीळाई—*(ना०)* १. ठंडक। ठंडापना। २. ठंड। सर्दी।

सीलाड़णो—दे० सीलावणो।

सीलाणो—दे० सीलावणो।

सीलावणो—*(क्रि०)* हानि का एवजाना प्राप्त करना। २. हरजाना वसूल करना।

सीळी—*(वि०)* १. ठंडी। शीतल। २. नमी वाली। जिसमें कुछ गीलापन रह गया है। दे० सीणी।

सीळूंडो—*(न०)* शीतला का त्योहार और उस दिन खाया जाने वाला ठंडा और बासी भोजन। बासेड़ा।

सीळो—*(वि०)* १. ठंडा। २. सुस्त। आलसी। ३. निकम्मा। ४. जिसमें कुछ नमी रह गई हो। नमीवाला (कपड़ा)। दे० सीणो सं० १, २.

सीळो-पेट—*(न०)* १. पुत्रोत्पत्ति। पुत्र-जन्म। २. पुत्र उत्पन्न होने का आशीर्वाद। ३. अखंड सौभाग्य और पुत्रवान होने की आशिष।

सीव—*(न०)* पुत्र। होव।

सीवणी—*(ना०)* सूई। सूवी।

सीवणो—*(क्रि०)* सीना। सिलाई करना। टाँका मारना।

सीस—*(न०)* मस्तक। माथो। शीश।

सीसथंभ—*(ना०)* गरदन। गाबड़।

सीसफूल—*(न०)* १. स्त्रियों का एक सिरो-भूषण। २. रखड़ी। बोर।

सीसम—*(न०)* शीशम का वृक्ष और उसकी लकड़ी।

सीस-महल—*(न०)* शीशमहल।

सीसवद—दे० सीसोदिया।

सीसा-पैण—*(ना०)* पेंसिल। लीड पेंसिल।

सीसी—*(ना०)* काँच की छोटी बोतल। शीशी।

सीसो—*(न०)* १. रांगा। २. काँच की बड़ी बोतल। बोतल।

सीसोटी—*(ना०)* सीटी। पीपी।

सीसोद—दे० सीसोदिया।

सीसोदा—दे० सीसोदिया।

सीसोदिया—*(न०)* मेवाड़ के गहलोत वंश के क्षत्रियों का एक नाम। सीसोदा गाँव से संबंधित उक्त नाम।

सीह—*(न०)* सिंह।

सीहगोस—*(ना०)* एक पशु। स्याहगोश पशु।

सीहण—*(ना०)* सिंह की मादा। सिंहनी।

सीहणी—*(ना०)* सिंहनी। शेरनी।

सीह-लंकणी—दे० सीह लंकी।

सीहलंकी—*(वि०)* सिंह के समान पतली कमर वाली।

**सीह-विक्रमो**—*(न०)* १. एक जाति का श्रेष्ठ घोड़ा। २. घोड़ा। ३. एक छंद। *(वि०)* सिंह के समान शक्तिशाली।

**सीहासण**—*(न०)* सिंहासन।

**सींक**—दे० सीक।

**सींकणो**—*(क्रि०)* हवा का जोर देकर नाक से रेंट को बाहर निकालना। नाक साफ करना। रेंट निकालना। सेडो काढणो।

**सींकी**—*(ना०)* जड़ाऊ आभूषणों का लंबोतरा खाना जिसमें रत्न जड़ा जाता है।

**सींको**—*(न०)* छीका।

**सींग**—*(न०)* १. बीच में से फटे खुरों वाले पशुओं के सिर में उगने वाले दो कठोर, लंबे और नुकीले अवयव। सिंगाण। २. तुरही। ३. सींग का बना फूंक वाद्य। सींगी।

**सींगडमल**—*(न०)* वीर पुरुष। *(वि०)* वीर। बहादुर।

**सींगड़ियो**—*(न०)* १. युद्ध में हरोल में रहने वाला वीर सैनिक। २. सींग। ३. तीक्ष्ण नोक वाला एक शस्त्र। *(वि०)* सींगवाला।

**सींगड़ी**—*(ना०)* १. शरीर में से खून खींच कर निकालने का नली जैसा एक छोटा सींग। २. हरिण के सींग का एक फूंकवाद्य। सींग। सींगी।

**सींगड़ी देणी**—*(क्रि०)* सींगड़ी द्वारा विकृत खून खींच कर निकालना।

**सींगड़ी लगाणी**—दे० सींगड़ी देणी।

**सींगड़ी वाळो**—*(न०)* १. सींगड़ी लगाने वाला। २. एक अस्पृश्य जाति का व्यक्ति।

**सींगड़ो**—दे० सींग सं० १.

**सींगळी**—*(ना०)* गाय (संकेत शब्द)। *(वि०)* सुन्दर सींगों वाली।

**सींगाळ**—*(न०)* बैल। बळद।

**सींगाळी**—*(ना०)* गाय। *(वि०)* सींगों वाली।

**सींगाळो**—*(न०)* १. सींगोंवाला पशु वर्ग—गाय, बैल, भैंस, बकरी आदि। २. बैल। बळद। *(वि०)* १. उच्चाशय। २. वीर श्रेष्ठ। ३. सींगों वाला।

**सींगी**—*(ना०)* १. हरिण के सींग का फूंक से बजाने का एक वाद्य। २. योगियों के कंठ में धारण की जाने वाली माला में सींग का बना एक विशेष चिह्न।

**सींगोटी**—*(ना०)* १. सींगों की सुन्दरता। २. सींगों की सुन्दर आकृति। ३. दोनों सींग। ४. सींगों पर पहनाई जाने वाली चाँदी सोने की खोल।

**सींगोड़ो**—*(न०)* सिंघाड़ा।

**सींघळी**—*(न०)* सिंह।

**सींघळो**—*(न०)* १ अग्रज। २. पुत्र। ३. सिंह। *(वि०)* वीर।

**सींचणियो**—*(न०)* १. कुँए से पानी निकालने के लिये डोल के बाँधी जाने वाली रस्सी। पानी खींचने का रस्सा। *(वि०)* सींचने वाला। कुँए में से पानी खींचने वाला।

**सींचणो**—*(क्रि०)* १. छिड़काव करना। २. खेत में पानी देना। ३. कुँए में से पानी निकालना।

**सींचो**—*(न०)* १. अस्पृश्य से छू जाने वाले पर शुद्ध होने के लिये सोने को घुमाकर चुल्लू भर कर डाले जाने वाले पानी के छींटे। २. परहेज। अलगाव। ३. घृणा। [illegible]

५. शुद्धि के लिये छाँटा जाने वाला पानी। ६. पानी के छींटे।

सींठ—(न०) गुप्तांग के बाल। उपस्थ कच। घुसो। झाँट। गुहा।

सींठणा—(न०ब०व०) १. विवाहादि मे स्त्रियों द्वारा गाये जाने वाले अश्लील गीत। २. उपस्थ कच। सींठ।

सींठजी—(न०) १. एक गाली। २. सीठ जैसा हलका व्यक्ति (व्यंग्य मे)।

सीठ तोड़णियो—(वि०) १. उपस्थ कच तोड़ने वाला। २. बहादुर (व्यग्य मे)। (न०) एक गाली। सींठतोड़ो।

सींठ तोड़ो—दे० सीठ तोड़णियो।

सीठाणो—दे० सीठावणो।

सीठावणो—(क्रि०) १. धोखा देना। भरोसा देकर फिर जाना। २. ठगना। ३. भुलावे मे डालना। भुलाना। भ्रम मे डालना। ४. लालच दिखाना।

सीठोळियो—(वि०) १. अयोग्य मित्र। निकम्मा मित्र। २. नालायक। हलके दर्जे का। नीच। (न०) एक गाली।

सीड—(न०) रेंट। सेंडो। सिम्पण।

सीड-साँड—(भा०) रेंट और लार। सेडो-लाळ।

सीदड़ो—दे० रड़बो।

सीदरो—(न०) चरस का एक उपकरण।

सींव—(न०) १. सीमा। हद। कांकड़। २. जंगल। जंगळ। सीम।

सीवाड़ो—(न०) सीमा। सीमाड़ो। हद। कांकड़।

सीह—दे० सीह।

सु—(सर्व०) १. वह। २. वह का विभक्ति लगने का पूर्व रूप। उस। ३. उसे। (अव्य०) १. अतः। इसलिये। २. सो। ३. सो अब। ४. लेकिन अब। ५. और। ६. फिर। (वि०) १. सुंदर। २. अच्छा। ३. उत्तम। (उप०) शब्दारंभ मे सौंदर्य और भद्रता आदि के अर्थ मे प्रयुक्त उपसर्ग।

सुग्ररड़ी—दे० सुरड़ी।

सुग्रवसर—(न०) अच्छा मौका। अच्छा अवसर।

सुग्रागण—(वि०) सुहागिन। सौभाग्यवती।

सुग्राड़—दे० सुग्रावड़।

सुग्रान—(न०) कुत्ता। स्वान। कूतरो।

सुग्रारथ—दे० सवारथ।

सुग्रारथी—सवारथी।

सुग्रा-रोग—(न०) प्रसूति के समय होने वाला स्त्री रोग। २. प्रसूति जन्य रोग।

सुग्रावड़—(ना०) १. प्रसव। बच्चे का जन्म। २. प्रसूति। सुग्राड़। ३. प्रसूता के लिये बनाया जाने वाला पौष्टिक पदार्थ। ४. जननाशौच। सूतक।

सुग्रावड़ करणो—(मुहा०) प्रसूता की सेवा करना।

सुग्रावड़ कराणो—(मुहा०) १. प्रसव संबंधी काम कराना। २. प्रसव के लिये पुत्री को पीहर बुलाना। ३. प्रसव करना।

सुग्रावड़ खाणो—(मुहा०) बच्चा जनना और पौष्टिक पाक खाना।

सुग्रावड़ सांधणो—(मुहा०) प्रसूता के लिये पौष्टिक पाक आदि बनाना।

सुग्रावड़ी—(ना०) प्रसव करने वाली स्त्री। प्रसूता। (वि०) प्रसव करने वाली। प्रसवा। जच्चा।

सुग्रासरण—(न०) बैठने का सुन्दर ग्रासन। (ना०) सुहासिनी। सुग्रासरणी।

सुग्रासरणी—दे० सुहासिरणी। सुवासरणी।

सुइयो—(न०) १. घड़ी का काँटा। २. टाट, थैला ग्रादि सीने की मोटी लंबी सुई।

सुई—(न०) लोहे का एक पतलः उपकरण जिसके एक सिरे मे धागा पिरो कर कपड़ा सीया जाता है। सूचि।

सुग्रो—(न०) १. एक सब्जी ग्रौर उसके बीज। २. प्रसव ग्रशौच। सूतक। ३. बोरी, टाट ग्रादि सीने का सुइया। सुइयो।

सुक—(न०) १. तोता। शुक। २. श्रीमद्-भागवत के कथाकार व्यासजी के पुत्र-शुकदेव मुनि।

सुकच—(न०) सुन्दर केश। काले केश। भमराळा केश।

सुकचा—(ना०) सुन्दर केशों वाली स्त्री। सुकेशी। सुकेशा।

सुकची—दे० सुकचा।

सुकतिज—(न०) मोती। शुक्तिज।

सुकदेव—(न०) व्यास मुनि के पुत्र शुकदेव।

सुकन—(न०) सुगन। शकुन।

सुकन-चिट्ठी—दे० रूपारेल।

सुकनावळी—(ना०) शकुन शास्त्र ग्रथवा उसका ग्रन्थ।

सुकनी—(वि०) १. शकुनशास्त्र को जानने वाला। २. शकुन के ग्राधार पर काम करने वाला। ३. शकुन देखने तथा उसका फल बताने वाला। (न०) एक पक्षी।

सुकप्रिय—(न०) १. दाड़िम। २. हरी मिर्च। शुकप्रिय।

सुकर—(वि०) सुगम। (न०) १. शुक्र। धन्य। २. शुक्रग्रह। ३. शुक्रवार।

सुकरत—दे० सुकरित।

सुकराणो—(न०) १. उपकार। शुकाना। २. जमीन, मकान ग्रादि का पट्टा बना कर देने की रियासतों के जमाने में ली जाने वाली एक सरकारी फीस। स्टाम्प, रजीस्ट्री, बेचान ग्रादि की फी के ग्रति-ग्रतिरिक्त पट्टा बनवाने का एक कर विशेष।

सुकरात—(न०) यूनान देश का एक प्रसिद्ध दार्शनिक।

सुकरित—(वि०) सुकृत्य। सुकार्य। शुभ काम।

सुकर्म—(न०) १. ग्रच्छा काम। २. उप-कार।

सुकर्मी—(वि०) १. ग्रच्छा काम करने वाला। सदाचारी। २. भाग्यशाली। सकर्मी। (ग्रकर्मी या कुकर्मी का उलटा)। पुण्यशाली। ३. उपकारी।

सुकळ—(वि०) १. श्वेत। शुक्ल। २. उज्ज्वल। (न०) ब्राह्मणों की एक ग्रल्ल।

सुकवि—(न०) १. उत्तम कवि। २. ख्याति प्राप्त कवि। ३. श्रेष्ठ कवि। ४. भक्त कवि। ५. ग्राशु कवि।

सुकंठ—(न०) १. मधुर कंठ। २. सुग्रीव वानर। ३. कोयल। (वि०) मधुर कंठ वाला।

सुकंठी—(न०) सुग्रीव। (ना०) १. कोयल। २. स्त्री। (वि०) मधुर कंठ वाली।

सुकंत—(न०) १. प्रिय पति। २. सुन्दर पति। ३. ईश्वर।

४. बुलाना। ५. भगा देना। निकालना।

हकाळी—(ना०) १. हाँकने की क्रिया। २. भगा देने की क्रिया।

हकावणो—(क्रि०) १. गाड़ी आदि को चलाना। २. चलने को प्रेरित करना।

हकी—(प्रव्य०) १. हक से। २. अधिकार से। (वि०) हक की।

हकीकत—(ना०) १. सच्चा वृत्तान्त। २. वास्तविक बात। असलियत। ३. हालत। ४. हाल। दशा। ५. राजस्थानी साहित्य का एक गद्य प्रकार। हकीगत। ६. स्थान विशेष की स्थिति का वर्णन। ७. ख्यात। इतिहास। जैसे—मारवाड़-री-हकीकत।

हकीकी—(वि०) १. वास्तविक। असली। २. सच्चा। यथार्थ। ३. सगा। संबंधी। ४. ईश्वरीय।

हकीको—(वि०) १. विश्वस्त। विश्वास के योग्य। ठावो। २. वास्तविक।

हकीगत—दे० हकीकत।

हकी-नकी—(प्रव्य०) १. हाँ या ना। २. निश्चयपूर्वक। ३. निश्चयात्मक उत्तर।

हकीम—(न०) १. यूनानी चिकित्सक। २. डाक्टर। ३. वैद्य। ४. मुसलमान वैद्य।

हकीमात—(ना०) १. यूनानी चिकित्सा पद्धति। २. हकीम का काम। हकीमी। (वि०) हकीम या हकीमात संबंधी।

हकीमी—दे० हकीमात।

हकीर—(वि०) १. तुच्छ। क्षुद्र। ओछो। नीच। २. अल्प। थोड़ो।

हकूमत—(न०) १. हुकूमत। शासन। अधिकार। सत्ता। २. हाकिम का कार्यालय। कचहरी। कचेड़ी। हुकमत।

हक्क—(न०) हक। अधिकार।

हक्को-बक्को—(वि०) घबराया हुआ। हाकबाक।

हग—(न०) १. मक्खी मच्छर की विष्टा। हगार। २. विष्टा। गू।

हगणो—दे० हँगणो।

हगजारमर—(न०ब० व०) [हींग, जीरा, मिर्च] मात्राओं बिना का लेखन।

हगाणो—(क्रि०) १. शिशु के हगने के लिए दोनो पाँवो के आधार पर (टट्टी फिरने को) बिठाना। २. हगने को प्रवृत्त करना। ३. डराना।

हगाम—(न०) १. भीड़भाड़। २. बड़ी सभा। ३. उत्सव। हगामो।

हगामी—(वि०) १. उत्साह वर्धक। २. उत्सव वाला। उत्सवमय।

हगामो—दे० हगाम।

हगार—दे० हंगार।

हगावणो—दे० हंगावणो।

हचको—दे० हिचको।

हचमच—(न०) १. धक्का। धक्कामुक्की। २. शोरगुल। ३. भय। ४. घबराहट।

हचमचणो—(क्रि०) १. हिल उठना। डिग जाना। डिगमगाना। डगमगणो। २. घबराना। ३. भय उत्पन्न होना।

हचमचाट—(न०) १. घबराहट। २. भय। डर। भो।

हचमचाणो—(क्रि०) १. हिलाना। डिगाना। डगमगावणो। २. घबराहट पैदा करना। ३. भय उत्पन्न करवाना।

हचमचावणो—दे० हचमचणो।

हचीड़ो—(न०) धक्का। जोर की टक्कर। मचीड़ो।

हज—(अव्य०) १. अजी । २. अरे । अरी ! (ना०) मुसलमानों की मक्के मदीने की यात्रा ।

हजम—(न०) १. पचने की क्रिया या भाव । पाचन । २ हथियाना । (अनुचित रूप से) । (वि०) पचा हुआ ।

हजम करणो—(मुहा०) १. किसी की वस्तु लेकर वापस नहीं देना । २. दूसरे की वस्तु को दबा लेना । ३. खाये हुये को पचाना ।

हजमत—दे० हजामत ।

हजम-होणो—(मुहा०) पचना ।

हजरत—(न०) १. सम्मानार्थ प्रयुक्त संबोधन । २. महात्मा । ३. बादशाह । (वि०) १. बदमाश । २. चालाक ।

हजाम—(न०) नाई । नापित । खवास ।

हजामत—(ना०) १. सिर और दाढ़ी के बाल मुँडवाना । २. क्षौर । खिजमत । सँवार । स्वाँर । ३. पिटाई । ४. निरर्थक परिश्रम ।

हजामत करणो—(मुहा०) १. ठगना । २. सिर दाढ़ी के बाल काटना । ३. दाढ़ी बनाना । ४. मारना । पिटाई करना । मारणो । ५. निरर्थक परिश्रम करना ।

हजाम-पट्टी—(ना०) १. हजाम का काम । हजामत । २. हलका काम । ३. निकम्मापन ।

हजार—(वि०) सहस्र । दस सौ । (न०) हजार की संख्या । १०००।

हजारहाथां-रो-धणी—(पद०) परमेश्वर । ईश्वर ।

हजार हाथां वाळो—(पद०) परमेश्वर । ईश्वर ।

हजारी—(न०) १. एक पुष्प । गेंदा । २. एक शाही मनसब । ३. लोकगीतों का एक नायक ।

हजारी-ऊमर—(अव्य०) १. आशीर्वादात्मक शब्द । २. हजार वर्ष की उम्र ।

हजारी गुल-रो-फूल—(पद०) लोकगीतों का एक नायक ।

हजारी ढोलो—(न०) १. विवाह का एक लोकगीत । २. इस लोकगीत का नायक ।

हजी—(न०) १. हज करने वाला । हाजी । २ मुसलमान ।

हजी—दे० हजे ।

हजूर—(न०) १. राजसभा । दरबार । २. राजा । ३. बड़ों के लिए संबोधन शब्द । (सर्व०) आप ।

हजूरण—(ना०) १. दासी । हजूरणी । २. सेविका ।

हजूरणी—दे० हजूरण ।

हजूरियो—(न०) १. सेवक । २. दास । ३. हज्जाम के कंधे पर रहने वाला अंगोछा या रूमाल ।

हजूरी—(न०) १. सेवक । २. दास । (वि०) हजूर का । हजूर से संबंधित ।

हजे—(क्रि०वि०) अभी तक । अजे । हजी । अजेतांई ।

हट—(ना०) १. हटने की क्रिया या भाव (तुच्छता) । २. दुराग्रह । जिद्द । ३. दुकान । हाट ।

हटक—(ना०) १. वर्जन । रोक । अटक । २. डर । भय । ३. जिद्द । हठ । ४. प्रतिज्ञा । प्रण । ५. मन की दृढ़ता । ६. संयम ।

हटकणो—(क्रि०) १. रुकना । अटकणो । २. मन का वश में करना ।

हटकाणो—(क्रि०) १. रोकना । २. मना करना । अटकाणो ।

हटकारणो—(क्रि०) १. संयम रखना । मन को वश में रखना । २. दुत्कारना । ३. सचेत करना । ४. रोकना । अटकावणो । ५. रखना । अटकावणो ।

हटकीलो—(वि०) १. हठी । जिद्दी । २ मन को वश में रखने वाला ।

हटको—(न०) १. भय । डर । २ डांट ।

हटड़ो—(ना०) पीसे हुये नमक, मिर्च, हलदी आदि को रखने के लिये खानों वाली पेटी । चमक । चार छः खानों वाली एक पेटी, जिसमें साग-सब्जी बनाने के लिए मसाले भरे रहते हैं ।

हटणो—(क्रि०) १. हटना । खिसकना । २. विमुख होना । ३. प्रतिज्ञा से विचलित होना ।

हट-ताणो—(ना०) हठ को खींचे रखना । हठ को दृढ़ता से पकड़े रहना । हठ को नहीं छोड़ना ।

हटताळ—दे० हड़ताळ ।

हटनाळ—दे० हड़ताळ ।

हटवाड़ो—(न०) १. बाजार । २. नियत दिवस पर लगने वाला अस्थाई बाजार । ३. मेले में लगने वाला बाजार ।

हटवाणियो—(न०) बनिया । दूकानदार ।

हटवाणो—दे० हटाणो ।

हटाड़णो—दे० हटावणो ।

हटाणो—(क्रि०) १. दूर करना । २. अवरोध दूर करना । ३. पीछे हटाना । ४. पद या काम से अलग करना । ५. विरक्त करना । ६. निरस्त करना ।

हटावणो—दे० हटाणो ।

हटै—(क्रि०) १. हटे । दूर । २. बाहर ।

हटै-हटै—दे० हटे-हटे ।

हट्टो—(वि०) १. हट्टा । मजबूत । २. सौष्ठव । ३. शरीर की सुन्दरता और [illegible] । ४. शरीर की बनावट । (क्रि० [illegible]) मजबूत (रखो) ।

हट्टो—(वि०) दृढ़ । मजबूत ।

हट्टो-कट्टो—(वि०) १. दृढ़ । मजबूत । २. स्वस्थ । तंदुरुस्त । ३. जवान । युवा । ४ हृष्ट-पुष्ट । मोटा-ताजा । सैंठो ।

हठ—(ना०) १. जिद । आग्रह । अड़ । २. दृढ़ प्रतिज्ञा । ३ दुराग्रह । ४. जबरदस्ती ।

हठ करणो—(मुहा०) जिद करना । हठ । झालणो ।

हठ झालणो—(मुहा०) हठ पकड़ना । जिद करना । हठ करणो ।

हठ-झेलणो—दे० हठ झालणो ।

हठता—(ना०) आग्रह । जिद । हठ ।

हठधर्मी—(ना०) १ हठ को न छोड़ने का दुराग्रह । २. झूठी हठ । (वि०) दुराग्रही । जिद्दी ।

हठयोग—(न०) आसन, प्राणायाम द्वारा किया जाने वाला योग का एक प्रकार ।

हठागरो—(वि०) दुराग्रही । हठी ।

हठात—(अव्य०) १. बलात् । जबरन । २. जबरदस्ती से । ३. विवश होकर ।

हठायत—(वि०) १. हठाने वाला । २. हटने वाला । ३. हठात ।

हठाळ—(वि०) १. हठ वाला । हठाळो । २. वीर । ३. युद्ध में पीछे नहीं हटने वाला । रणह

हुठाळी—(वि०ना०) हठवाली । हठीली । जिद्दी । (वि०न०) हठवाला । हठीला । जिद्दी ।
हुठाळो—दे० हुठाळ ।
हुठी—(वि०) १. दुराग्रही । २. जिद्दी ।
हुठीली—(वि०ना०) जिद्दी । हठवाली ।
हुठीलो—(वि०) १. जिद्दी । हठीला । हठीलो । २. दुराग्रही । ३. दृढ़प्रतिज्ञ ।
हुठेत—दे० हुठायत ।
हुठोती—दे० हुथोटी ।
हुड—(न०) हड्डी । अस्थि । हाडको । हाडकी ।
हुड़क—दे० हिड़क ।
हुड़कणी—(वि०) १. पागल (स्त्री) । २. उत्पाती । उपद्रवी (स्त्री) । ३. कलहकारिणी । झगड़ालू । ४. जिसको पागल कुत्ते ने काट खाया हो । ५. जिसको हड़किया रोग हो गया हो ।
हुड़कणो—(वि०) १. पागल । २. उत्पाती । ३. कलहकारी । ४. जिसको पागल कुत्ते ने काट खाया हो । ५. जिसको हड़किया रोग हो गया हो । (क्रि०) १. हिड़किया होना । २. कलह करना ।
हुड़कवा—दे० हिड़कवा ।
हुड़कायलो—दे० हड़कायो ।
हुड़कायो—(वि०) १. पागल । २. पागल कुत्ते के काटने से हुआ पागल । हिड़कायो । ३. उत्पाती । उपद्रवी ।
हुड़कार—दे० डकार ।
हुड़कियो—दे० हड़कायो ।
हुडकी—दे० हाडकी ।
हुड़कीजणो—(क्रि०) १. पागल कुत्ते के काटने से पागल होना । २. पागल होना ।
हुड़केड़ो—दे० हुड़कायो सं० १, २.
हुड़को—(न०) भय । डर ।
हुडको—दे० हाडको ।
हुड़को-धड़को—(न०) १. भय । डर । सको । २. लाज । शर्म । सरम ।
हुड़गड़ियां खाणी— (मुहा०) बार-बार आना । बार-बार आना-जाना ।
हुड़गड़ियो—(वि०) १. भागदौड़ करने वाला । २. बार-बार आने वाला ।
हुड़गड़ी—(ना०) १. दौड़ादौड़ । भागादौड़ । २. ऊधम ।
हुड़जोड़ो—दे० हाडबंद ।
हुड़ताळ—(ना०) १. अन्याय-अत्याचार आदि के विरोध में दुकानों आदि में ताले लगा कर काम काज बंद कर देना । हड़ताळ । २. पीले रंग का एक खनिज पदार्थ जो दवा के काम आता है । ३. संखिया और गंधक के योग से बना एक पदार्थ । हरताल ।
हुडताळ पाड़णी—(मुहा०) बाजार या कारखानों आदि के बंद होने की स्थिति । हड़ताल रखना ।
हुड़दड़ो—(न०) गेंद का एक खेल ।
हुड़दो—(न०) १. किसी भोज आदि में कई प्रकार की सामग्री तैयार करने और अधिक व्यक्तियों को निमंत्रण देने से होने वाली परेशानी । २. एक साथ अधिक कार्यभार से होने वाली व्यग्रता या हैरानी । ३. झंझट । ४. काम का बोझ ।
हुड़धूत—(वि०) १. मैला-कुचैला । धूल से भरा । २. उपद्रवी । ३. अपमानित ।
हुड़प—(न०) १. लूट-खसोट । २. लेकर वापस नहीं देना ।

हड़पणो—*(क्रि०)* १. अनुचित रूप से ले लेना। हड़पना। दबा लेना। हजम कर लेना। २. छीन लेना। ३. लेकर वापस नहीं देना। हजम करणो।

हड़पखोर—*(वि०)* १. मांगी हुई वस्तु या उधार लेकर वापस नहीं देने वाला। हड़पने वाला। २. लुच्चा।

हड़पी—*(ना०)* जवाहरात आदि कीमती वस्तुओं को तोलने की कांटी रखने की पेटी।

हड़बड़—*(ना०)* १. भागदौड़। २. घबराहट। ३. खलबली।

हड़बड़ाट—*(ना०)* घबराहट। हड़बड़।

हड़बड़ाणो—*(क्रि०)* १. घबराना। २. भौचक्का होना।

हड़बड़ी—*(ना०)* १. व्यग्रता। २. उतावल। ३. भागादौड़। भगदड़। ४. रौला। उपद्रव। ५. घबराहट।

हड़बू—*(न०)* एक लोक देवता। *(वि०)* मूर्ख।

हड़मत—दे० हड़मान।

हड़मान—दे० हनुमान।

हड़वाय—*(ना०)* दक्षिण दिशा की वायु। लंकाऊ पवन।

हड़ावणो—*(क्रि०)* १. धमकाना। डाँटना। २. धक्का देना। ३. खिसकाना।

हड़ीलो—दे० हड़ेलो।

हड़ींदो—*(न०)* बच्चों का एक खेल।

हड़मान—दे० हनुमान।

हड़लणो—*(क्रि०)* धक्का मारना। धक्का मार कर दूर करना।

हड़ेलो—*(न०)* १. धक्का। टक्कर। २. कोहनी या हाथ से टक्कर देने की क्रिया या भाव। हड़ीलो।

हड्ड—*(न०)* हड्डी। हाड़। अस्थि।

हड्डी—दे० हाडकी।

हण—*(ना०)* हत्या। हनन।

हणणो—*(क्रि०)* १. मारना। हत्या करना। हनन करना। २. खोसना।

हणमंत—दे० हनुमान।

हणवंत—दे० हनुमान।

हणाव—*(न०)* हानि। नुकसान।

हणां—दे० हणैं।

हणुमान—दे० हनुमान।

हणू—*(न०)* हनुमान।

हणूफाळ—*(न०)* एक राजस्थानी छंद।

हणूमान—*(न०)* हनुमान।

हणैं—*(अव्य०)* १. अब। हैणां। २. अभी। हैणां। हमै। अबार।

हणैंताई—*(क्रि०वि०)* १. अभी तक। २. अब तक। अबार ताई।

हत—*(ना०)* हत्या। कत्ल। *(भू०कृ०)* १. मारा या वध किया हुआ। २. रहित। *(न०)* एक उपसर्ग, यथा हतप्रभ।

हतक—*(ना०)* १. बदनामी। बेइज्जती। २. तोहीन। अपमान।

हतकणो—*(क्रि०)* अप्रतिष्ठित करना। हतक करणो। माजनो पाड़णो।

हतकंडो—*(न०)* १. चालाकी। २. धूर्तता। ३. षड्यंत्र। हथकंडो।

हतणो—*(क्रि०)* हत्या करना। मारना।

हतप्रभ—*(वि०)* निस्तेज। कांतिहीन।

हत-बुद्धि—*(वि०)* १. जिसकी बुद्धि मारी गई हो। २. मूर्ख।

हतभागी—*(वि०)* हतभाग्य। भाग्यहीन। निरभागी। अभागियो।

हतवेळो—दे० हथवेळो।

हताश—(वि०) जिसकी आशा नष्ट हो गई हो। निराश। हतास।
हतास —दे० हताश।
हती—(भू०क्रि०) 'है' क्रिया के भूतकाल का स्त्रीलिंग रूप; थी।
हतो—(भू०क्रि०) 'है' क्रिया का भूतकालिक पुल्लिंग रूप; था।
हतोत्साह—(वि०) जिसका उत्साह नष्ट होगया हो।
हनो राम—(अव्य०) १. मृत्यु। २. मर गया।
हत्तो—(न०) डंडा। दस्ता। मूठ। हत्थो। हथ्थो।
हत्थ—(न०) हाथ।
हत्थळ—(न०) १ हिंसक पशु का पंजा। २. हथेली।
हत्था—(अव्य०) हाथों से।
हत्थो —दे० हत्तो।
हत्या—(ना०) १. वध। खून। कत्ल। २. हत्या का दोष।
हत्या करणी—(मुहा०) वध करना। कत्ल करना। खून करना।
हत्यारी—(वि०) हत्या करने वाली। हत्यारिणी। हत्यारण।
हत्यारो—(वि०) हत्या करने वाला। हत्यारा।
हत्या लागणी—(मुहा०) हत्या का पाप लगना।
हथ—(न०) हाथ। हाथ का संक्षिप्त रूप।
हथकड़ी—(ना०) अपराधी के हाथों को सामिल बाँधने के लिए दोनों कलाइयों में पहिनाई जाने वाली एक लोहे की साँकल।
हथ-करोत—(ना०) लकड़ियाँ चीरने की आरी। करवत। करपती।
हथकंडो —दे० हतकंडो।
हथणापुर—(न०) हस्तिनापुर। दिल्ली।
हथणी—(ना०) १. हाथी की मादा। हस्तिनी। २. दीवाल में बना हुआ एक ऐसा साधन, जिस पर कपड़े, वस्तुएँ आदि रखी जाती हैं या टाँगी जाती हैं। ३. घर की साळ के द्वार पर दीवाल के छोरों में बैठने या वस्तुएँ रखने की बनी जगह।
हथनाळ—(ना०) १. बंदूक। २. हाथी पर रख कर छोड़ी जाने वाली तोप।
हथपान—दे० हथफूल।
हथफूल—(न०) हथेली के पृष्ठ पर पहिना जाने वाला स्त्रियों का एक आभूषण। हथपान। हथसाँकळो।
हथमार—(वि०) १. लुटेरा। खोसने वाला। हाथ मारने वाला। २. चोर।
हथमारी—(न०) हथमार का काम। लूट। खसोट।
हथमूळ—(न०) काँस। कास।
हथळेवो—(न०) पाणिग्रहण। हस्तमिलाप। विवाह में वर द्वारा कन्या का हाथ पकड़ने की रसम।
हथळ्यो—दे० हथळेवो।
हथवा—दे० हथवार। दे० हथवाह।
हथवाण—दे० हथवार।
हथवार—(वि०) एक ही व्यक्ति के हाथ से दुहने की आदत वाली (गाय, भैंस)। हथवाळी। हथवाह।
हथवारू—दे० हथवार।
हथवाळ—दे० हथवार।
हथवाह—(न०) १. प्रहार। २. प्रहार की दूरी। ३ शस्त्र चलाने का हस्तकौशल।

हदनीरोहर—*(न०)* १. महासागर। २. सागरतट।

हद-पार—*(अव्य०)* १. नगर या राज्य की सीमा के बाहर। २. देश निकाला। ३. ज्यादा। असीम। अपार।

हद-फूटरी—*(ना०)* १. सुन्दरता की सीमा (नारी जाति या नारी जाति की वस्तु के लिये)। २. अत्यन्त सुंदरी। *(वि०)* अत्यन्त सुंदर।

हद-फूटरो—*(न०)* हद फूटरी का नर रूप।

हद-बारै—*(अव्य०)* १. सीमा के बाहर। सीमोल्लंघन। २. शक्ति के बाहर। दे० हदबाहर।

हद बाहर—(अव्य०) १. मर्यादा से आगे। सीमा के बाहर। शक्ति उपरान्त। २. हैसियत से आगे बढ़कर। हैसियत छोड़कर।

हद-बाट—दे० दहबाट।

हदीस—*(न०)* मुसलमानों का स्मृति ग्रंथ।

हन—*(अव्य०)* १. नहीं। २. नहीं तो। ३. नह का वर्ण विपर्यय।

हनन—*(न०)* वध करना। हत्या।

हनुमान—*(न०)* अंजनी के गर्भ से उत्पन्न पवन के पुत्र, राम के प्रसिद्ध भक्त और वीर वानर। सात चिरजीवित भक्तों मे से एक। शीघ्र प्रसन्न होकर मनवांछित फल देने वाले। नैवेद्य के साथ तेल और सिंदूर पूजा में इन्हें चढ़ाये जाते हैं।

हनोज—*(क्रि०वि०)* १. अभी। इसी समय। २. अभी तक। *(अव्य०)* कदाचित। संभव है। शायद। कदास।

हफतो—*(न०)* सप्ताह।

हफ्तेवार—*(वि०)* हर सप्ताह में एक बार किया जाने वाला। साप्ताहिक।

हब—*(अव्य०)* एकाएक। *(ना०)* अग्नि की ताप।

हब करतो—*(अव्य०)* १. एकाएक। हब देतांणी। २. अचानक।

हबड़क—*(ना०)* १. उलटी होने की आवाज। २. उलटी से पेट में लगने वाला धक्का।

हबधड़—*(ना०)* हलचल। हल्ला-गुल्ला। शोरगुल। हड़बड़।

हब देतांणी—दे० हब करतो।

हबशी—*(न०)* १. अफ्रीका निवासी। २. बहुत काला मजबूत व्यक्ति।

हबहब—*(अव्य०)* एक अनुकरण शब्द।

हबास—*(न०)* एक पुष्प।

हबीड़—*(ना०)* १. मार। २. धक्का। ३. हानि। नुकसान। ४. किसी भारी वस्तु का ऊपर से गिरने का शब्द। ५. दीवाल आदि किसी वस्तु को तोड़ने का शब्द। हबीड़ो।

हबीड़णो—*(क्रि०)* १. मारना। २. टक्कर देना। ३. नुकसान पहुँचाना।

हबीड़ो—दे० हबीड़।

हबोड़णो—दे० सबोड़णो।

हबोळणो—*(क्रि०)* १. धक्का मारना। २. गड़बड़ पैदा करना। ३. उलझन मे डालना।

हबोळो—*(न०)* १. पानी का धक्का। २. बड़ी लहर। ३. मन में उठने वाली तरंग। ४. उलझन। ५. गड़बड़।

हब्ब—*(न०)* १. मेघ। बादल। अभ्र। बादळो। २. आकाश। आभो।

हम—(सर्व०) 'मैं' का बहुवचन। हमाँ। अमाँ। (उप०) समान, साथ, साथ वाला या बराबर वाला के अर्थ मे प्रयुक्त। यथा—हम सेफर।
हमकरणो—(क्रि०) भय खाना। डरना।
हमक-धमक—(ना०) घूमधाम।
हमकलै—दे० हमकै।
हमकाळै—दे० हमकै।
हमकी—दे० हमकै।
हमकै—(अव्य०) १. इस बार। अबकै। हमकी। हमकलै। २. अगली बार। ३. जब कभी। ४. भविष्य में। ५. अब और।
हमगीर—(वि०) सहायक। (न०) साथी। मित्र।
हमगीरी—(ना०) १. अपनापना। अपनत्व। २. सहायता।
हमचड़ी—(न०) एक लोक नृत्य। घूमरड़ो।
हमजोळी—(वि०) १. साथ-साथ रहने, खेलने या काम करने वाला। साथी। २. समवयस्क।
हमणाँ—(क्रि०वि०) १. इसी समय। अभी। हमार। २. शीघ्र।
हमदर्द—(वि०) सहानुभूति बतलाने वाला।
हमदर्दी—(ना०) सहानुभूति।
हमरकै—(अव्य०) १. इस बार। अबकै। हमकै। २. अगली बार। आने वाले समय पर।
हमल—(ना०) १. सेना। (न०) २. गर्भ। ३. धक्का। टक्कर।
हमलावर—(वि०) हमला करने वाला। आक्रमणकारी।
हमलो—(न०) चढ़ाई। आक्रमण। हमला।
हमस—(ना०) १. भीड़ की अधिकता। २. भीड का शोरगुल। ३. समूह ४. आक्रमण। ५. घोडों की भीडभाड़ औ हिनहिनाहट आदि। सेना। हसम।
हमाम—(न०) १. गरम पानी से स्नान करने का बंद कमरा। हम्माम। २ स्नानागार।
हमामदस्तो—(न०) लोहे या पीतल का खलबट्टा। इमामदस्ता।
हमार—(क्रि०वि०) १. इस समय। अभी। अबार। २. तुरत। शीघ्र। वेगो।
हमारू—दे० हमार।
हमाल—(न०) १. बाजार में मजदूरी करने वाला मजदूर। बाजार का मजदूर। २. बोझा ढोने वाला मजदूर। हमाली।
हमाली—(ना०) १. हमाल का काम। मजदूरी। २. हमाली का पारिश्रमिक मजूरी। (न०) मजदूर। हमाल।
हमाली काम—(न०) १. हमाल का काम। २. मजदूरी। परिश्रम। ३. सख्त परिश्रम।
हमाव—(न०) एक बड़ा पक्षी।
हमाहमी—(ना०) १. आपस की जिद। २ अहमन्यता।
हमाँ—(सर्व०) १. 'मैं' का बहुवचन। २. 'हम' का बहुवचन रूप। प्राय: बडों द्वारा इसका प्रयोग एक वचन मे भी किया जाता है। ३. हम लोग। हम।
हमाँ-गाळै—(अव्य०) १. हमारे पास में। २. हमारे पास।
हमाँ-टाळ—दे० हमाँ टाळू।
हमाँ-टाळू—(अव्य०) हमारे सिवाय। हमारे बिना। हमाँ वगर।

हमां-तीरे—*(अव्य०)* १. हमारे पास । २. हमारे यहां ।
हमांनै—*(सर्व०)* हमको ।
हमां-पूरतो—*(अव्य०)* १. हमारी जरूरत का । हमारे चाहिये जितना । २. हम तक ।
हमांरै—*(सर्व०)* हमारे ।
हमां-वळू—*(अव्य०)* हमारे पक्ष में ।
हमीणी—*(सर्व०)* हमारी । अणीरी । म्हांरी ।
हमीणो—*(सर्व०)* हमारा । अमीणो । म्हांरो ।
हमीर—*(न०)* रणथंभोर का एक प्रसिद्ध प्रणवीर राजा । *(ना०)* एक राग । *(वि०)* वीर । बहादुर ।
हमीर नाम माळा—*(ना०)* हमीरदान रतनू द्वारा रचा हुआ राजस्थानी का पर्यायवाची शब्दकोश ।
हमीरल - *(न०)* हमीर का काव्यनाम ।
हमीर हठ — दे० हम्मीर हठ ।
हमें—*(सर्व०ब०व०)* हम लोग । हमां ।
हमेल—*(न०)* एक आभूषण । दे० हमेळ ।
हमेळ—*(ना०)* १. जुए के सधोल के पास के सुराख में लगी हुई लकड़ी की कील या खूंटी । २. एक कंठाभूषण । ३. कलदार रुपयों के नाके लगवाकर बनवाया हुआ गले का हार ।
हमेश—*(अव्य०)* १. नित्य । सदा । सर्वदा । २. लगातार । निरंतर । हमेसां ।
हमेसां—*(अव्य०)* १. नित्य । रोज । २. लगातार । निरंतर । हमेश ।
हमैं—*(अव्य०)* १. अभी । इसी समय । हमार । २. अब । इस समय । अबार ।
हम्मीर हठ—*(ना०)* १. रणथंभोर के पराक्रमी हम्मीर की प्रतिज्ञा जो लोकोक्तियों के रूप में प्रसिद्ध है । २. कवि चंद्रशेखर का हम्मीर और अलाउद्दीन के युद्ध वर्णन का एक ग्रन्थ ।
हम्मीरायण—*(न०)* मांडो व्यास कृत हम्मीर और अलाउद्दीन के युद्ध वर्णन का एक ग्रंथ । इसी नाम का दूसरा ग्रंथ खेम कवि का भी है ।
हय—*(न०)* घोड़ा । अश्व ।
हयग्रीव—*(न०)* १. विष्णु का एक अवतार । २. एक दैत्य । ३. एक राजर्षि । ४. अथर्वण वेद का एक उपनिषद् ।
हयग्रीवा—*(ना०)* दुर्गा ।
हय-दळ—*(न०)* अश्वसेना । घुड़सेना । हैदळ ।
हयनाळ—*(ना०)* १. घोड़े की पीठ पर कसी जाने वाली एक बंदूक । २. घोड़े के खुर में लगाई जाने वाली नाल ।
हयराज—*(न०)* १. श्रेष्ठ घोड़ा । हयांराज । २. उच्चैश्रवा ।
हयवै—*(न०)* १. अश्वपति । २. राजा । हैवै ।
हया—*(ना०)* शर्म । लज्जा । लाज ।
हयाण—*(न०ब०व०)* १. घोड़े । अश्वसमूह । *(न०)* घोड़ा ।
हयात—*(ना०)* जीवन । जिंदगी । *(वि०)* जीवित । मौजूद ।
हयाती—*(ना०)* १. विद्यमानता । २. अस्तित्व । ३. जीवितावस्था ।
हया-दया—*(ना०)* १. लाज और शर्म । २. लज्जा और दया ।
हयाणण—दे० हयानन ।

हयानन—*(न०)* १. विष्णु भगवान का हयानन अवतार। हयग्रीवावतार। २. हयग्रीव नाम का दैत्य।

हयांराज—*(न०)* १. श्रेष्ठ घोडा। हयराज। २. उच्चैश्रवा।

हयी—*(ना०)* घोड़ी। अश्वी।

हर—*(ना०)* १. हठ। जिद। २. इच्छा। उत्कंठा। ३. अकड़ाई। ४. प्रीति। ५. आकर्षण। खिचाव। *(न०)* १. पौत्र। पोतो। २. घोडा। ३. महादेव। शंकर। *(वि०)* हरेक। प्रत्येक।

हरउत—*(न०)* गणेश। गजानन।

हरग्रेक—दे० हरेक।

हरकत—*(ना०)* १. चेष्टा। २. हिलना-डुलना। ३. हानि। नुकसान। ४. अड़चन। आपत्ति। बाधा। वांधो। ५. तकलीफ। कष्ट। ६. शरारत। ७. चालाकी। चालबाजी। ८. बेईमानी।

हरकती—*(वि०)* १. हरकत करने वाला। २. शरारती

हर-कदै-ही—*(अव्य०)* जब कभी भी। किसी भी दिन।

हरकरणो—*(मुहा०)* १. इच्छा करना। उत्कंठित होना। २. हठ करना। ३. याद आना।

हर-करां-ही—दे० हर-करै-ही।

हर-करैही—*(अव्य०)* हर किसी समय। (दिन हो या रात)।

हरकोई—*(वि०)* चाहे जो। कोई एक। हरेक। प्रत्येक व्यक्ति।

हरख—*(न०)* १. हर्ष। खुशी। प्रसन्नता। २. उत्सव। उच्छव।

हरख ओछाह—*(न०)* १. उत्सव। २. हर्ष और उत्सव। हर्षोत्सव।

हरख-कोड—*(न०)* १ हर्ष और उत्साह। हर्षोत्साह। २. खुशियाँ। ३. उत्सव।

हरख गहलो—दे० हरख गेलो।

हरखगेलो—*(वि०)* अतिशय हर्ष से पागल बना हुआ। हर्षोन्मादित।

हरखणो—*(क्रि०)* हर्षित होना। प्रसन्न होना।

हरखभाए—*(वि०)* हर्षित। खुशी।

हरख वधामणा—*(न०ब०व०)* स्वागतोत्सव।

हरखवंत—*(न०)* हर्षित। खुशी। हरखमाण। हरखवान।

हरखवान—दे० हरखवंत।

हरखाणो—*(क्रि०)* १. हर्षित होना। प्रसन्न होना। २. हर्षित करना। प्रसन्न करना।

हरखायत—*(न०)* प्रसन्न। खुश। हरखायतो।

हरखायतो—दे० हरखायत।

हरखायमान—*(न०)* प्रसन्न। खुश। हरखमाण।

हरखाळू—*(वि०)* प्रसन्नचित्त।

हरखाव—*(न०)* हर्ष। प्रसन्नता। खुशी। हरख।

हरखावणो—दे० हरखाणो।

हर खास व आम—*(पद०)* प्रत्येक मुख्य तथा सर्वसाधारण। (व्यक्ति)।

हरखित—दे० हर्षित।

हरखीजणो—*(क्रि०)* हर्षित होना। राजी होणो। हरखाणो।

हरखीलो—*(वि०)* १. हर्षवत। २. उत्साही। ३. हर्ष उमग वाला। ४. विवाहोत्सक। कोडीलो। ५ रंगीलो।

हरखे-हरखे—(पद) प्रसन्न होकर। राजी-राजी।

हरगत—दे० हरकत।
हरगिज—(ग्रव्य०) १. कभी। कदापि। किसी हालत में। २. बिलकुल।
हरगिरि—(न०) कैलाश पर्वत।
हरगौरी—(न०) १. शिव और पार्वती की संयुक्त मूर्ति तथा चित्र। २. शिव-पार्वती।
हर-घड़ी—(ग्रव्य०) प्रत्येक घड़ी। घड़ी-घड़ी में। बार-बार।
हर चनण—दे० हरि चदन।
हरचंद-वारो—(न०) १. सत्यवादी हरिश्चन्द्र का समय। २. सत्याचरण।
हरज—(न०) १. नुकसान। हानि। हर्ज। २. अड़चन। बाधा। ३. कमी। हरजो।
हरजत—दे० हरकत।
हर-जरां-ही—दे० हर-जरैं-ही।
हर-जरैं-ही—(ग्रव्य०) चाहे जब। हर जिस समय। जब कभी।
हरजस—(न०) १. हरि का यश। २. हरि के यश का पद, भजन या गायन।
हरजाणो—दे० हरजानो।
हरजानो—(न०) १. नुकसान। हानि। २. क्षतिपूर्ति। ३. दंड। जुर्माना।
हरजी—(न०) १. श्रीकृष्ण। २. महादेव। ३. परमेश्वर। ४. रामदेवजी का एक भक्त (हरजी भाटी)।
हरजी-रो-ब्यावलो—(न०) महादेव-पार्वती के विवाह का एक ग्रंथ।
हरजो—दे० हरज।
हरझेलू—दे० हरझेलो।
हरझेलो—(वि०) हठ पकड़ने वाला। हठीलो।
हरड़ियो—(न०) गले का एक आभूषण।
हरड़ी—(ना०) छोटी हर्रे। हीमज।
हरड़े—(ना०) हर्रे। हरीतकी। हीमज।
हरण—(न०) दे० १. हिरण। २. दूरीकरण। दूर करना। ३. हरण करने की क्रिया। ले भागने का काम।
हरणकी—(ना०) हरिणी। हिरण की मादा। मृगी। मिरगली।
हरणफाळ—(न०) १. एक डिंगळ छंद। हरणफाळ। २. हरिण की छलांग।
हरणाख—(न०) हिरण्याक्ष दैत्य।
हरणाखी (ना०) हरिणाक्षी। मृगनयनी। मिरगानैणी। डाबरनैणी।
हरणार—(वि०) हरण करने वाला। भगा कर ले जाने वाला।
हरणारी—(वि०) हरण करने वाली।
हरणाह—(न०ब०व०) हरिण-समूह।
हरणियो—(न०) हिरन। (वि०) १. हरण करने वाला। २ लूटपाट करने वाला।
हरणी- (ना०) हिरणी। (न०) मृग नक्षत्र।
हरणो—(क्रि०) हरण करना। छीनना। २. ले भागना। हरण करना। (वि०) हरण करने वाला।
हरणो-फिरणो—(क्रि०) चलना-फिरना।
हर तरह—(ग्रव्य०) सभी प्रकार।
हरताळ—(ना०) पीले रंग का एक प्रसिद्ध खनिज पदार्थ। गोदंत।
हरतो-फरतो—दे० हिरतो-फिरतो।
हरथान—(न०) १. कैलाश। २. महादेव मंदिर। शिवालय। सिवाळो।
हरद—(ना०) हलदी। हळदर।
हरदम—(ग्रव्य०) हर समय। प्रत्येक समय।

हरदोखो—*(न०)* कामदेव ।
हरद्वार—*(न०)* गंगा के तट पर स्थित हिन्दुओं का पवित्र तीर्थस्थान ।
हरधाम—*(न०)* शिवलोक । कैलाश । कैलाशपुरी । कैलाश पर्वत ।
हरनंद—*(न०)* गणेश । विनायक ।
हरनाट—*(न०)* शिव नृत्य ।
हर-निवास—*(न०)* कैलाश । हरधाम ।
हर-प्रिय—*(न०)* १. बिल्व पत्र । २. शिव-भक्त । ३. धतूरा ।
हरप्रिया—*(ना०)* १. पार्वती । २. दुर्गा । ३. भंग । भांग ।
हरफ—*(न०)* १. शब्द । २. अक्षर । हर्फ । ३. वचन । बोल ।
हरफन—*(न०)* हर एक कार्य ।
हरफन-मौला—*(वि०)* १. हर एक फन जानने वाला । २. उस्ताद ।
हरफर—*(ना०)* बार बार आना जाना ।
हरबात—*(अव्य०)* १. सभी तरह से । २. प्रत्येक बात में ।
हर बार—*(अव्य०)* १. प्रत्येक समय । प्रत्येक अवसर पर । हर मौके । २. जब कभी ।
हरभजन—*(न०)* १. हरि या ईश्वर का भजन । २. पूजा या भक्ति ।
हर भोग—*(न०)* १. विजया । भंग । २. निर्माल्य । ३. शिवजी का प्रसाद ।
हरम—*(न०)* १. महल । हर्म्य । २. रनिवास । *(ना०)* १. दासी । २. रखैल स्त्री ।
हरमसरा—*(न०)* जनानखाना । रनिवास ।
हरमाळ—दे० हरहार ।
हरयेक—दे० हरेक ।
हर-रोज—दे० हरहमेशा । हरहमेश ।
हर-लोक—*(न०)* शिवलोक । कैलाश ।
हर-वक्त—*(अव्य०)* प्रत्येक समय ।
हरवल—*(क्रि०वि०)* १. मिल-जुल करके । एक दूसरे को सहारा देकर के । सहयोग से । २ आगे होकर के । ३. साथ-साथ । ४. मेल-मिलाप । *(ना०)* सेना का अगला भाग । हरावळ । हरोळ । २. मददगार । सहायक । *(अव्य०)* आगे । पहले । प्रथम ।
हर-वाम—*(ना०)* १. गंगानदी । २. पार्वती ।
हर वाहण—*(न०)* १. वृषभ । नंदी । नांदियो । धोटियो । २. बैल । बळद ।
हरस—*(न०)* १. अर्श । मसो । २. हर्ष । खुशी । हरख । दे० हर्ष ।
हरस-जीण—*(न०)* हरस भाई और जीण दोनो लोक-देवता की भांति पूजे जाते हैं । ये चूरू (राजस्थान) जिले के घांघू गांव के चौहान राजपूत थे । इनके स्थान हर्षगिरि के निकट बने हुए हैं ।
हरसणो—*(क्रि०)* हर्षित होना । प्रसन्न होना । हरखणो ।
हरसाणो—*(क्रि०)* १. हर्षित करना । प्रसन्न करना । २. हर्षित होना । हरखाणो ।
हरसाल—*(न०)* प्रत्येक वर्ष । प्रति वर्ष ।
हरसाळू—*(वि०)* हर्षवंत । हरखाळू ।
हर-सिद्ध—*(ना०)* १. एक देवी । २. एक, तीर्थ स्थान । ३. सौराष्ट्र का एक पर्वत जिस पर हरसिद्ध माता का मंदिर है ।
हरसिरा—*(ना०)* गंगा नदी । हरसेखरा ।
हरसुत—*(न०)* १. गणेश । २. स्वामी कार्तिकेय ।

हरसुवन—*(न०)* गणेश । गजानन ।
हरसेखरा—*दे०* हरसिरा ।
हरहमेस—*(अव्य०)* नित्यप्रति । प्रतिदिन । सदैव ।
हर हर महादेव—(पद०) १. उत्साहवर्धक एक मगल उद्गार । २. रणहाक । युद्धोद्गार ।
हरहार—*(न०)* १. शिवजी के गले का हार । २. साँप । सर्प ।
हरा—*(ना०)* पार्वती । उमा ।
हराज—*(न०)* नीलाम ।
हराजो—*दे०* हरजो ।
हराणो—*(क्रि०)* १. हराना । परास्त करना । पछाड़णो । २. थकाना । ३. शत्रु को विफल मनोरथ करना । ४. कामयाब नहीं होने देना ।
हराम—*(वि०)* १. वर्जित । २. दूषित । *(न०)* १. अधर्म । पाप । २. व्यभिचार । ३. इस्लाम के मतानुसार वर्जित ।
हरामखाऊ—*दे०* हरामखोर ।
हरामखोर—*(वि०)* १. हराम का खाने वाला । मुफ्त खाने वाला । २. पैसे लेकर भी काम नहीं करने वाला । हराम की कमाई खाने वाला । हरामखाऊ । ३. कामचोर । ४. नमकहराम । ५. कृतघ्न । ६. चोर । ७. रिश्वतखोरी, चोरी, जुआ आदि कामो से पैसा कमाने वाला ।
हरामखोरी—*(ना०)* १. हरामखोर बने रहने की क्रिया या भाव । २. कृतघ्नता । ३. नमकहरामी ।
हरामजादगी—*दे०* दोगलापना ।
हरामजादी—*(ना०)* १. दोगली स्त्री । २. व्यभिचारिणी स्त्री । ३. दुष्टा । ४. वर्णसंकर । ५. पापिनी ।
हरामजादो—*(वि०)* १. हराम से उत्पन्न । २. व्यभिचार से उत्पन्न । ३. वर्णसंकर । ४. बड़ा पापी । ५. दुष्ट ।
हरामणी-रो—*(वि०)* १. हराम से उत्पन्न । २. हरामी । *(न०)* एक गाली ।
हरामी—*(वि०)* १. दुष्ट । पाजी । २. व्यभिचार से उत्पन्न । दोगला । हरामजादो ।
हरारत—*(ना०)* १. ज्वर । ताप । बुखार । ताव । २. हलका बुखार । जुर । ३. गरमी ।
हरावणो—*दे०* हराणो ।
हरावळ—*(ना०)* १. व्यूह रचना का अग्रवर्ती भाग । २. सेना का आगे रहने वाला भाग । हरवळ । हरोळ ।
हरावो—*(न०)* प्रति वर्षा, प्रति ठंड या और किन्हीं कारणों से फसल में होने वाली हानि । किसी क्षति के कारण अनुमान से कृषि की उपज मे कमी होने का भाव । २. हानि । नुकसान । घाटो । खोट । हराहो ।
हराहो—*दे०* हरावो ।
हरि—*(न०)* १. श्री कृष्ण । २. भगवान । ३. कपि । बांदरो । ४. सिंह । ५. घोड़ा । केकाण । ५. अरविंद । कमल । ७. अलि । अलियद । भमरो । ८. हाथी । ९. हरिण । १०. वन । ११. आकाश । १२. सोना । १३. चंद्रमा । १४. अग्नि । १५. पानी । १६. दूध । १७. पवन । १८. नाग । १९. राजा । २०. पर्वत । २१. मेढक । डेडरियो । २२. मोर । २३. तोता । सुवटो । २४. विष्णु । २५. एक ऋषि ।

हरि ॐ—(पद०) १. हरि का एक नाम। २. वेद मंत्रोच्चारण के पूर्व बोला जाने वाला पद।

हरि ॐ तत्सत—(पद०) हरि ओम् ही तात्विक रूप से सत्य है।

हरिकथा—(ना०) भगवान के अवतारो के चरित्रो का वर्णन।

हरि-कीर्तन—(न०) १. भगवान के अवतारो के गुणो का गान। २. भगवद् भजन, स्तुति आदि।

हरिकेतन—(न०) १. अर्जुन। २. कपिध्वज।

हरिकेश—(न०) शिव।

हरिगुण—(न०) १. हरिमहिमा। २. हरि के नाम की महिमा। ३. हरि चरित्र। ४. हरि के भजन (पद) तथा काव्य। ५. हरि के उपकार।

हरिचद—दे० हरिश्चंद्र।

हरिचंदन—(न०) १. पीला चदन। २. केसर। ३. चादनी।

हरिजन—(न०) १. भगवान का भक्त। २. अस्पृश्य। अत्यज।

हरिण—(न०) मृग। हिरण।

हरिणाखी—(ना०) मृगनयनी। मिरगानैणी।

हरिणी—(ना०) हरिन की मादा। मृगी।

हरित—(वि०) १. हरा। लीलो। २. हरियाली युक्त। ३. हराभरा।

हरिद्वार—दे० हरद्वार।

हरिद्वारो—(न०) १. देवमंदिर। मंदिर। २. हरिद्वार।

हरिधाम—(न०) १. वैकुंठ। २. स्वर्ग। हरिनिवास।

हरि नाम वत्तीसी—(ना०) हरिभक्त पं० मगनीराम साकरिया की एक रचना। (जिसमे हरि के बत्तीस नामों तथा गुणों का बत्तीस दोहों में वर्णन किया है।)

हरि-निवास—दे० हरिधाम।

हरि-पदी—(ना०) गगा। हरसिरा।

हरि-प्रिया—(ना०) १. लक्ष्मी। रमा। २. तुलसी। ३. पृथ्वी। ४. लाल चंदन।

हरि-भक्त—(न०) १. हरि का भक्त। २. सत।

हरि-भक्ति—(ना०) हरि की भक्ति।

हरि-मंथक—(न०) एक द्विदल धान्य। चना। चणो।

हरियल—(वि०) हरा। लीलो।

हरिया—(न०व०व०) एक द्विदल धान्य। मूंग।

हरियान—(न०) गरुड़।

हरियाळी—(वि०) १. प्रफुल्लित। आनंदित। २. प्रसन्नवदन। ३. हरीभरी। ४. हरित। (ना०) १. पेड़-पौधों और घास का विस्तार। २. युवती। ३. दूब वाली जमीन। ४. आनंद और प्रसन्नता का वातावरण।

हरियाळी-अमावस—(ना०) श्रावण कृष्णा अमावस्या।

हरियाळी-तीज—(ना०) १. भादों सुदी तीज। २. भादों सुदी तीज का त्योहार या व्रत। हरितालिका तीज।

हरियाळी-वनड़ी—(ना०) १. अतिप्रसन्न दुलहिन। २. विवाह का एक गीत। हरियाळी वनी।

हरियाळी वनी—दे० हरियाळी व०।

हरियाळो—(वि०) १. हरा। लीलो। २. प्रफुल्ल। प्रफुल्लित। आनंदित। प्रसन्न। ३. उत्साहवाला। ४. बना-ठना। सजा हुआ। ५. प्रफुल्लवदन। प्रसन्नमुख। ५. हराभरा।

हरियाळो बनड़ो—(न०) १. खूब प्रफुल्लित दूल्हा। अतिप्रसन्न वर राजा। २. विवाह का एक लोकगीत। हरियाळो बनो।

हरियाळो बनो—दे० हरियाळो बनड़ो।

हरियो—(वि०) १. हरे रंग का। सब्ज। २. नीला। लीलो। (न०) १. घास। चारो। २. हरियाली।

हरियो-भरियो—(वि०) १. हरियाली से आच्छादित। हराभरा। २. सुखी, समृद्ध और प्रफुल्लित। ३. समृद्ध, सुखी और बड़े कुटुंब वाला।

हरिरस—(न०) १. भक्त कवि ईसरदास बारहठ के रचे हुए अनेक भक्ति रस के डिंगळ ग्रन्थों में का अति प्रसिद्ध भक्ति ग्रन्थ। २. हरि की भक्ति। ३. हरि भक्ति का आनंद।

हरि-लीला—(ना०) १. हरि की लीला। २. ईश्वर के अवतारों का मानवोचित आचरण आदि।

हरि-लोक—(न०) वैकुंठ। हरिधाम।

हरि वल्लभा—(ना०) १. लक्ष्मी। रमा। हरिवाम। २. तुलसी। ३. पृथ्वी।

हरि वाम- (ना०) लक्ष्मी। रमा।

हरि-वासर—(न०) १. एकादशी। २. एकादशी का दिन।

हरि-वाह—(न०) गरुड़। हरिवाहण।

हरि-वाहण—दे० हरिवाह।

हरिश्चंद्र—(न०) सूर्यवंशीय एक प्रसिद्ध सत्यवादी राजा।

हरिहर—(न०) १. विष्णु और शिव। २. विष्णु और शिव की संयुक्त मूर्ति तथा चित्र। ३. एक नमस्कार पद।

हरि-हंस—(न०) १. सूर्य। हरिहंसळ। २. बालसूर्य।

हरि-हंसळ—(न०) सूर्य। हरिहंस। सूरज।

हरी—(ना०) १. ताजी घास। घास। २. हरियाली। (न०) १. यमराज। २. श्री हरि। (वि०) हरे रंग की।

हरीकेन—(न०) लालटेन। फानस।

हरीत—(न०) १. हरितवर्ण। २. हारीत ऋषि।

हरीतकी—(ना०) हरें। अभया। अमृता। हरड़े।

हरी-पुरुषजी-री-वाणी—(ना०) निरंजनी सम्प्रदाय के प्रवर्तक श्री हरि-पुरुषजी द्वारा रचित भजन और वाणी संग्रह का ग्रंथ।

हरीफ—(न०) १. प्रतिस्पर्धी। २. स्पर्धक। ३. विरोधी। दुश्मन।

हरी-बुरी—(ना०) १. स्तुति और निंदा। २. चर्चा।

हरि-भरी—(ना०) १. समृद्ध। ऐश्वर्यशाली। २. बड़ा कुटुम्ब। ३. पक्षपात रहित। (अव्य०) १. हाँ-ना। २. 'हाँ' में न 'ना' में।

हरीलो—दे० हठीलो।

हरूबरू—दे० हरूभरू। दे० अरूबरू।

हरूभरू—दे० अरूबरू।

हरे—(अव्य०) हरि का संबोधन रूप।

हरेक—(वि०) प्रत्येक। हर एक।

हरे कृष्ण—(पद०) १. हरि का एक नाम। २. हे कृष्ण।

हरे राम—(पद०) १. हे राम। २. हरि का एक नाम।

हरेल—(ना०) एक पक्षी ।

हरो—(न०) १. पौत्र । पोता । पोतरो । २. वंशज । वंशधर । ३. औलाद । संतान । ४. घास । चारा । खड़ । ५. हरियाली । ६. हरा रंग । (वि०) १. हरे रंग का । सब्ज । नीला । लीलो । २. प्रसन्न । प्रफुल्ल ।

हरो-भरो—दे० हरियो भरियो ।

हरोळ—(न०) १. सेना का अगला भाग । हरावळ । २. पंक्ति ।

हरोली—(अव्य०) १. आगे होकर । २. हरावल में । हरावळ । हरोळ ।

हरयो—दे० हरो ।

हरयो-भरयो—दे० हरियो भरियो ।

हर्यो-भर्यो—दे० हरियो भरियो ।

हर्ज—दे० हरज ।

हर्ता—(वि०) १. हरण, दूर या नष्ट करने वाला । २. एक प्रत्यय ।

हर्ष—(न०) १. प्रसन्न । खुशी । हरख । २. एक चक्रवर्ती राजा । हर्षवर्धन । ३. हर्षगिरि । ४. हर्षगिरि के पास की प्राचीन खंडर नगरी । हरस ।

हर्षगिरि—(न०) शेखावाटी का एक प्रसिद्ध ऐतिहासिक पर्वत ।

हर्षदेव—(न०) शेखावाटी के हर्षगिरि पर्वत के भगवान शंकर का नाम तथा उनका पुरातन शिवालय ।

हर्षनाथ—दे० हर्षदेव ।

हर्षाश्रु—(न०) हर्ष के आंसू ।

हर्षित—(वि०) १. प्रसन्न । २. [illegible]

हल—(अव्य०) शीघ्रता से । [illegible] निराकरण । समाधान । २. [illegible]

हळ—(न०) जमीन [illegible] उपकरण । हल ।

हलक—(न०) १. एक पुष्प । २. आनंद । मजा । ३. शोभा । ४. कंठ । गळो । ५. पल । क्षण । पळ ।

हळकट—(वि०) १. नीच । हलका । हळको । २. रद्दी । निम्न कोटि का ।

हलकणो—(क्रि०) हिलना । हिलकणो । (वि०) हिलने वाला ।

हळकाई—(ना०) १. बदनामी । २. अप्रतिष्ठा । ३. तोल में हलकापन । ४. नीचता । ओछापणो ।

हलकाणो—(क्रि०) हिलाना । हिलकाणो । हलकावणो ।

हळकापण—(न०) नीचता । हलकापन । हळकाई । (वि०) १. कम वजन का । २. लघुता । ३. गुण में कम । निम्नावट वाला ।

हळकापणो—दे० हळकापण ।

हलकार—(न०) १. समूह का प्रस्थान । २. समूह के प्रस्थान या गति का कोलाहल । ३. [illegible] । (ना०) ४. प्रोत्साहन । ५. हूंक । ६. आवाज । पुकार । ७. [illegible] । ८. आक्रमण ।

[illegible]—(क्रि०) १. प्रोत्साहन देना । २. [illegible] । ३. आवाज देना । ४. [illegible] । ५. [illegible]

[illegible]—(न०) १. [illegible] । [illegible]

[illegible]—दे० [illegible]

[illegible]—(न०) [illegible] । ३. [illegible]

[illegible]—दे० [illegible]

[illegible]—(क्रि० [illegible]

की। ३. नीच (स्त्री)। ४. उच्छृंखल। ५. जो गरिष्ट न हो। *(ना०)* १. बद-नामी। २. निंदा। अप्रतिष्ठा। ३. तुच्छ। श्रोछी। ४. अप्रचलित। ५. अशुभ। ६. कम परिश्रम का।

हळकी लागणी—*(मुहा०)* बदनामी होना।

हळको—*(वि०)* १. कम भार वाला। २. मान, मूल्य या शक्ति इत्यादि में अपेक्षा-कृत सामान्य से कम या घट कर। ३. खाली। ४. नीच। तुच्छ। श्रोछो (स्वभाव)। ५. घटिया (माल)। ६. सुगम (काम)। ७. जल्दी पकने वाला (भोजन)। ८. अशुभ। ९. थोड़ा। अल्प। १०. जो गरिष्ठ न हो। ११. फीके रंग का। १२. जो गुण और स्वाद में उतरता हो। *(न०)* एक शस्त्र। भळको।

हलको—*(न०)* १. स्वल्प धक्का। हिलको। २. थोड़ा हिलना या हिलाना। ३. शासन इत्यादि की दृष्टि से निर्धारित भूभाग या सीमित प्रदेश। हलका। इलाका। अलाको। ४. प्रभाव क्षेत्र। ५. घोड़े का जड़ाऊ साज। ६. अमुक परिमाण में सजे हुए हाथियों या घोड़ों का समूह।

हळको फूल—*(वि०)* फूल के समान हलका। वजन में बहुत कम।

हळको-भारी—*(न०)* १. हलका और भारी। २. निम्न श्रेणी का और बढ़िया। उतरता हुआ और ऊंचे दर्जे का।

हळ-खड़ियो—*(न०)* १. पारिश्रमिक लेकर के किसी के खेत को खड़ने वाला। २. कृषक। किसान। करसणो।

हलचल—*(ना०)* १. घबराहट। २. हिलना-डोलना। ३. भय।

हलचलो—*(न०)* १. हलचल। २ भय। ३. भय का वातावरण। ४. घबराहट।

हलण-चलण—*(न०)* १. अधिकार। शासन। सारो। २. हिलना और चलना। ३. हिलने चलने की क्रिया। ४. आज्ञा का पालन। ५. देख-रेख। ६. सेना की होलचाल। ७. गुप्तचरी का कार्य।

हलणी-चलणी—दे० हाली-चाली।

हळणो—*(क्रि०)* १. मन लगना। २. अभ्यस्त होना। हिळणो।

हलणो—*(क्रि०)* १. चलना। हालणो। २. हिलना। हिलणो।

हळद—*(ना०)* हलदी। हळदर।

हळदर—*(ना०)* हल्दी। हरिद्रा।

हळदी—*(ना०)* हल्दी। हळदर।

हळदी-घाटी—*(ना०)* मेवाड़ का वह इति-हास-प्रसिद्ध पहाड़ी स्थान जहां महाराणा प्रताप और अकबर की सेना में घोर संग्राम हुआ था। हल्दीघाटी।

हलदेश्वर—*(न०)* सिवाना (मारवाड़) के 'छप्पन रा पहाड़' का एक दुर्गम पर्वत-शिखर जहां जोधपुर के राव मालदेव और उनके बाद राठौड़ वीर दुर्गादास के संरक्षण में जोधपुर के बालक महा-राजा अजीतसिंह बिखे में (संकटकाल में) रहे थे। जहां अनाज के कोठार, परकोटा और 'गुढे री नाळ' में घुड़-शालाओं आदि के खंडहर स्थित हैं। २. उक्त पहाड़ में स्थित हलदेश्वर महादेव और उनका मंदिर। ३. मारवाड़ के छप्पन के पहाड़ों का एक अन्य नाम।

हलदेश्वर महादेव—*(न०)* हलदेश्वर पहाड़ के महादेव तथा उनका ऐतिहासिक

मंदिर। (मारवाड़ के छप्पन के पहाड़ों के एक शिखर स्थित)।

हलदेसर—दे० हलदेश्वर।

हळधर—(न०) १. हल को शस्त्र के रूप मे धारण करने वाले श्रीकृष्ण के बड़े भाई बलराम। बलिभद्र। २. बैल। बळद। ३. कृषक।

हलपती—(अव्य०) प्रति हल के हिसाब से। (न०) १. हलवाला। कृषक। २. हलधर। बलराम।

हलफ—(न०) शपथ। सौंगध।

हलफनामो—(न०) शपथपत्र। एफेडेविट।

हळफळ—(ना०) १. घबराट। २. सभ्रम। ३. हड़बड़ी।

हळफळणो—(क्रि०) १. घबराना। हड़-बड़ाना। २. भ्रमित होना।

हळफळाट—(ना०) १. घबराहट। २. हड़बड़ी। ३. जी ऊबना। ४. चौकना। ५. त्वरा।

हळफळीजणो—(क्रि०) घबराना। हळ-फळणो।

हलफिया—(अव्य०) १. ईश्वर को साक्षी रख कर। २. सौगंध खाकर। शपथ से। (वि०) हलफपूर्वक कहा हुआ या किया हुआ। हलफी।

हलफिया बयान—(न०) सौगंधपूर्वक दिया गया बयान।

हळवळ—(ना०) १. शोरगुल। हा-हू। २. भागदौड़। हड़बड़ी। भगदड़। ३. धामधूम। ४. किसी काम की जरूरत से ज्यादा हलचल। हळवळाट।

हळवळणो—(क्रि०) घबराना। खलबली मचना।

हळवळाट—दे० हळवळ।

हळवळो—(न०) शोरगुल। कोलाहल। हा हू।

हळभळ—(ना०) १. खलबली। २. तैयार होने मे सलग्न। ३. घबराहट। हळ-फळाट। ४. झूठी प्रशसा। चापलूसी। खुशामद।

हलमि—(न०) इन्द्र।

हलर-फलर—(क्रि० वि०) जल्दी-जल्दी। (न०) जल्दी-जल्दी हिलना-डुलना या नाचने की क्रिया या भाव।

हळवट—(न०) १. कृषि। खेती। २. कृषि कार्य। ३. हल चलाने का काम।

हळवद—(न०) १. सौराष्ट्र का एक ऐति-हासिक नगर। २. सौराष्ट्र का एक जिला।

हळवहण—(न०) १. बैल। २. खेत। खेतर।

हळवा—(ना०) १. उतनी भूमि जो एक बैल जोड़ी से खेडी जाय। २. उतनी वर्षा का होना, जिससे हल चलाकर बोवाई की जा सके। ३. हल जोतने व चलाने का काम। ग्ळवाह।

हलवाई—(न०) मिठाई बनाने तथा बेचने वाला। कंदोई। कनोई।

हळवाणी—(ना०) १. हल में लोहे का नीचे का वह प्रमुख भाग, जिससे खेत जोता जाता है। फाल। २. एक ग्रोजार। खड्डे आदि खोदने की लोहे की मोटी छड़।

हलवायण—(ना०) हलवाई की स्त्री। कंदोयण। कनोयण।

हळवाळो—(न०) १. हल रखने वा ... वाला। हल चला कर खेत बोने वा...

खेती करने वाला। कृषक। २. बलराम।

**हळवास**—*(ना०)* १. किसी बात, काम या चीज का कम या हलका होना। हलकापन। २. स्वास्थ्य लाभ। शान्ति। ३. धैर्य। धीरज।

**हळवाह**—दे० हळवा।

**हळवाहरा**—*(न०)* १. बैल। २. खेत। हळवहरा।

**हळवा**—*(क्रि०वि०)* धीरे। होले। हळवे।

**हळवी**—*(वि०)* १. हलकी। फोरी। २. छोटी। हवळी।

**हळवै**—*(क्रि०वि०)* १. धीमे। २. आहिस्ता। 'हवळै' का विपर्यय।

**हलवो**—*(न०)* एक मिष्ठान्न। हलवा। सीरो।

**हळवो**—*(वि०)* १. हलका। फोरो। २. जो वजन में कम हो। ३. अप्रतिष्ठित। हळको।

**हळसार**—*(न०)* एक मछली जाति।

**हलंत**—*(वि०)* १. जिस अक्षर के अन्त में हल (्) चिन्ह लगा हो। २. ऐसा निशान लगा कर अक्षर को स्वररहित करने की क्रिया या भाव।

**हलाक**—*(वि०)* वध किया हुआ। हत। *(न०)* नाश।

**हलाकरणो**—*(क्रि०)* वध करना। मारना।

**हलाकी**—दे० हलाकू।

**हलाकू**—*(वि०)* हलाक करने वाला।

**हलाड़णो**—दे० हलावणो।

**हलाण**—*(न०)* प्रस्थान।

**हलाणो**—*(न०)* १. दूसरी बार ससुराल भेजने के समय कन्या को दिये जाने वाले आभूषण वस्त्रादि। मुकळावो। भोळणो। २. प्रस्थान। रवानगी। ३. दहेज। *(क्रि०)* १. चलाना। २. हिलाना।

**हळावोळ**—*(वि०)* अति तेज। अतिशय (ताप बीमारी आदि)।

**हलायुध**—*(न०)* १. बलिभद्र। बलराम। २. हल नामक शस्त्र।

**हलाल**—*(न०)* १. जो इस्लाम के अनुसार हो। २. उचित। जायज। ३. वह पशु, जिसका मांस इस्लाम के अनुसार खाने की आज्ञा है।

**हलालखोर**—*(वि०)* १. हलाल की कमाई खाने वाला। व्यवहार का सच्चा। ईमानदार। २. भंगी। महतर। ३. विश्वासपात्र। ४. कसाई।

**हलालखोर-खासो**—*(न०)* १. नवाब-बादशाहों का एक अंतरंग सेवक। २. विश्वासपात्र सेवक। ईमानदार नौकर।

**हलालखोरी**—*(ना०)* १. हलालखोर की स्त्री। २. हलालखोर का काम। ३. वफादारी। ४. ईमानदारी।

**हलावणो**—*(क्रि०)* १. चलाना। २. हिलाना। झकझोरना। ३. हलचल मचाना। ४. निभाना। ५. जारी रखना।

**हळाहळ**—*(न०)* भयंकर विष। *(वि०)* १. भयंकर। २. बिलकुल। सर्वथा। ३. अतिशय। ४. अति तीव्र।

**हलिप्रिय**—*(न०)* कदंब वृक्ष।

**हलिप्रिया**—*(ना०)* शराब। मदिरा। दारू।

**हळियो**—*(न०)* १. छोटा हल। २. सोने चांदी पर नक्काशी करने का औजार।

हळी—*(न०)* १. बलिभद्र । २. कृषक । किसान । खेतीखड़ ।

हलीजणो—(क्रि०) १. चला जा सकना । चलने की शक्ति होना । चलने में समर्थ होना ।

हळीमूसळी—*(न०)* हल और मूसल नामक शस्त्र धारण करने वाले श्री बलराम।

हलील—*(ना०)* लहर । तरंग ।

हलीलो—*(न०)* १. जरिया । स्रोत । २. आजीविका का साधन । ३. व्यवहार । कारोबार । धंधा ।

हळू करमो—*(वि०)* १. निर्मल कर्मों वाला । २. निष्पाप । ३. उदार । ४. सरल प्रकृति । ५. मौजी । मानंदी । ६. निष्पक्ष । ७. परिश्रमी । ८. उपकारी ।

हलूर—*(ना०)* सतत होती रहने वाली सावन-भादों की वर्षा । झड़झड़ी।

हळोतियो—*(न०)* १. उतनी वर्षा का हो जाना, जिससे खेत में हल चलाकर बोवाई की जा सके। बुवाई लायक वर्षा । २. छोटा हल ।

हलोर—*(न०)* एक अछूत जाति ।

हल्दीघाटी—दे० हळदीघाटी ।

हल्ल—*(न०)* १. हलचल । २. चलने की तैयारी । ३. गमन । प्रस्थान ।

हल्लो—*(न०)* १. शोरगुल । हल्ला । २. धावा । हमला ।

हव—(अव्य०) अब । हिव । अबै । *(न०)* हव्य ।

हवकव—दे० हव्यकव्य ।

हवद—*(न०)* हौज ।

हवन—*(न०)* मंत्र पढ़ कर अग्नि में आहुति देना, होम ।

हवन करतां हाथ वळणो—*(मुहा०)* १. भला करने पर भी बुराई मिलना । २. उपकार का बदला अपकार ।

हवन-कुंड—*(न०)* यज्ञकुंड ।

हवन भस्म—*(ना०)* हवन की भस्म । यज्ञभस्म ।

हवळै—*(क्रि०वि०)* धीमे । आहिस्ता । होले । होळै । हळवै ।

हवळो—*(वि०)* १. हलका । २. कम भारी। भारी नहीं । ३. धीमा । ४. सुस्त ।

हववाहण —*(न०)* अग्नि ।

हवस—*(ना०)* हविश । कामना । वासना ।

हवा—*(ना०)* १. वायु । पवन । २. साँस । ३. वातावरण । ४. कीर्त्ति । यश । ५. महत्व या उत्तम व्यवहार का विश्वास । साख । प्रतिष्ठा । ६. आडम्बर । ७. प्राण । ८. भूत । प्रेत । बायरो ।

हवाई—*(न०)* १. प्राचीनकाल का एक आग्नेयास्त्र । २. बंदूक । ३. तोप । ४. पटाखा । (वि०) १. हवा में रहने वाला । २ हवा द्वारा चलने वाला । ३. हवा मे उड़ने वाला । ४. बहुत ऊँचा बना हुआ । ५. हवा से संबंधित। ६ कल्पित । झूठा । ७. निर्मूल । निराधार।

हवाई किलो—*(न०)* १. अव्यावहारिक । २. असंभव मनसूबा ।

हवाई जहाज—*(न०)* हवा में उड़ने वाला यान । वायुयान । उड़नखटोला ।

हवाई-बाण—*(न०)* प्राचीन समय का एक आग्नेयास्त्र ।

हवा एक—दे० हवा भर ।

हवा एक भर—दे० हवा भर ।

हवा खाणो—*(मुहा०)* १. वायु सेवन करना। २. निश्चित होकर घूमना। ३. भुगतना। भोगना। ४. प्रभाव की स्थिति होना।

हवाखोरी—*(ना०)* १ खुली वायु में घूमना। वायु सेवन। २. स्वास्थ्य लाभ।

हवा-गाँठ—दे० हवा गोट।

हवा-गोट—*(न०)* १. वात चक्र। भूतेळो। भतूळियो। २. आँधी।

हवा-घर—*(न०)* वह ऊँचा घर जिसमें हवा के आने जाने के लिये अनेक छोटे-मोटे द्वार बने हुए हों।

हवा-घालणो—*(मुहा०)* पता भलना। हवा नाखणो।

हवाड़ो—दे० अवाड़ो। उवाड़ा।

हवादार—*(वि०)* १. हवावाला। २. हवा से संबंधित।

हवा-नाखणो—दे० हवा घालणो।

हवा निकळणो—*(मुहा०)* १. पोल खुल जाना। २. रहस्य खुल जाना। ३. बेइज्जत होना।

हवानी—*(ना०)* १. मस्ती। २. नशा। ३. नशे की तरंग। ४. सुधबुध रहित। होशहवास बगैर।

हवा-पाणी—*(न०)* किसी प्रदेश की सर्दी, गरमी, बरसात आदि की कुल स्थिति। जलवायु। आबहवा।

हवा-फूटणो—*(मुहा०)* १. निंदा होना। अपकीर्ति होना। २. बेइज्जत होना। ३. बात फैलनी। ४. पोल खुलना।

हवा-फेर—*(न०)* १. स्वास्थ्य के लिये स्थान बदलना। २. (तोल, माप आदि में) अति सूक्ष्म फर्क।

हवाभर—*(अव्य०)* १. अति सूक्ष्म। २. वातावरण। ३. हलचल। ४. बहुत ही न्यूनातिन्यून रूप में।

हवा भरणो—*(मुहा०)* १. उकसाना। २. बहकाना। ३. किसी पात्र में हवा भरना (फुटबाल आदि में)।

हवामहल—*(न०)* १. जयपुर का एक प्रसिद्ध भवन। २. हवादार ऊँचा महल। हवाघर। ३. ऊँची कल्पना।

हवा-मान—*(न०)* तापमान। वातावरण।

हवाल—*(न०)* १. अवस्था। हालत। दशा। २. अहवाल। वृतान्त। ३. अवदशा। ४. परिणाम। हाल। नतीजा।

हवाल करणो—*(मुहा०)* सताना। दुख देना।

हवालदार—*(न०)* १. पुलिस, सेना आदि का एक छोटा अफसर। २. राजाशाही जमाने का मालगुजारी वसूल करने वाला कर्मचारी।

हवालदारी—*(ना०)* हवालदार का काम या पद।

हवा लागणो—*(मुहा०)* १. संगति का प्रभाव होना। २. भूतप्रेतादि का प्रभाव या आवेश होना।

हवालात—*(ना०)* १. मुकदमे के दरम्यान व पकड़े जाने पर अभियुक्त को कैद में रखने की जगह। २. कच्ची कैद। ३. कैद।

हवाले—*(अव्य०)* १. सुपुर्द। २. देखरेख में। ३. सारसँभाल में। अधिकार में।

हवाले करणो—*(मुहा०)* १. सुपुर्द करना। २. कब्जे करना। ३. कब्जे में देना। ४. कब्जा देना।

हवालै जाणो—*(मुहा०)* १. हवाले मे शिकायत करने जाना। २. लेनदेन का हिसाब हो जाने पर रकम का अमुक व्यक्ति के खाते मे जमा-उधार करना। ३. किसी रकम का अपने विभाग के खाते में लिया जाना।

हवालो—*(न०)* १. लेन-देन की कोई ऐसी रकम जिसका जमा-खर्च किसी कारण-वश लेन-देन करने से पहिले करने का नियम हो अथवा करना पड़ता हो तो उसके संबंध मे जमा या खर्च के साथ बताया जाने वाला कारण। परस्पर के खाते मे जमा-उधार करना। स्थानातरित प्रविष्टि। २ राजाशाही समय का कर और मालगुजारी आदि वसूल करने वाला दफ्तर या थाना। ३. अधिकार। अख्तियार। ४. सुपुर्दगी। हवाला। ५. दृष्टान्त। मिसाल। ६. प्रमाण का उल्लेख। ७. जिम्मेवारी। ८ विवरण।

हवालो देणो—*(मुहा०)* १.पत्र, लेख आदि मे किसी उदाहरण को उद्धृत करना।

हवालो पड़णो—*(मुहा०)* उद्धरण लिया जाना या किसी बात का उल्लेख होना।

हवालो भरणो— *(मुहा०)* १. उद्धरण लेकर लेख या पत्र की पूर्ति करना। २. किसी आवश्यक बात या लेख का पत्र मे उल्लेख करना।

हवालो लेणो—*(मुहा०)* उद्धृत करना। दे० हवालो देणो।

हवास—*(न०)* १. होश। चेतना। २. संवेदना।

हवासील—*(न०)* एक पक्षी।

हवि—*(न०)* १ घृत। २. यज्ञकुंड में आहुति देने की सामग्री। ३. आहुति। बलि।

हविष्य—*(ना०)* होमने की सामग्री।

हवेजी—*(ना०)* १. छिलके रहित चने की दाल। २. चनो की दाल का तीवना।

हवेली—*(ना०)* १ बड़ा, पक्का और सुन्दर मकान। हेलो। २. पुष्टिमार्गीय मंदिर। बैठक। ३. अंतःपुर। जनानखाना।

हवै—*(अव्य०)* १ समर्थनादि का सूचक शब्द। हां। होवै। २. स्वीकृति।

हवैसा—दे० हां सा।

हव्य—*(न०)* यज्ञ में होमने की सामग्री।

हव्य-कव्य—*(न०)* देवता तथा पितरों को दी जाने वाली बलि।

हसण—*(न०)* १. हंसी। २. मजाक।

हसणो—*(क्रि०)* १ खुले मुंह से हर्षध्वनि निकालना। हंसना। २. उपहास करना। हंसी उड़ाना। निंदा करना। ३. मजाक करना। दिल्लगी करना।

हसत—*(न०)* १ हाथी। हाथ। ३. एक नक्षत्र। हस्त। ४ हाथी की सूंड। ५. समूह।

हसब—दे० हिसाब।

हसम—*(ना०)* सेना। फौज।

हसमुखो—*(वि०)* १. हंसमुख। प्रसन्न। २ विनोदशील। ३. सदा प्रसन्न रहने वाला। आनंदी।

हसर—*(ना०)* १ कयामत। प्रलय। द्वन्द्व। २. हैसियत। ३. परिणाम। दे० असर।

हसरत—*(ना०)* १. अभिलाषा। इच्छा। २. दुख। अफसोस।

हसली—दे० हँसली ।
हसाई—(ना०) १. हँसी । ठट्टा । मजाक । २. अपकीर्ति । बदनामी । ३. हँसने की क्रिया । हँसना । हँसी ।
हसाड़णो—दे० हसावणो ।
हसाणो—दे० हसावणो ।
हसामणो—(वि०) १. प्रसन्न । प्रफुल्ल । मुदित । २ हँसमुख । हसमुखो ।
हसाळू—(वि०) १. हँसानेवाला । २. हँसमुख । ३. आनंदी । हसमुखो ।
हसावणो—(क्रि०) हसाना ।
हकाहस—(अव्य०) १. हँसी ऊपर हँसी । २. बहुत जनों का एक साथ जोर-जोर से हँसना । ३. ठट्टा मसकरी ।
हसी—(ना०) १. हँसना । हँसी । २. हाँसी । मजाक । हँसी । ३. उपहास । ४. निंदा । बदनामी ।
हसी उड़ावणो—(मुहा०) १. दिल्लगी करना । २. बदनाम करना । ३. अपमानित करना ।
हसी-खुशी—(ना०) १. कुशलतापूर्वक । २. प्रसन्नता से ।
हसीन—(वि०) १. सुंदर । रूपाळो । फूटरो । २. दृढ़ । स्थिर ।
हसीस—(ना०) एक मादक पदार्थ ।
हसेब—(न०) हिसाब ।
हसो—(न०) हँसी ।
हस्त—(न०) १. हाथ । २. तेरहवां नक्षत्र ।
हस्तक—(अव्य०) १. अधिकार में । हक में । २. तांबे । तांबे में । कब्जे में । ३. के द्वारा । के जरिये ।
हस्त उद्योग—(न०) हाथ से किया जाने वाला उद्योग (यंत्र से नहीं) । हाथ का बना हुआ ।
हस्तकला—(ना०) हाथ की कला । दस्तकारी ।
हस्त-कौशल—(न०) हाथ के काम की दक्षता ।
हस्तक्षेप—(न०) दस्तंदाजी । दस्तंदाजी । दखल ।
हस्तगत—(भू०कृ०) १. प्राप्त । २. अधिकार में हुआ । ३. अधिकार में आया हुआ ।
हस्तप्रत—(ना०) हाथ से लिखा हुआ ग्रंथ । हाथप्रत । मेनुस्क्रिप्ट । हस्तलिखित प्रति ।
हस्तमिलाप—दे० हथळेवो ।
हस्तरेखा—(ना०) हथेली की रेखा ।
हस्त-रेखा-शास्त्र—(न०) हथेली की रेखाओं के माध्यम से मनुष्य के भविष्य को बतलाने वाली विद्या । सामुद्रिक ।
हस्त-लिखित—(भू० कृ०) १. हाथ से लिखा हुआ । (लेख, पाडुलिपि आदि) २. हाथ की लिखावट या लिपि ।
हस्ताक्षर—(न०) दस्तखत । सही । दसखत ।
हस्तामलक—(न०) १. वह वस्तु या बात जिसके सामने आते ही सारे अंग स्पष्ट हो जाते हैं । २. हथेली पर रखा हुआ आंवला ।
हस्तांतरण—(न०) सत्ता या संपत्ति का एक से दूसरे के पास जाना ।
हस्ति—(न०) हाथी । गज ।
हस्तिनी—(ना०) १. मादा हाथी । हथिनी । २. एक नायिका ।
हस्तिनापुर—(न०) दिल्ली का प्राचीन नाम ।

हस्तिमार—(न०) १. कहरकोह नामक शाही हाथी को मार देने वाले रतलाम के राजा रतनसिंह का विशेषण। कहरकोह हंता। २. सिंह।

हस्ती—(ना०) १. हैसियत। २. हाथी। ३. अस्तित्व।

हस्तीदंत—(न०) हाथी दाँत।

हस्ते—(अव्य०) के द्वारा। के जरिये। मारफत।

हस्ते खुद—(अव्य०) १. खुद ने लिया अथवा किया है। (प्रायः हिसाब और लेनदेन में इस अर्थ को सूचित करने वाला पद) खुद के द्वारा। उल्लिखित व्यक्ति के द्वारा। २. यह तात्पर्य कि जिस व्यक्ति के नाम वस्तु या रकम उधार चढ़ाई गई है, खुद उसी को हाथोंहाथ दी गई है।

हस्तेवार—(अव्य०) जिसके हाथ में (वस्तु या रकम) दी गई है उसके नाम के साथ (उधार या लेखे मंडी हुई है)। जिसको दी गई है, बही में उसके नाम के साथ दर्ज है।

हस्ब—(अव्य०) के अनुसार। बामुजिब।

हस्ब कानून—(न०) कानून के अनुसार।

हस्ब जावता—(अव्य०) कानून के अनुसार। यथानियम।

हस्ब जेल—(अव्य०) नीचे लिखे अनुसार।

हस्ब तहरीर—(अव्य०) सरकारी तहरीर के अनुसार।

हस्ब मामूल—(अव्य०) साधारण तौर से। साधारणतः।

हस्ब रिवाज—(अव्य०) रिवाज के अनुसार।

हस्ब हुकम—(अव्य०) आज्ञानुसार। हुकम के मुताबिक।

हँ आँ—(न०) हाँ।

हँकणो—(क्रि०) १. चलना। २. चलाना।

हँकरावणो—दे० हँकराणो।

हंकार—(न०) अहंकार। अभिमान। घमंड। ऐंकार।

हंकारणो—(क्रि०) १. चलाना। २. हाँकना। ३. स्वीकार करना या कराना। ३. अहंकार करना।

हंकारी—(वि०) अहंकारी। अभिमानी।

हंग—(ना०) विष्टा। टट्टी। गू।

हंगण—(ना०) १ हगने का काम। २. विष्टा। टट्टी। ३ गुदा। (वि०) १. बारम्बार हगने वाला। हंगणियो। २. कायर।

हंगणियो—(वि०) १. बार-बार हगने वाला। हगोड़ा। हग्गू। हंगण। २. कायर। कापुरुष।

हंगणो—(क्रि०) टट्टी फिरना। शौच जाना। हँगना।

हंगमूत—(न०) १. टट्टी और पिशाब। गू-मूत। २. हगना और मूतना।

हंगरी—(न०) यूरोप खंड का एक देश।

हंगाणो—दे० हगावणो।

हंगाम—(न०) १. उत्सव। २. तैयारी। सजावट। ३. सेना। ४. समूह। ५. अवसर। ६. समय।

हंगामी—(वि०) १. आक्रमण करने वाला। (न०) १. कामचलाऊ। २. थोड़े समय का। अस्थायी।

हंगामो—(न०) १. युद्ध। २. आक्रमण। ३. हुल्लड़। ४. उपद्रव। फसाद। ५. भीड़भाड़। ६. धूमधाम। ७. उत्सव। ८. तैयारी।

हंगार—(न०) १. पक्षियों या मक्खियों की विष्टा। २. विष्टा। गू।

हंगावणो—*(क्रि०)* १.बच्चे को हुँगाने के लिए बिठाना। २. हैरान करना।
हंचाकळो—दे० हुंचाकळो।
हुंज—*(न०)* हंस। मराल। हुंजो।
हुंजर-पंजर— *(वि०)* पतला-दुबला। (शरीर)।
हुंजामारू—*(न०)* १. विवाह के लोकगीतों का एक नायक। २. प्रियतम। पति। ३. दुलहा। बींद।
हुंजारो—*(न०)* १. मेदे का पुष्प। गेंदा। २. दुलहा। बींद।
हुंजारोगुल—*(न०)* १. हजारे का पुष्प। २. दुलहा।
हुंजारी (गुल) रो फूल—*(न०)* १. दूल्हे का एक विशेषण। २. हजारे का पुष्प।
हुंजारी ढोलो—*(न०)* वैवाहिक लोक गीतों का एक नायक। हंस के समान सुन्दर और गुण वाला दुलहा। हजारे फूल के समान सुंदर दुलहा
हुंजी—*(ना०)* हंसिनी। हंसणी।
हुंजीर—*(ना०)* १. हाथी की सांकल। २. नशा ३. हानि। नुकसान। ४. बिगाड़। बरबादी।
हुंजीरो—दे० हुंजीर।
हुंजो—*(न०)* १. हंस। २. पति। प्रियतम। ३. विवाह के लोकगीतों और काव्य का एक नायक। *(वि०)* सुन्दर।
हंटर—*(न०)* १.चाबुक। कोड़ा। फोडड़ो। २. एक आतिशबाजी।
हंड—*(न०)* लटकाया जाने वाला केरोसीन से जलने वाला एक प्रकार का कंदील।
हंडरवेट—*(न०)* एक अंग्रेजी तोल जो एक मन और १४ सेर का होता है।
हंडियो—*(न०)* अफीम रखने की एक छोटी जेबी डिबिया।
हुंडो—*(न०)* दे० हांडो।
हुंत—*(न०)* १. दुख सूचक शब्द या उद्‌गार। २. खेद। उद्वेग। ३. मृत्यु। मौत। *(क्रि०)* 'होना' क्रिया का एक रूप। 'होणो' या 'होवणो' का भू० का० विपर्यय। होत। होतो। होयतो।
हुंता—*(क्रि०भू०)* 'होना' या 'है' क्रिया का भूतकालिक बहुवचन रूप। थे। *(वि०)* वध करने वाला। हत्यारा।
हुंती—*(क्रि०भू०)* 'है' क्रिया के भूतकाल का नारी जाति रूप। थी। *(वि०)* वध करने वाली। हत्यारी।
हुंतो—*(क्रि०भू०)* 'होना' क्रिया का भूतकालिक रूप। था। हतो। हो। थो। धो। *(वि०)* वध करने वाला। हत्यारा। हुंता।
हुंद—*(प्रत्य०)* 'का, की, के' अर्थसूचक विभक्ति। २. 'हुंदो' या 'हुंदी' विभक्ति का एक (छोटा) रूप।
हुंदियां—*(प्रत्य०)* काव्य में (नारी जाति) प्रयुक्त दोनो वचनों मे 'हुंदी' विभक्ति का एक अन्य बहुवचन रूप। यथा— 'लहरा सायर हुंदियां'। की। हुंदी। संदियां। तणी।
हुंदियो—*(प्रत्य०)* 'हुंदो' विभक्ति का एक अन्य रूप। का। संदियो। केरो। तणो। रो।
हुंदी—*(प्रत्य०)* सबंधकारक विभक्ति 'हुंदो'। 'की' अर्थक का स्त्रीलिंग। शब्द। री। ची। केरी।
हुंदै—*(प्रत्य०)* 'के' विभक्ति।
हुंदो—*(प्रत्य०)* संबंधकारक की 'का' अर्थ-सूचक विभक्ति। सबो।

हंफणो—दे० हांफणो।

हंफारी—(ना०) १. हांफना। २. श्वास रोग।

हंफारो—दे० हंफारी।

हंभा—(ना०) १. गाय का रंभाना। रंभाने का शब्द। २. गाय। गो।

हंभारव—(न०) गाय के रंभाने की श्रावाज। हंभा।

हंस—(न०) १. ब्रह्मा। सूर्य। ३. चांदी। ४. मराल। ५. एक प्रकार का घोडा। ६. जीव। प्राण। हंसो। ७. विष्णु। ८. शिव। ९ भैंसा। १०. कामदेव। ईर्ष्या। १२. तपस्वी। १३ विवेकशील। १४. एक छंद।

हंसक—(न०) १. नूपुर। २. घुंघरू। ३, बिछिया। बीछूड़ी। ४. हंस। घूघरो।

हंसगत नीसाणी—(ना०) नीसाणी छंद का एक भेद। रूपमाळा छंद।

हंसगति—(ना०) १. हंस जैसी मंथर चाल। २. ब्रह्म पद की प्राप्ति। ३. एक छंद।

हंसगामणी—(वि०) हंस जैसी मंथर-गति से चलने वाली। हंसगामिनी।

हंसण—(ना०) हंसी। हंसिनी।

हंसणी—(ना०) हंस की मादा। हंसिनी। हंसी। हंजी।

हंस-पद—(न०) लिखे हुये में और कुछ की हुई वृद्धि को दर्शाने वाला '‸' ऐसा चिन्ह। काकपद। २. ब्रह्मपद। ३. हंस का पैर।

हंस-पाद—(न०) १. हींगुल। ईंगुर। हींगळू। २. हंस पद।

हंसभख—(न०) मोती। मुक्ताफल।

हसँ-मुख—(वि०) १. प्रसन्नमुख। २. विनोदी।

हँस-मुखी—(वि०) १. प्रसन्नवदना। २. विनोदिनी।

हँस-मुखो—दे० हंसमुख।

हँसराज—(न०) १. हंसों का राजा। बड़ा हंस। २. एक वनस्पति।

हसली—(ना०) १. हंस की मादा। हंसी। २. गले का एक श्राभूषण। हाँसळी। ३. गले के नीचे की दो धन्वाकार हड्डियाँ। हाँसली।

हँसळी—दे० हंसली सं २, ३.

हंसलो—(न०) १. प्राण। हंसो। २. हंस। हंज। ३. श्रात्मा। हंसो।

हंसवाहण—(न०) १. ब्रह्मा। २. सरस्वती।

हंसवाहणी—(ना०) सरस्वती। शारदा। वागेसरी। सरसती।

हँसाई—(ना०) १. बदनामी। निंदा। २. हंसी-ठट्ठा। ३. अपमान। अनादर।

हंसाउलि—(ना०) सिद्धपुर के कवि असाइत द्वारा लिखित काव्य ग्रंथ।

हँसाइणो—दे० हँसाणो।

हँसाणो—(क्रि०) १. हंसने को मजबूर करना। हँसी श्रावे ऐसी बात करना। २. खुश करना। राजी करना।

हंसारूढ़ा—(न०) सरस्वती।

हँसाळ—(न०) १. एक प्रकार का घोडा। २ घोड़े की एक जाति। ३. घोड़ा। ४. हंस-पंक्ति। (वि०) मजाकी। मजाकियो। जोकर।

हँसाळू—(वि०) १. हँसाने वाला। हँसोड़। २. हँसमुख। प्रसन्नमुख।

